खींचो, पुनः एक रेखा पातालकी शोभाकेलिये और खींचो और चार रेखा तिरछी खींचो जिससे कि कोष्ट बन जावे । फिर पहिले कोष्ठमें १, दूसरेमें २, तीसरेमें ३ आदि अंक लिखो । फिर दूसरे कोष्ठमें सूचीके अंक लिखो, फिर तीसरे कोष्ठमें इस प्रकार अंक लिखो कि पहिलेमें १, दूसरेमें २, और तीसरेमें पिछले दो अंक और दूसरे कोष्ठका शीर्षाङ्क जोड़के लिखो । चौथेमें पिछले दो अंक और तीसरे कोष्ठका शीर्षाङ्क जोड़कर लिखो । पांचवेंमें पिछले दो अंक और चौथे कोष्टका शीर्षाङ्क जोड़कर लिखो । ऐसा और भी जानो ॥

विद्यार्थियोंके ज्ञानार्थ नीचे ८ मात्राओंका पाताल बनाया जाता है ॥

## पातालयंत्र

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मात्राओं की संख्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| छन्दों की संख्या | १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ | २१ | ३४ |
| लघु गुरु संख्या | १ | २ | ५ | १० | २० | ३८ | ७१ | १३० |

इस यन्त्रमें ६ मात्राओंके छन्दका प्रस्तार देखना हो तों ६ अंकके नीचेके कोष्ठमें १३ का अंक है यही ६ मात्राओंके छन्दकी सम्पूर्ण संख्या है । १३ के नीचे ३८ का अंक है यही ६ मात्राके सम्पूर्ण छन्दोंकी लघु मात्राओंका ज्ञापक है। ३८ की बाईं ओर

२० का अंक है यही ६ मात्राओंके सम्पूर्ण छन्दोंकी गुरु मात्राका सूचक है। बीसके दूने ४० हुए, चालीस और अड़तीसका योग अठहत्तर ७८ है। इसलिये ६ मात्राओंके संपूर्ण छन्दोंमें सब कला ७८ हैं। २० गुरु और ३८ लघु मिलकर ५८ होते हैं इतने ही वर्ण जानो। ६ मात्राओंके छन्दोंकी संपूर्ण कला ७८ हैं इसका आधा ३९ हुआ इसीको पिण्ड जानो। इसी प्रकार उक्त यन्त्रमें अन्य मात्राओंका भी निश्चय करलो॥

## ४ उद्दिष्ट

कितनी ही मात्राके प्रस्तारका भेद यदि प्रश्नकर्त्ता लिखकर पूछे कि यह कौनसा भेद है तो इसके जाननेको उद्दिष्ट कहते हैं।

### रीति

दिये हुए प्रस्तारके भेदके ऊपर मात्रिक सूचीके अंक इस प्रकार लिखो कि लघुके केवल शीर्ष पर और गुरुके शीर्ष और पग दोनों पर क्रमपूर्वक वे अंक हों। पश्चात् अन्तके अंकमेंसे बाईं ओरके गुरुके शीर्ष अंकोंका योग ऋण करदो। जो शेष रहे वही प्रश्नका उत्तर होगा; यथा, किसी प्रश्नकर्त्ताने पूछा कि ६ मात्राके छन्दोंमें (ऽ। ऽ।) यह कौनसा भेद है तो उक्त रीतिसे सूचीके अंक इस प्रकार लिखो—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ३ | ५ | १३ |
| ऽ | । | ऽ | । |
| २ | | ८ | |

अब अन्तका अंक तेरह है। इस १३ मेंसे बाईं ओरके गुरुके शीर्षाङ्कोंके योगको अर्थात् ५ और एकके योग ६ को घटाया तो

शेष ७ रहे, इसलिये यह सातवां भेद है। इसकी शुद्धता प्रस्तारसे देखलो ॥

विद्यार्थियोंके ज्ञानार्थ १ मात्रासे ४ मात्रा तकका उद्दिष्ट लिखा जाता है ॥

एक मात्राका उद्दिष्ट

| |
|---|
| १<br>। |

दो मात्राका उद्दिष्ट

| | |
|---|---|
| १<br>ऽ<br>२ | १<br>भेद |
| १ २<br>। । | २<br>भेद |

तीन मात्राओं का उद्दिष्ट

| | |
|---|---|
| १ २<br>। ऽ<br>३ | १ भेद |
| १ ३<br>ऽ ।<br>२ | २ भेद |
| १ २ ३<br>। । । | ३ भेद |

चार मात्राओंका उद्दिष्ट

| | |
|---|---|
| १ ३<br>ऽ ऽ<br>२ ५ | १<br>भेद |
| १ २ ३<br>। । ऽ<br>५ | २<br>भेद |
| १ २ ५<br>। ऽ ।<br>३ | ३<br>भेद |
| १ ३ ५<br>ऽ । ।<br>२ | ४<br>भेद |
| १ २ ३ ५<br>। । । । | ५<br>भेद |

स्मरण रहे कि अन्तका अंक केवल शीर्षही पर नहीं किन्तु पग-तलमें भी आन पड़ता है; जैसे, चार मात्राओंके छन्दके पहिले और दूसरे भेदोंमें आया है। जब अन्त्याङ्क पगतल पर आवे तो उसीमेंसे घटानेकी क्रिया करनी चाहिये॥

## ५ नष्ट

जिसके द्वारा असुक मात्राके प्रस्तारके असुक संख्यक भेदका रूप जानाजाता है उसे नष्ट कहते हैं॥

## रीति

जितनी मात्राके प्रस्तारमें जिस भेदका रूप प्रश्नकर्त्ता पूछे उतनी ही लघु मात्रा लिखकर उनके ऊपर सूचीके अंक स्थापित करो। फिर जो भेद पूछा था उसकी संख्याको अन्त्याङ्कमेंसे घटा-दो। जो शेष बचे उसको बड़े छोटेके क्रमसे पूर्वाङ्कोंमेसे जिन जिनमें घटनेका सम्भव हो घटाते जाओ ऐसा करनेसे जो अंक घट जावे उसके नीचेकी मात्रा गुरु करके आगेकी एक लघु मात्रा मिटादो। जो रूप रहेगा वही प्रश्नकर्त्ताके प्रश्नका उत्तर होगा; यथा, यदि प्रश्नकर्त्ता पूछे कि ६ मात्राके छन्दोंमें सातवें भेदका रूप कैसा होगा तो उक्त रीतिसे ६ मात्रा ऐसी

१ २ ३ ५ ८ १३ लिखकर उनपर सूचीके अंक लिखो।
। । । । । । अब ध्यानपूर्वक देखो कि इसका अ-न्त्यांक १३ है। प्रश्नकर्त्ताके भेदके अंकको अर्थात् ७ को १३ मेंसे घटादो, शेष ६ रहे। अब बाईं ओरको देखो कि ६ मेंसे कौनर

संख्या घट सकती है । पहिले जो अंक घट सकता है वह ५ है तो अब ५ के नीचेकी लघु मात्राको दीर्घ करदो और उसके आगेकी एक लघु मात्रा जो आठके नीचे है मिटादो । अब ६ मेंसे ५ घट गए शेष १ रहा, अब देखो कि शेष १ मेंसे और कौन सा अंक घट सकता है । १ मेंसे केवल १ ही घट सकता है, अतएव १ के नीचेकी लघु मात्रा दीर्घ करदो और उसके आगेकी एक लघु मात्रा जो २ के नीचे है मिटादो, तो अब रूप ऐसा हो जायगा ॥

| १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| । | । | । | । | । | । | पहिला रूप |
| ऽ | ० | | ऽ | ० | | नियमानुसार क्रिया |
| ऽ | | । | ऽ | | । | शेष रूप |

तो शेष रूप 'ऽ । ऽ ।' सिद्ध हुआ । इसीको ६ मात्राके छन्दोंका सातवां भेद जानो ॥

विद्यार्थियोंके बोधार्थ १ मात्राके नष्टसे ४ मात्राओंके नष्ट तकका स्पष्टीकरण किया जाता है ॥

एक मात्राका १ ही छन्द होता है, अतएव नष्टके उदाहरण की आवश्यकता नहीं ॥



| नष्ट | भेदों की संख्या | सर्वलघु | शेषांक | सिद्धरूप |
|---|---|---|---|---|
| २ मात्राओंका | १ | १ २<br>। । | १ १<br>। ।<br>ऽ ० | ऽ |
| | २ | १ २<br>। । | १ ०<br>। । | ।। |
| ३ मात्राओंका | १ | १ २ ३<br>। । । | १ २ २<br>। । ।<br>ऽ ० | । ऽ |
| | २ | १ २ ३<br>। । । | १ २ १<br>। । ।<br>ऽ ० | ऽ । |
| | ३ | १ २ ३<br>। । । | १ २ ०<br>। । । | । । । |
| ४ मात्राओंका | १ | १ २ ३ ५<br>। । । । | १ २ ३ ४<br>। । । ।<br>ऽ ० ऽ ० | ऽ ऽ |
| | २ | १ २ ३ ५<br>। । । । | १ २ ३ ३<br>। । । ।<br>ऽ ० | । । ऽ |
| | ३ | १ २ ३ ५<br>। । । । | १ २ ३ २<br>। । । ।<br>ऽ ० | । ऽ । |
| | ४ | १ २ ३ ५<br>। । । । | १ २ ३ १<br>। । । ।<br>ऽ ० | ऽ । । |
| | ५ | १ २ ३ ५<br>। । । । | १ २ ३ ०<br>। । । । | । । । । |

इसी प्रकार और भी जानो ॥

## ६ मेरु

जितनी मात्राके संपूर्ण प्रस्तारके भेदों अर्थात् छन्दोंके रूपों-

में जितने २ गुरु और जितने २ लघुके जितने रूप होते हैं उनकी संख्या दर्शानेको मेरु कहते हैं ॥

## मेरु बनानेकी रीति

पहिले एक कोष्ठ लिखके फिर नाभिकी ओर अर्थात् नीचेको दुहरे २ तिहरे २ चौहरे २ आदि अभीष्ट मात्रा तकके कोष्ठ खींचो, फिर इन कोष्ठोंमें इस प्रकार अंकन्यास करो, कि पहिले कोष्ठमें १ का अंक लिखो, पुनः दाहिनी ओरके सब कोष्ठोंमें अन्त तक १ ही १ लिखो, परन्तु बाईं ओरके कोष्टोंमेसे पहिलेमें एक दो, दूसरेमें एक तीन, चौथेमें एक चार आदि लिखो। बीचके कोष्ठोंको भरनेकी यह रीति है कि प्रत्येकके शीर्षाङ्कको वक्र गतिसे जोड़कर भरदो। विद्यार्थियोंके बोधार्थ नीचे दस मात्रा तकका मेरु लिखा जाता है ॥

## मेरुका स्वरूप

| | | | | | | | छन्दों की सर्व संख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ मात्राका रूप | १ | | | | | | १ |
| २ मात्राओंके रूप | १ | १ | | | | | २ |
| ३ मात्राओंके रूप | २ | १ | | | | | ३ |
| ४ मात्राओंके रूप | १ | ३ | १ | | | | ५ |
| ५ मात्राओंके रूप | ३ | ४ | १ | | | | ८ |
| ६ मात्राओंके रूप | १ | ६ | ५ | १ | | | १३ |
| ७ मात्राओंके रूप | ४ | १० | ६ | १ | | | २१ |
| ८ मात्राओंके रूप | १ | १० | १५ | ७ | १ | | ३४ |
| ९ मात्राओंके रूप | ५ | २० | २१ | ८ | १ | | ५५ |
| १० मात्राओंके रूप | १ | १५ | ३५ | २८ | ९ | १ | ८९ |
| | SSSSS | SSSSII | SSSIIII | SSIIIIII | SIIIIIIII | IIIIIIIIII | |

इस मेरुसे प्रकाशित हुआ कि दस मात्राके छन्दोंमें

१ छन्द सर्वगुरुका है
१५ छन्द ऐसे होंगे जिनमें ४ गुरु और २ लघु हैं
३५ ... ... ... ... ... ३ गुरु और ४ लघु हैं
२८ ... ... ... ... ... २ गुरु और ६ लघु हैं
९ ... ... ... ... ... १ गुरु और ८ लघु हैं
१ छन्द ऐसा होगा जिसमें सर्व लघु हैं।

इसी प्रकार सब मात्राओंके मेरु बनानेमें दाहिनी ओरको एक एक गुरु घटाते और दो दो लघु बढ़ाते जाओ॥

## एकावलीमेरु

उक्त मेरुमें गुरुसंख्या क्रमपूर्व्वक घटती जाती है जैसे ४, ३, २ और १ परन्तु एकावली मेरुमें क्रमपूर्व्वक बढ़ती जाती है जैसे १, २, ३ और ४॥

## रीति

पहिले एक कोष्ठ लिखकर, फिर दुहरे २ तिहरे २ और चौहरे २ कोष्ठ दाहिनी ओरको बनाओ। फिर कोष्ठोंको इसप्रकार भरो कि बाईं ओरके कोष्ठोंमें १ ही १ लिखो फिर दूसरे कोष्ठमें एक, दो, तीन, चार आदि अङ्क लिखो, फिर अन्तके कोष्ठमें, जो दाहिनी ओर है, एक, तीन, एक चार आदि लिखो और शेष कोष्ठकोंमें शीर्षस्थ कोष्ठके अङ्कोंको वक्रगतिसे जोड़कर लिखदो॥

उदाहरणार्थ नीचे नौ मात्राका एकावलीमेरु लिखा जाता है॥

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | | | | | १ |
| २ | १ | १ | | | | २ |
| ३ | १ | २ | | | | ३ |
| ४ | १ | ३ | १ | | | ५ |
| ५ | १ | ४ | ३ | | | ८ |
| ६ | १ | ५ | ६ | १ | | १३ |
| ७ | १ | ६ | १० | ४ | | २१ |
| ८ | १ | ७ | १५ | १० | १ | ३४ |
| ९ | १ | ८ | २१ | २० | ५ | ५५ |
| | IIIIIIIII | SIIIIIII | SSIIIII | SSSIII | SSSSI | |

इस एकावलीमेरुसे प्रकाशित हुआ कि ९ मात्राओंके छन्दोंमें सर्व लघुका १ छन्द है।
१ गुरु और ७ लघुके ८ छन्द हैं
२ गुरु और ५ लघुके २१ छन्द हैं
३ गुरु और ३ लघुके २० छन्द हैं
४ गुरु और १ लघुके ५ छन्द हैं
इसी प्रकार और भी जानो।

## ७ खण्डमेरु

जिसके द्वारा विना मेरुकी रचना किये मेरुका काम निकले उसे खण्डमेरु कहते हैं॥

## रीति

जितनी मात्राका खण्डमेरु बनाना हो उनसे एक कोष्ठ अधिक बनाओ और उन कोष्ठोंमें एक एकका अंक लिखो। पुनः उक्त कोष्ठोंके नीचे दो कोष्ठ न्यून बनाकर उनमेंसे पहिले कोष्ठमें एक, फिर शेष कोष्ठोंमें वक्रगतिसे अंक जोड़कर स्थापित करो, पुनः इसके नीचे दो कोष्ठ कम करके पहिलेमें १ और शेषोंमें वक्रगतिसे अंक जोड़के भरते चले जाओ। सारांश इसी प्रकार

जितना अभीष्ट हो लिखते चले जाओ। विद्यार्थियोंके बोधार्थ दस मात्रा तकका खण्डमेरु नीचे देते हैं॥

गुरुस्थान

लघुस्थान

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | | |
| १ | ३ | ६ | १० | १५ | २१ | २८ | | | | |
| १ | ४ | १० | २० | ३५ | | | | | | |
| १ | ५ | १५ | | | | | | | | |
| १ | | | | | | | | | | |

इस खण्डमेरुके अन्त्यांक १, १५, ३५, २८, ९ और १ आदि हैं इनसे प्रकाशित हुआ कि दस मात्राओंके छन्दोंमें

१ छन्द सर्वगुरुका है

१५ छन्द ऐसे हैं जिनमें ४ गुरु और २ लघु हैं

३५ ......................३ गुरु और ४ लघु हैं

२८......................२ गुरु और ६ लघु हैं

९ ......................१ गुरु और ८ लघु हैं

१ छन्द ऐसा है जिसमें सर्वलघु हैं

अन्त्यांकके ऊपर जितने कोष्ठक पड़ें उतने ही गुरु और बाईं ओरको जितने कोष्ठक हों उतने ही लघु समझो, जैसे ३५ के ऊपर तीन कोष्ठक हैं तो इससे तीन गुरु समझना और ३५ के बाईं ओर ४ कोष्ठक हैं तो इससे ४ लघु समझना चाहिये॥

## ८ पताका

गुरु और लघुके जितने २ भेद मेरुके द्वारा प्रकाशित होते हैं उतने २ भेदोंके योग्य स्थान जिसके द्वारा जानेजायँ उसे पताका कहते हैं ॥

## रीति

प्रथम एक खड़ी रेखा खींचकर उसमें कल्पित मात्राकी संख्या के समान कोष्ठ बनाओ, फिर अधः अर्थात् नीचेसे सूचीके अंक लिखो, फिर ऊपरसे तीसरे कोष्ठको दाहिनी ओरको बढ़ादो, इसी प्रकार प्रत्येक तीसरे तीसरे कोष्ठको बढ़ाते चले जाओ । कौन सा कोष्ठ किस संख्या तक बढ़ाया जाय इसका ज्ञान मात्रा मेरु और एकावली वा खण्डमेरुसे हो सक्ता है । फिर इन बढ़े हुए कोष्ठोंमें लिखनेका प्रारम्भ इस प्रकार करो कि प्रथमके बढ़े हुए कोष्ठोंमें सूचीके ऊपरके अंकमेंसे उसीके नीचेकी पहिली एक संख्याको छोड़कर बाकी अंक क्रमपूर्वक एक एक घटाकर लिखो, फिर इस बढ़े हुए कोष्ठकी प्रत्येक संख्यामेंसे नीचेकी ओर सूची-की पहिली एक संख्या छोड़कर बाकी अङ्कोंको क्रमपूर्वक एक २ घटाओ और जो अंक बाकी निकलते जायँ उन्हें दूसरे कोष्ठमें भरते चले जाओ । इसी प्रकार इस दूसरे बढ़े हुए कोष्ठमेंसे उसके नीचेकी सूचीके अंकोंमेंसे पहिली संख्याको छोड़कर बाकी अंक क्रमपूर्वक घटाकर तीसरा कोष्ठ भरलो, परन्तु इस बातका स्मरण रक्खो कि जो अंक ऊपरके कोष्ठ अथवा कोष्ठोंमें एक बार आ-चुका हो, वह दूसरी बार न आने पावे । प्रत्येक कोष्ठकी संख्या-

सेंसे सूचीके अंक एक एक ही बार क्रमपूर्वक घटाओ। यदि किसी संख्यासें घटानेसे कोई संख्या ऐसी निकले कि जो ऊपरके कोष्ठों में पाई जाय, तो उस संख्याको छोड़दो॥

स्मरण रक्खो कि जिस सूचीके अंकके दाहिनी ओरका कोष्ठ भरना हो उसी अंकसे घटाना प्रारम्भ करो, उसके ऊपरका एक अंक छोड़दो। परन्तु नीचेके सब अंक क्रमपूर्वक घटाओ॥

विद्यार्थियोंके जाननेके निमित्त आठ मात्राकी पताका भरनेकी रीति विस्तारपूर्वक नीचे दी जाती है॥

अब जानना चाहिये कि ८ मात्राके छन्दोंकी संख्या ३४ होती है तो सूचीकी रीतिसे एक दण्डाकार कोष्ठ खींचो और नीचेसे प्रारम्भ करके ऊपर तक १, २, ३, ५, ८, १३, २१ और ३४ अंक लिखो॥

| | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३४ | | | | | | | | | | | | | | | |
| | २१ | | | | | | | | | | | | | | | |
| ७ | १३ | २१ | २६ | २९ | ३१ | ३२ | ३३ | | | | | | | | | १ गुरुके स्थान। |
| | ८ | | | | | | | | | | | | | | | |
| १५ | ५ | ८ | १० | ११ | १२ | १६ | १८ | १९ | २० | २३ | २४ | २५ | २७ | २८ | ३० | २ गुरुके स्थान |
| | ३ | | | | | | | | | | | | | | | |
| १० | २ | ३ | ४ | ६ | ७ | ९ | १४ | १५ | १७ | २२ | | | | | | ३ गुरुके स्थान। |
| १ | १ | | | | | | | | | | | | | | | |

अब ३४ से तीसरा अंक १३ है उसके कोष्ठको दाहिनी ओरको ७ कोष्ठकों तक बढ़ादो। फिर १३ से तीसरा अङ्क ५ है अत-

एव ५ को दाहिनी ओर १५ वें स्थान तक वढ़ादो, पुनः ५ से तीसरा अङ्क २ है इसको भी दाहिनी ओर १० स्थान तक वढ़ादो॥

अव पहिला वढ़ा हुआ कोष्ठ जो १३ की दाहिनी ओर है उसे इस प्रकार भरो कि १३ के ऊपर जो २१ है उसे छोड़दो. अव ऊपरके ३४ मेंसे १३ घटाओ शेष २१ रहे इस २१ को १३ के साम्हनेके कोष्ठमें स्थापित करो, इसीप्रकार आगेकी क्रिया करते चलो; जैसे,

३४ मेंसे ८ घटाये २६ रहे
३४ मेंसे ५ घटाये २९ रहे
३४ मेंसे ३ घटाये ३१ रहे
३४ मेंसे २ घटाये ३२ रहे
३४ मेंसे १ घटाया ३३ रहे

इन २६, २९ आदि ३३ तक अङ्कोंको २१ के आगे क्रमपूर्वक लिखलो अव दूसरे कोष्ठके भरनेकेलिये जो सूचीके अङ्क उसके नीचे हैं अर्थात् ८, ५, ३, २, १ इनमेंसे ५ के ऊपर जो ८ है उसे छोड़ शेष ५, ३, २, १ को क्रमपूर्वक एक एक पहिले वढ़े हुए कोष्ठकी एक एक संख्यामेंसे घटा चलो जवतक कि सब स्थान भर न जायँ। यथा।

१३ मेंसे ५ घटाये ८ रहे
१३ ... ३ ,, १० ,,
१३ ... २ ,, ११ ,,
१३ ... १ घटाया १२ ,,

अब १३ के आगे २१ है
२१ मेंसे ५ घटाये १६ रहे
२१······३ ,, १८ ,,
२१······२ ,, १९ ,,
२१······१ घटाया २० ,,
अब २१ के आगे २६ है
२६ मेंसे ५ घटाये २१ रहे, २१ ऊपर आचुका है इसलिये छोड़ दो
२६ मेंसे ३ ,, २३ ,,
२६ मेंसे २ ,, २४ ,,
२६ मेंसे १ घटाया २५ ,,
अब २६ के आगे २९ का अंक है
२९ मेंसे ५ घटाये २४ रहे, छोड़ दो
२९······३ ,, २६ ,, छोड़ दो
२९······२ ,, २७ ,,
२९······१ घटाया २८ ,,
अब २९ के आगे ३१ का अंक है
३१ मेंसे ५ घटाये २६ रहे, छोड़ दो
३१······३ ,, २८ ,, छोड़ दो
३१······२ ,, २९ ,, छोड़ दो
३१······१ घटाया ३० ,,

दूसरा स्थान पूर्ण होगया। अब तीसरे कोष्ठको जो २ के आगे है उसे भी ऊपर कही हुई रीतिसे भर दो। २ के ऊपर जो ३ का अंक है उसे छोड़ दो॥

५ मेंसे २ घटाये ३ रहे
५ मेंसे १ घटाया ४ रहे
५ के आगे ८ है

८ मेंसे २ घटाये ६ रहे
८ मेंसे १ घटाया ७ रहे
१० मेंसे २ घटाये ८ रहे, छोड़ दो
१० मेंसे १ घटाया ९ रहे
११ मेंसे २ घटाये ९ रहे, छोड़ दो
११ मेंसे १ घटाया १० रहे, छोड़ दो
१२ मेंसे २ घटाये १० रहे, छोड़ दो
१२ ··· १ घटाया ११ रहे, छोड़ दो
१६ मेंसे २ घटाये १४ रहे
१६ ··· १ घटाया १५ रहे
१८ मेंसे २ घटाये १६ रहे, छोड़ दो
१८ ··· १ घटाया १७ रहे
१९ मेंसे २ घटाये १७ रहे, छोड़ दो
१९ ··· १ घटाया १८ रहे, छोड़ दो
२० मेंसे २ घटाये १८ रहे, छोड़ दो
२० ··· १ घटाया १९ रहे, छोड़ दो
२३ मेंसे २ घटाये २१ रहे, छोड़ दो
२३ ··· १ घटाया २२ रहे

अब तीसरे कोष्ठके दसों स्थान भर गये।

अन्तके कोष्ठके भरनेकी एक यह भी सुगम रीति है कि ऊपरके कोष्ठोंमें जो अंक न आये हों उन्हें क्रमपूर्वक बाईं ओरसे दाहिनी ओरको भर दो।

इस पताकासे विदित हुआ कि ८ मात्राओंके छन्दोंमें

१ छन्द सर्वलघुका होगा अर्थात् ३४ वां भेद

७ छन्द ऐसे होंगे जिनमें १ गुरु और ६ लघु हैं अर्थात् १३,

२१, २६, २९, ३१, ३२ और ३३ वां भेद

१५ छन्द ऐसे होंगे जिनमें २ गुरु और ४ लघु हैं अर्थात् ५, ८, १०, ११, १२, १६, १८, १९, २०, २३, २४, २५, २७, २८ और ३० वां भेद

१० छन्द ऐसे होंगे जिनमें ३ गुरु और २ लघु हैं अर्थात् २, ३, ४, ६, ७, ९, १४, १५, १७ और २२ वां भेद

१ छन्द ऐसा होगा जिसमें ४ गुरु हैं अर्थात् पहिला भेद ॥

इसी प्रकार और भी जानो ॥

## ९ मर्कटी

मात्राकी प्रस्तारमें जिसके द्वारा जितने लघु और गुरु, सर्वकला और सब वर्णोंकी संख्या जानी जाती है उसे मर्कटी कहते हैं ॥

## रीति

खड़ी पंक्तियां ७ कोष्ठकोंकी बनाओ और लम्बी अभीष्ट मात्राओं तककी बनाओ; इस प्रकारसे बनेहुए कोष्ठोंको भरनेकी यह रीति है कि पहिले कोष्ठमें एक, दो, तीन, चार आदि अंक लिखो और दूसरे कोष्ठमें सूचीके अङ्क लिखो । तीसरे कोष्ठमें शीर्षस्थ पहिले और दूसरे कोष्ठके अंकोंका गुणनफल लिखो । चौथे कोष्ठमें पहिले शून्य फिर शून्यके आगे एक और एकके आगे दो लिखो और उसके आगेके कोष्ठकोंको इस रीतिसे भरो कि उस कोष्ठके पीछेके अंकको दूना करके उसीके शीर्षस्थ अंकमेंसे घटाकर लिखो । इसी प्रकार सब आगे बनाते जाओ । पांचवें कोष्ठमें चौथे कोष्ठके अंकोंको ही शून्यको त्यागके लिखो और

छठवें कोष्ठमें चौथे और पांचवें कोष्ठोंके अंकोंका योग लिखो और सातवें कोष्ठमें तीसरे कोष्ठका आधा लिखो, परन्तु पहिले कोष्ठमें शून्य ही लिखो ॥

विद्यार्थियोंके बोधार्थ एक मात्रासे लेकर दस मात्रा तककी मर्कटी नीचे लिखी जाती है ॥

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | कला |
| १ | २ | ३ | ५ | ८ | १३ | २१ | ३४ | ५५ | ८९ | संख्या |
| १ | ४ | ९ | २० | ४० | ७८ | १४७ | २७२ | ४९५ | ८९० | सर्वकला |
| ० | १ | २ | ५ | १० | २० | ३८ | ७१ | १३० | २३५ | गुरु |
| १ | २ | ५ | १० | २० | ३८ | ७१ | १३० | २३५ | ४२० | लघु |
| १ | ३ | ७ | १५ | ३० | ५८ | १०९ | २०१ | ३६५ | ६५५ | वर्ण |
| ० | २ | ४ $\frac{१}{२}$ | १० | २० | ३९ | ७३ $\frac{१}{२}$ | १३६ | २४७ $\frac{१}{२}$ | ४४५ | पिण्ड |

इस मर्कटीसे प्रकाशित हुआ कि दस मात्राओंके सम्पूर्ण छन्दोंकी संख्या ८९ है, सर्वकला ८९० हैं, इनमेंसे २३५ गुरु मात्रा और ४२० लघु मात्रा हैं। ६५५ वर्ण हैं और सर्वकलाओंके आधे ४४५ पिण्ड हैं। इसी प्रकार और भी जानो ॥

इति मात्राप्रस्तारः ।

## मात्रिक छन्दोंमें गुरु लघु बतानेकी दूसरी रीति।

मात्रिक छन्दोंके चारों चरणोंकी सम्पूर्ण कलाओंमेंसे छन्दके सम्पूर्ण वर्ण घटाओ जो शेष बचे उतनी ही गुरु मात्रा जानो और गुरु मात्राकी संख्याको दूना करके छन्दकी संपूर्ण मात्राओंमेंसे घटाओ जो शेष बचे उतनी ही लघु मात्रा जानो। यथा—

S । । S । । S । । । S । । । । । । S ।
दोहा—कामिहिँ नारि पियारि जिमि, लोभिहिँ प्रिय जिमि दाम
SS S । । S । S । । SS । । S ।
ऐसे ह्वै कब लागिहौ, तुलसीके मन राम॥

इस दोहेमें ३५ वर्ण हैं। अब ३५ को छन्दकी संपूर्ण ४८ मात्राओंमेंसे घटाया तो शेष १३ रहे, येही १३ मात्रा गुरु हैं और १३ के दूने २६ हुए, इस २६ को ४८ मेंसे घटाया तो शेष २२ रहे, येही २२ मात्रा लघु हुईं॥

S । । S । S । SSS S । S । । । । । । । SS
चौ०—आकर चार लाख चौरासी, जाति जीव नभजलथलबासी।
। S S । । । । । । । SS । S । S । S । । । SS
सियाराममय सब जग जानी, करौं प्रणाम जोरि जुग पानी।

इस चौपाईमें ४५ वर्ण हैं। अब ४५ को छन्दकी संपूर्ण ६४ मात्राओंमेंसे घटाया तो शेष १९ रहे, येही १९ मात्रा गुरु हैं और १९ के दूने ३८ हुए इस ३८ को ६४ मेंसे घटाया तो शेष २६ रहे येही २६ मात्रा लघु हुईं। इसी प्रकार और भी जानो॥

## अथ संख्यासूचकशब्दाः।

काव्यमें जहां कहीं संख्या दर्शानेका काम पड़ता है वहां कविजन बहुधा संख्यासूचक शब्दोंका प्रयोग किया करते हैं। वे शब्द संक्षेपसे निम्नाङ्कित कोष्ठमें लिखे जाते हैं॥

## संख्यासूचक शब्दोंका कोष्ठ।

| ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आकाश | चन्द्र | नेत्र | गुण | वेद | सर | ऋतु | मुनि | नायिका | भूखंड | दोष | शिव | भानु | किरण | भुवन | तिथि | कला | १०+७ अथवा कोई दो संकेत मिलकर | पुराण | १०+८ वा १२+७ अथवा कोई दो संकेत मिलकर | नख |
| | | पक्ष | शिवनेत्र | विधिमुख | पांडव | रस | सागर | वसु | अंक | दिशा | | | नदी | मनु | | संस्कार | | | | |
| | | भुज | राम | युग | इन्द्री | राग | स्वर | सिद्धि | निधि | दशा | | | परमभागवत | रत्न | | शृंगार | | | | |
| | | | ताप | वर्ण | शिवमुख | अलिपद | गिरि | दिग्गज | ग्रह | | | | | विद्या | | | | | | |
| | | | काल | पाद | गति | वेदांग | ताल | योग | भक्ति | | | | | | | | | | | |
| | | | | | कन्या | इति | लोक | याम | रंध्र | | | | | | | | | | | |
| | | | | | भूत | शास्त्र | अश्व | | | | | | | | | | | | | |
| | | | | | यज्ञ | | वार | | | | | | | | | | | | | |
| | | | | | गव्य | | | | | | | | | | | | | | | |
| | | | | | प्राण | | | | | | | | | | | | | | | |

इन संख्या संकेतोंके बदले इनके पर्यायवाची शब्द लिखनेसे भी दोष नहीं है। जैसे चन्द्रके बदले इन्दु, भानुके बदले रवि, इन्द्रीके बदले गो इत्यादि॥

# मात्रिक छन्दोंकी संख्या और नाम।

वर्णवृत्तोंके सदृश मात्रिक छन्दोंकी संज्ञा किसी आचार्य्यने अपने ग्रन्थमें नहीं दी है, परन्तु इनको संज्ञाहीन रखना अनुचित जान सांकेतिक मंगलकारी शब्दोंसे परिचित किया है॥

| संख्या। | संज्ञा। | कुल भेद। | जो भेद इस ग्रंथमें दिये हैं। | संख्या। | संज्ञा। | कुल भेद। | जो भेद इस ग्रंथमें दिये हैं। |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | चान्द्र | १ | प्रस्तारसे छौ भेदोंको जान लो। | १७ | महासंस्कारी | २५८४ | १ |
| २ | पाक्षिक | २ | | १८ | पौराणिक | ४१८१ | १ |
| ३ | राम | ३ | | १९ | महापौराणिक | ६७६५ | ३ |
| ४ | वैदिक | ५ | | २० | महादैशिक | १०९४६ | २ |
| ५ | याज्ञिक | ८ | | २१ | त्रैलोक | १७७११ | २ |
| ६ | रागी | १३ | | २२ | महारौद्र | २८६५७ | ३ |
| ७ | लौकिक | २१ | १ | २३ | रौद्रार्क | ४६३६८ | २ |
| ८ | वासव | ३४ | १ | २४ | अवतारी | ७५०२५ | ५ |
| ९ | आंक | ५५ | १ | २५ | महावतारी | १२१३९३ | ३ |
| १० | दैशिक | ८९ | १ | २६ | महाभागवत | १९६४१८ | ६ |
| ११ | रौद्र | १४४ | १ | २७ | नाक्षत्रिक | ३१७८११ | २ |
| १२ | आदित्य | २३३ | २ | २८ | यौगिक | ५१४२२९ | २ |
| १३ | भागवत | ३७७ | १ | २९ | महायौगिक | ८३२०४० | २ |
| १४ | मानव | ६१० | ५ | ३० | महातैथिक | १३४६२६९ | ४ |
| १५ | तैथिक | ९८७ | ३ | ३१ | अश्वावतारी | २१७८३०९ | १ |
| १६ | संस्कारी | १५९७ | १० | ३२ | लाक्षणिक | ३५२४५७८ | ६ |

उक्त भेद मात्रिक समके हैं मात्रिक अर्द्धसम और मात्रिक

विषमके भी इसीप्रकार एक पदके दूसरे पदसे सम्बन्धके कारण अनेकानेक भेद हो सकते हैं, जिनको प्राचीन महर्षियोंने केवल कौतुक और समयनाशक जानकर त्याग दिया है। इन सब भेदोंके कहनेको श्रीमत्पिंगलाचार्य्य महाराजके अतिरिक्त इस संसारमें कोई समर्थ नहीं है। प्राचीन सत्कवियोंने जो मुख्य २ भेद कहे हैं केवल उनका ही जानलेना परम लाभदायक और मंगलकारी है॥

## मात्रिकगण।

जानना चाहिये कि मात्रिक छन्दोंके गण पांच होते हैं। ये गण आर्य्याके गणोंसे पृथक् हैं। इन प्रत्येक गणोंके उपभेद होते हैं, जैसे कि नीचे दर्शाये गये हैं॥

| नाम | लक्षण | उपभेदकी संख्या |
|---|---|---|
| टगण | ६ मात्राका | १३ |
| ठगण | ५ मात्राका | ८ |
| डगण | ४ मात्राका | ५ |
| ढगण | ३ मात्राका | ३ |
| णगण | २ मात्राका | २ |

प्राचीन ग्रन्थोंमें कहीं कहीं मात्रिक छन्दोंका लक्षण उक्त गणोंके द्वारा भी कहा है, परन्तु आजकल इसकी विशेष आवश्यकता न देखकर कविजन केवल संख्या अथवा संख्यासूचक शब्दोंसे ही काम निकाल लेते हैं, परन्तु पाठकोंके ज्ञानार्थ ये सब गण उदाहरण सहित नीचे लिखे जाते हैं॥

| गण | अनुक्रम | रूप | संज्ञा | उदाहरण | गण | अनुक्रम | रूप | संज्ञा | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६ मात्रावाले (टगण) | १ | SSS | हर | गोविन्दा | ५ मात्रावाले (ठगण) | १ | ISS | इन्द्रासन | मुरारी |
| | २ | IISS | शशी | वनवारी | | २ | SIS | वीर | श्री पती |
| | ३ | ISIS | सूर्य | रमापती | | ३ | IIIS | चाप | जगपती |
| | ४ | SIIS | शक्र | लोकपती | | ४ | SSI | हीर | गोपाल |
| | ५ | IIIIS | शेष | जगतपती | | ५ | IISI | शेखर | व्रजनाथ |
| | ६ | ISSI | अहि | दयासिंधु | | ६ | ISII | कुसुम | कृपाकर |
| | ७ | SISI | कमल | दीनबंधु | | ७ | SIII | अहिगण | पापहर |
| | ८ | IIISI | धाता | जगतनाथ | | ८ | IIIII | पापगण | मनहरन |
| | ९ | SSII | कलि | राधावर | ४ मात्रावाले (डगण) | १ | SS | कर्ण | माधो |
| | १० | IISII | चन्द्र | मुरलीधर | | २ | IIS | करतल | हरि जू |
| | ११ | ISIII | ध्रुव | रमारमण | | ३ | ISI | पयोधर सुरारी | मुकुन्द |
| | १२ | SIIII | धर्म | नन्दसुवन | | ४ | SII | वसुचरण | मोहन |
| | १३ | IIIIII | शाली | कमलनयन | | ५ | IIII | विप्र, द्विज | गिरिधर |

| गण | अनुक्रम | रूप | संज्ञा | उदाहरण | गण | अनुक्रम | रूप | संज्ञा | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ मात्रावाले (ढगण) | १ | IS | रसवास, ध्वजा | हरी | १ मात्राका गण नहीं होता | १ | | शंख, मेरु, गन्ध, काहल | भ |
| | २ | SI | पीन, नन्द, ग्वाल | श्याम | | | | | |
| | ३ | III | वलय | भ्रमर | | | | | |
| २ मात्रावाले (णगण) | १ | S | हार, चौर, नूपुर, कुंडल | श्री | | | | | |
| | २ | II | सुप्रिय | हरि | | | | | |

ये नाम विशेष प्रतीत होते हैं । इनके पर्यायवाची शब्दोंके प्रयोग करनेसे भ्रम हो जानेकी शङ्का रहती है । जहां तक हो काम पड़ने पर इन्हींका प्रयोग करना उचित है ॥

उदाहरणार्थ इस ग्रन्थमें भी कहीं २ इनका प्रयोग किया है । जैसे— वसु छवि 'सुरारि'—सुरारि = । ऽ ।

'धात्र' सह दस दीप—धात्र = । । । ऽ ।

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे गुरुलघुविचारमात्रिकप्रत्ययमात्रिकगण-तद्वर्गसंज्ञादिवर्णनन्नाम प्रथमो मयूखः ॥ १ ॥



## अथ मात्रिकछन्दांसि ।

तत्र

## मात्रिकसमान्तर्गतसाधारणप्रकरणम् ।

जानना चाहिये कि एक, दो, तीन, चार, पांच वा छः मात्राओंके छन्द किसी आचार्य्यने अपने ग्रन्थमें क्रमपूर्वक नहीं लिखे, और न वे प्रचलित हैं। परन्तु उनके नाम और लक्षण उक्त कोष्ठोंसे ज्ञात हो सकते हैं । नीचे ७ मात्राओंके छन्दोंसे छन्दोंका वर्णन प्रारम्भ किया जाता है ॥

॥ लौकिक ॥ ( ७ मात्राओंके छन्द २१ )

१ सुगती

लक्षण— **अश्व सुगती ।**

टीका—इस सुगतीनामक छन्दके प्रत्येक चरणमें ( अश्व ) ७ मात्रा होती हैं ॥

उदाहरण—शिव शिव कहौ। जौ सुख चहौ॥
जो सुमति है। तौ सुगति है॥

सूचना—इसे शुभगति भी कहते हैं इसके अन्तमें गुरु होता है।

॥ वासव ॥ ( ८ मात्राओंके छन्द ३४ )

१ छवि.

लक्षण— **बसु छबि मुरारि।**

टीका—इस छविनामक छन्दके प्रत्येक चरणमें ( वसु ) ८ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'मुरारि' अर्थात् लघु गुरु लघु होते हैं॥

उ०— प्रभु हौं सुदीन। तुम हौ प्रवीन॥
जग महँ महेश। हरिये कलेश॥

सू०—मुरारि शब्दसे जगण अर्थात् लघु गुरु लघुका बोध होता है ( उक्त छन्दकोष्ठकको देखो ) इस छन्दकी संज्ञा कहीं २ मधुभार भी लिखी है। गुरु लघुका क्रम तीसरे पदमें नहीं मिलता इसी कारण यह मात्रिक छन्द है। यदि चारों पदमें गुरु लघुका क्रम एक हो जाय तो यह वर्णवृत्त हो जायगा॥

॥ आङ्क ॥ ( ९ मात्राओंके छन्द ५५ )

१ गङ्ग

लक्षण— **वर गङ्ग भक्ती।**

टीका—इस गङ्गनामक छन्दके प्रत्येक चरणमें भक्ती अर्थात् ९ मात्रा होती हैं। गङ्गसे यह भी अभिप्राय है कि अन्तमें दो गुरु होते हैं॥

उ०— रामा भजौ रे। कामा तजौ रे॥
नित याहि कीजे। सब छाड़ि दीजे॥

सू०—यह छन्द प्रस्तारकी रीतिसे नूतन रचा गया है ॥

॥ दैशिक ॥ ( १० मात्राओंके छन्द ८९ )

१ दीप

लक्षण— धात सह दस दीप ।

टीका—इस दीपनामक छन्दमें १० मात्रा होती हैं। धात सह अर्थात् धातके साथ, धातसे यह अभिप्राय है कि अन्तमें ।।।ऽ। तीन लघु और एक गुरु और एक लघ होता है। (उक्तछन्द-कोष्ठकको देखो )

उ०— जय जयति जगवन्द । मुनिमनकुमुदचन्द ॥
त्रैलोक्य-अवनीप । दशरथकुलदीप ॥

॥ रौद्र ॥ ( ११ मात्राओंके छन्द १४४ )

१ अहीर

लक्षण— शिव कल सजौ अहीर ।

टी०—इस अहीरनामक छन्दमें (शिव) ११ मात्रा होती हैं 'सजौ' शब्द सार्थक है अर्थात् साथ 'ज' के, 'ज' से अभिप्राय जगण-का है। इस छन्दके अन्तमें लघु गुरु लघु होते हैं ॥

उ०— यहि विधि श्रीरघुनाथ । गहे भरत कर हाथ ॥
पूजत लोक अपार । गये राज दरबार ॥

सू०—इसे आभीर अथवा अभीर भी कहते हैं ॥

॥ आदित्य ॥ ( १२ मात्राओंके छन्द २३३ )

१ तोमर

लक्षण— तोमर दुआदश पौन ।

टी०—इस तोमरनामक छन्दके प्रत्येक चरणमें १२ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'पौन' गुरु लघु होते हैं। (पौनकेलिये छन्द-कोष्ठक देखो) यथा तुलसीकृतरामायणे—

उ०— तव चले बाण कराल। फुंकरत जनु बहु व्याल॥
कोप्यो समर श्रीराम। चल विशिख निशित निकाम॥

२ लीला। ऽ।

लक्षण— **रवि कल लीला मुरारि।**

टी०—इस लीलानामक छन्दके प्रत्येक चरणमें १२ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'मुरारि' अर्थात् लघु गुरु लघु होते हैं। यथा छन्दोऽर्णवे

उ०—अवधपुरी भा गभारु। दशरथगृह छवि अगारु॥
राजत जहँ विश्वरूप। लीलातनु धरि अनूप॥

॥ भागवत ॥ (१३ मात्राओंके छन्द ३७७)

१ उल्लाला

लक्षण— **उल्लाला वसु, गो करो।**

टी०—इस उल्लालानामक छन्दके प्रत्येक चरणमें वसु ८ गो (इन्द्रिय) ५ के विश्रामसे १३ मात्रा होती हैं॥ यथा भाषा-छन्दोमञ्जर्याम्

उ०—सेवहु हरिसरसिजचरण। गुणगण गावहु प्रेम कर॥
पावहु मनमें भक्ति को। और न इच्छा जानि यह॥

सू०—इसे चन्द्रमणि भी कहते हैं॥

॥ मानव ॥ ( १४ मात्राओंके छन्द ६१० )

१ कज्जल

लक्षण— **कज्जल भौन मत्तापौन ।**

टी०—इस कज्जलनामक छन्दके प्रत्येक पदमें (भौन) १४ मात्रा होती हैं। पौनसे अभिप्राय यह है कि अन्तमें गुरु लघु होते हैं ॥ यथा छन्दःसर्वस्वे—

उ०—प्रभु सम चोरी देख लेव। तुम सम नाहीं और देव ॥
कस प्रभु कीजैं तोरि सेव। पाव न कोउ तोर भेव ॥

२ सखी

लक्षण— **कल भुवन सखी रच माया ।**

टी०—इस सखीनामक छन्दके प्रत्येक चरणमें ( भुवन ) १४ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'मा' अर्थात् मगण अथवा 'या' अर्थात् यगण होता है। मगणसे तीन गुरु और यगणसे एक लघु और दो गुरुका बोध होता है ॥

उ०—सब घर घरकी ब्रजनारी । दधि-गोरस-बेचनहारी ॥
मिलि जुत्थ-मतो सब कीन्हा । जमुनातटमारग लीन्हा ॥

३ हाकल

लक्षण— **शिवदिसि निधी गो हाकला ।**

टी०—इस हाकलनामक छन्दके प्रत्येक पदमें निधि ९ और गो ( इन्द्रिय ) ५ मिलकर १४ मात्रा होती हैं। 'गो' से यह भी अभिप्राय है कि इस छन्दके अन्तमें गुरु होता है ॥

उ०—रघुवीर राघव भजु मना। तव अवसि तेरो ढँग बना ॥
भरपूर चितसों बन्दना। कै रैन दिन रघुनन्दना ॥

सू०—इसमें विशेषता यह है कि पहिले और दूसरे पादमें ११ अक्षर हों और तीसरे चौथेमें १० हों। शिव ११ दिसि १०, इसको हाकलि भी कहते हैं॥

४ सुलक्षण

ल०— मुनि मुनि पौन, सुलछन तौन।

टी०—जिसके प्रत्येक पदमें मुनि मुनि १४ मात्रा इस नियमसे हों कि प्रत्येक ७ मात्राओंके अन्तमें पौन अर्थात् गुरु लघु हों, उसे सुलछन अथवा सुलक्षण छन्द कहते हैं। सात सात मात्राओं पर विराम होता है॥

उ०—हरि हर देव नित उठ सेव। अस को जौन पावहि भेव॥
मन मधि एक यह कर टेव। सब तजि रामनामै लेव॥

सू०—सात मात्राओंके अन्तमें गुरु लघु इस क्रमसे हों कि प्रत्येक चार मात्राके पश्चात् एक गुरु और एक लघु पड़ता जाय॥

५ मनमोहन

ल०— मनु मनमोहन धरहु बलय।

टी०—इस मनमोहननामक छन्दके प्रत्येक चरणमें मनु १४ मात्रा होती हैं। अन्तमें बलय अर्थात् तीन लघु होते हैं। (बलय-केलिये छन्दकोष्ठक देखो) यथा भाषाछन्दोमञ्जर्य्याम्॥

उ०—हर हरी नारायण परम। भल करी तुम राखी सरम॥
तुमहिं निहारे खुले करम। तुमहिं भजे पावहीं धरम॥

तैथिक ॥ (१५ मात्राओंके छन्द ९८७)

१ चौबोला

ल०— **बसु मुनि लग चौबोला रचौ ।**

टी०–चौबोलानामक छन्दमें बसु ८ मुनि ७ मिलकर १५ मात्रा होती हैं। आठ और सात मात्रा पर विराम होता है। अन्त में 'लग' लघु गुरु होते हैं॥

उ०—रघुबर तुमसौं बिनती करौं । कीजै सोई जाते तरौं ॥
औगुन मेरे मन ना धरौ । पार दया करि भवकी करौ ॥

सू०–भिखारीदासजीने इसके दुगुनेको चौबोला मानकर १६ और १४ मात्राओं पर यति मानी है॥

२ चौपई

ल०— **तिथि कल पौन चौपई माँहिं ।**

टी०–इस चौपईनामक छन्दके प्रत्येक चरणमें १५ मात्रा होती हैं। अन्तमें पौन अर्थात् गुरु लघु होते हैं॥ यथा तुलसीकृतरा०—

उ०–राम रमापति तुम मम देव। नहिं प्रभु होत तुम्हारी सेव ॥
दीन दयानिधि भेद अभेव । मम द्रिशि देखो यह यश लेव॥

सू०–इसको जयकरी भी कहते हैं॥

३ गुपाल

ल०— **बसु मुनि कल धरि, सजहु गुपाल ।**

टी०—यह बसु ८ मुनि ७ के विश्रामसे १५ मात्राका गुपाल छन्द है। 'सजहु' सार्थक है साथ 'ज' के = जगण । अन्तमें लघु गुरु लघु होते हैं॥

उ०–मधुर मनोहर प्रिय जिमि प्रान। सुख मुख दर्पन कृपानिधान॥
आरतिहरण सरण जन हेतु। सुलभ सकल अचरकुलकेतु॥

मू०—इसको भुजङ्गिनी भी कहते हैं।

॥ संस्कारी ॥ (१६ मात्राओंके छन्द १५९७)

मात्रासमक

ल०— १ मत्त समक गंतल नौ बसुहै।
२ सर बसु लघु विश्लोक सु पुनि व्है॥
३ सर बसु नव लघु रच चित्राको।
४ नौ बारा वानवासिकाको॥

टी०–मात्रासमकके प्रतिपादमें १६ मात्रा होती हैं। अन्तमें गुरु होता है। इसके चार भेद हैं जिसकी ९ वीं मात्रा लघु होती है उसे 'मत्तसमक,' जिसकी ५ वीं और ८ वीं मात्रा लघु होती हैं उसे 'विश्लोक' जिसकी ५ वीं, ८ वीं और ९वीं मात्रा लघु होती हैं उसे 'चित्रा' और जिसकी ९ वीं और १२ वीं मात्रा लघु होती हैं उसे 'वानवासिका' कहते हैं॥

यथा तुलसीकृतरामायणे मत्तसमक (९)

उ०–जे प्राकृत कवि परम सयाने। भाषा जिन हरिचरित बखाने॥
भये अहहिं जे हुइहैं आगे। प्रणवौं सबहिं कपट छल त्यागे॥

विश्लोक (५, ८,)

मुनि आगमन सुना जब राजा। मिलन गयउ लय विप्रसमाजा।
करि दण्डवत मुनिहिं सनमानी। निज आसन बइठारे आनी॥

चित्रा ( ५, ८, ६, )

इतनहि कहि निज सदनै आई । देखत मणिगण धन बहुताई ।
सुरपतिभुवन सुपटतर नाहीं । जहँ ऋधि सिधि तन धरे कमाहीं॥

वानवासिका ( ६, १२, )

सीय लखन जिहिँ विधि सुख लहहीं। सो रघुनाथ करहिं सुइ कहहीं
कहहिं पुरातन कथा कहानी । सुनहिं लखन सिय अति सुख मानी

सू०—ध्यान रहै कि एक छन्द दूसरेके साथ न मिलने पावे । जैसे जिसकी केवल ६ वीं मात्रा चारों पदोंमें लघु हो, परन्तु १२ वीं लघु न हो वही मत्तसमक हो सकता है । यदि ६वीं और १२ वीं दोनों लघु होवें तो वह वानवासिका छन्द होगा । इसी प्रकार और भी जानो ॥

५ पद्धरि

ल०— **बसु बसु कल पद्धरि लेहु साज।**

टी०—१६ मात्राका पद्धरि छन्द होता है 'साज' सार्थक है । अन्तमें जगण अर्थात् लघु गुरु लघु होते हैं । विश्राम चार चार मात्राके पश्चात् होता है ॥

उ०—श्रीकृष्णचन्द अरविन्दनैन । धरि अधर बजावत मधुर बैन ॥
गण ग्वाल संग आगे सुधैन । वनतें ब्रज आवत मोद दैन ॥

सू०—श्रीमद्भट्ट हलायुधजीने प्रज्झटिकाका जो नियम दिया है वह इस छन्दसे मिलता है, परन्तु संस्कृतछन्दोमञ्जरीसे विरोध है । इस छन्दके अन्य नाम पद्धटिका, प्रज्वलय वा प्रज्वलिया हैं । भिखारीदासजीने इसीके दुगुनेको लीलावती-नामक छन्द माना है ॥ प्रज्झटिका इससे मिलते (भ्रजगाोति है)

६ अरिल्ल

ल०— सोरह ज न लल यहौ अरिल्ला ।

टी०-इस छन्दके अन्तमें दो लघु अथवा एक यगण होता है । सोलह मात्रा होती हैं, परन्तु जगणका इसमें निषेध है । भिखारीदासजीने इसके अन्तमें भगण माना है ॥

उ०-लै हरिनाम मुकुन्द मुरारी । नारायण भगवन्त खरारी ॥
राधावल्लभ कुञ्जविहारी । जानकिनाथ सदा सुखकारी ॥

७ डिल्ला

वसु वसु भन्ता डिल्ला जानहु ।

टी०-१६ मात्रा जिसमें भगणान्त हों उसे डिल्ला जानो, परन्तु उक्त भेदोंसे पृथक् हो ।

उ०-रामनाम निसिवासर गावहु। जन्म लहे कर फल जग पावहु॥
सीख हमारी जो हिय लावहु। जन्ममरणकी फन्द नसावहु ॥

८ उपचित्रा

ल०— वसु पर गो रस ज्यों उपचित्रा ।

टी०-आठ मात्राओंके उपरान्त एक गुरु और उसके पश्चात् ६ मात्रा जिसमें हों अन्तमें गुरु हो उसे उपचित्रा कहते हैं ॥

उ०-मोरी सुन चितदै रघुवीरा । करु दाया मोपै बलवीरा ॥
प्रभु जानहु हियकी तुम पीरा। अब मोहीं करिये निजतीरा॥

सू०-इस छन्दमें जगण सब पदोंमें अथवा किसी एक वा अधिक पदोंमें अवश्यमेव होता है ॥

९ पज्झटिका

ल०— बसु गुरु रस ज न है पज्झटिका।

टी०–आठ मात्राके उपरान्त एक गुरु और फिर ६ मात्रा हों अन्तमें गुरु हो, परन्तु अन्तमें जगण न पड़े उसे पज्झटिका छन्द कहते हैं॥

उ०–मोरी सुन चितदै रघुबीरा। करु दाया मोपै बलबीरा॥
प्रभु जानहु हीकी तुम पीरा। अब मोहीं करिये निज तीरा॥

सू०–उपचित्रा और पज्झटिकामें इतनाही भेद है कि उपचित्रामें जगण होता है, परन्तु पज्झटिकामें उसका निषेध है। तीसरे पदको विचारकर देखो॥

१० चौपाई

ल०— सोरह क्रम न 'ज त' न चौपाई।

टी०–जिसके चारों चरणोंमें सिवाय इसके कि अन्तमें जगण अथवा तगण न पड़े कोई और विशेष नियम न हो उसे चौपाई कुलक अथवा पादाकुलक कहते हैं। रूपचौपाई भी इसीको कहते हैं। अभिप्राय यह है कि इस छन्दके अन्तमें गुरु लघु न हों। यथा तुलसीकृतरामायणे–

उ०–रामभजन बिनु सुनहु खगेसा। मिटै न जीवन केर कलेसा॥
हरि सेवकहिं न व्याप अविद्या। प्रभु प्रेरित तिहिं व्याप सुविद्या॥

सू०–चौपाई कई प्रकारकी होती हैं। जिन चौपाइयोंमें अक्षरोंका नियम है वे सब वर्णवृत्तोंमें उदाहरण सहित मिलेंगी। ये सब छन्द बहुधा रामायणादि सद्ग्रन्थोंमें सूक्ष्म दृष्टया शो-

धनेसे मिलते हैं। पाठकोंके बोधार्थ उनमेंसे कई चौपाइयों-के नाम यहां दिये जाते हैं, जैसे, विद्युन्माला, चम्पकमाला, शुद्धविराट, मत्ता, प्रणव, अनुकूला, दोधक, भ्रमरविलसता, स्वागता, तामरस, चन्द्रवर्त्म, कुसुमविचित्रा, मालती, मोदक, नवमालिनी, कञ्जअवलि, प्रहरणकलिका, चक्र, अचलधृति इत्यादि ॥

चौपाईके आधे अर्थात् दो चरणोंको अर्द्धाली कहते हैं। इस छन्दके रचनेमें यह ध्यान रखना चाहिये कि लय न बिगड़ने पावे ॥

॥ महासंस्कारी ॥ ( १७ मात्राओंके छन्द २५८४ )

१ राम

ल०— **मनु राम गाये सुभक्ति सिद्धी।**

टी०–जिस छन्दमें ६ और ८ के विश्रामसे १७ मात्रा होती हैं, और अन्तमें यगण होता है उसे राम छन्द कहते हैं। यह छन्द प्रस्तारकी रीतिसे नया रचा गया है ॥

उ०–सुनिये हमारी, विनय मुरारी। दीजे हमारी, विपत्ति टारी॥
तुम धन्य स्वामी, प्रभू दयाला। अब बेगि तारो, सुहीं कृपाला

॥ पौराणिक ॥ ( १८ मात्राओंके छन्द ४१८१ )

१ राजीवगण

ल०— **नौ नौ राजीवगण कल धारिये।**

टी०–नौ नौके विश्रामसे १८ मात्रा होती हैं ॥

उ०–दीनानाथ हरि बोलो माधवा। चितमोहनकरन गोकुलमाधवा
तन सोहत सुभग चन्दन यादवा। मन भजो प्रीतम संकटबाधवा॥

सू०—इसको माली भी कहते हैं, तुकान्तमें गुरु लघुका कोई वि-
शेष नियम नहीं है ॥

॥ महापौराणिक ॥ ( १९ मात्राओंके छन्द ६७६५ )

१ पीयूषवर्ष

ल०— दिसि निधी पीयूष, बरसत झरिलगा ।

टी०—१० और ९ के विश्रामसे १९ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'लग' लघु गुरु होते हैं ॥

उ०— सुमिर मन रघुवीर, सुख पैहै जहां ।
कुह्निसिमें लखो, चाहत ससि कहां ॥
यह सकल संसार, सपने तूल है ।
सांच मत जानै तु, देखत भूल है ॥

सू०—इसे आनन्दवर्धक भी कहते हैं॥

२ सुमेरु

ल०— रवी के लोकहू रचिये सुमेरू ।

टी०—१२ और ७ के विश्रामसे १९ मात्रा होती हैं। अन्तमें यगण होता है ॥

उ०— सियाके नाथको नित, सीस नावो ।
पदारथ चारहू इहिं, लोक पावो ॥
जनम योंहीं जु सारो, जात बीता ।
भजौरे मीत अबहूं, राम सीता ॥

सू०—किसी २ कविने इसके किसी चरणमें १९ और कोसी चरण में २० मात्रा मानी हैं। यह सर्व्वसम्मत नहीं है ॥

३ नरहरी

ल०— **मनु सरन गहे सब देवा नरहरी ।**

टी०—मनु १४ सर ५ के विश्रामसे १९ मात्रा होती हैं । अन्तमें 'नग' अर्थात् एक नगण और गुरु होता है ॥ यथा—

उ०— हरि सुनत भक्तकी बानी, दुख भरी ।
झट प्रगटे खंभा फारी, तिहिँ घरी ॥
रिपु हन्यो दीन सुख भारी, दुख हरी ।
मन सदा भजौ चित लाई, नरहरी ॥

सू०—प्रस्तारकी रीतिसे यह छन्द नूतन रचा गया है ॥

॥ महादेशिक ॥ २० मात्राओंके छन्द १०९४६ )

१ योग

ल०— **द्वादश पुनि आठ सुकल, योग सुहायो ।**

टी०—१२ और ८ के विश्रामसे २० मात्रा यगणान्त होती हैं । यह छन्द प्रस्तारकी रीतिसे नूतन रचा गया है ॥

उ०— यह जग झूठो हरिको, नाम गहोरे ।
तरिहौ भवसिंधु परम, धाम लहोरे ॥
काम तजौ धाम तजौ, बाम तजौरे ।
राम भजौ राम भजौ, राम भजौरे ॥

२ हंसगति

ल०— **शिव सु अंक कल हंस, गती भन पिंगल ।**

टी०—११ और ९ के विश्रामसे २० मात्रा होती हैं । इसके तुकान्तमें गुरु लघुका कोई विशेष नियम नहीं है ॥

उ०—　जगत ईस नर भूप, सिया ढिग सोहत ।
गल बैजन्तीमाल, सुजन मन मोहत ॥
सुखमा चरनन चारु, जु निरखि पुरन्दर ।
मगन नयन हो गये, प्रमुद कर सुन्दर ॥

॥ त्रैलोक ॥ ( २१ मात्राओंके छन्द १७७११ )

१ प्लवङ्गम

ल०— **गादि बसू दिसि, राम जगन्त प्लवंगमै ।**

टी०—इस छन्दमें २१ मात्रा होती हैं । आदि वर्ण गुरु होता है । अन्तमें एक जगण और एक गुरु होता है । ८ और १३ मात्राओं पर यति होती है ॥

उ०—　ये जग नश्वर, तहां विषयसुख तुच्छ है ।
जन्म मरणको, आदि दुःख कर गुच्छ है ॥
तातें हरि जन, संग सदा मन दीजिये ।
राम कृष्ण गुण, ग्राम नाम रस भीजिये ॥

२ चान्द्रायण

ल०—**शिव दस जरा सुचन्द्र अयन कवि कीजिये।**

टी०—इस छन्दमें २१ मात्रा होती हैं । 'जरा' ११ मात्रा जगणान्त और १० मात्रा रगणान्त होती हैं । ११ और १० मात्रा पर विरति है ॥

उ०—　हरि हर कृपानिधान, परमपद दीजिये ।
प्रभुजू दयानिकेत, शरण रख लीजिये ॥
नरवर विष्णु कृपाल, सबहिं सुख दीजिये ।
अपनी दया विचारि, पाप सब मींजिये ॥

॥ महारौद्र ॥ ( २२ मात्राओंके छन्द २८६५७ )

१ राम

ल०—**बसु बसु धारो, पुनि रस सारो, रास रचो।**

टी०—आठ आठ और छः के विश्रामसे इसमें २२ मात्रा होती हैं 'रस' शब्दका 'स' सार्थक है। अन्तमें सगण होता है। प्रस्तारकी रीतिसे यह छन्द नया रचा गया है।

उ०— ईस भजौ जगदीस भजौ यह बान धरौ।
सीख हमारी अति हितकारी कान धरौ॥
काम तजौ धन धाम तजौ हरिभक्ति सजौ।
राम भजौ बलराम भजौ श्रीकृष्ण भजौ॥

२ राधिका

ल०—**तेरा पै सज नव कला राधिका रानी।**

टी०—१३ और ९ के विश्रामसे २२ मात्राका राधिका छन्द सिद्ध होता है। यह छन्द प्रस्तारकी रीतिसे नया रचा गया है॥

उ०—सब सुधि बुधि गइ क्यों भूल, गई मति मारी।
मायाको चेरो भयो, भूलि असुसारी॥
कटि जैहैं भवके फन्द, पाप नसि जाई।
रे सदा भजौ श्रीकृष्ण, राधिकामाई॥

३ बिहारी

ल०—**द्वै चारै छै आठ रचो रास बिहारी।**

टी०—द्वै चारै = ८ + ६ + ८ के विश्रामसे २२ मात्राका बिहारी छन्द बनता है॥ प्रस्तारकी रीतिसे यह छन्द नया रचागया है।

उ०—है यह जग झूठो हरिको नाम गहोरे।
यह तरिहौ भवसिंधु परमधाम लहोरे॥
सब काम तजौ धाम तजौ बाम तजौरे।
श्रीराम भजौ राम भजौ राम भजौरे॥

सू०—योग छन्दसे इस छन्दमें दो मात्रा अधिक होती हैं। तु-कान्तका कोई विशेष नियम नहीं॥

॥ रौद्रार्क ॥ ( २३ मात्राओंके छन्द ४६३६८ )

१ उपमान

ल०— **तेरह दस उपमान रच दै अन्तै कर्णा।**

टी०—१३ और १० मात्राके विश्रामसे उपमान छन्द सिद्ध होता है। अन्तमें 'कर्णा' दो गुरु होते हैं॥

उ०—राम कृष्ण गोबिन्द भज, ऐ मेरे मीता।
दीनबन्धु आनन्दघन, कहिकै तू जीता॥
अब बोलिलै हरिनामै, काल जात बीता।
हाथ जोड़ बिनती करौं, नाहिं जात रीता॥

२ हीर

ल०— **आदि गुरू अन्तहिं रू तेइस कुरु हीरमें।**

टी०—इसमें २३ मात्रा होती हैं आदिवर्ण गुरु होता है और अन्तमें रगण होता है। तीन यमक होते हैं॥

उ०—राम भजौ, कृष्ण भजौ, गोकुलके नाथहीं।
रात दिना, मान बिना, नाइ नाइ माथहीं॥

काम तजौ, धाम तजौ, वाम तजौ साथहीं ।
मित्त गहो, नित्त अहो, धर्महिंको पाथहीं ॥

॥ अवतारी ॥ ( २४ मात्राओंके छन्द ७५०२५ )

१ रोला

ल०— **रोलाकी चौबीस, कला यति शंकर तेरा ।**

टी०—११ और १३ के विश्रामसे इसमें २४ मात्रा होती हैं। किसी २ कविका मत है कि इसके अन्तमें दो गुरु चाहिये। परन्तु यह सर्वसम्मत नहीं है ॥

उ०— राम कृष्ण गोविन्द, भजो सुख होत घनेरो ।
इहां प्रमोद लहन्त, अन्त वैकुण्ठ बसेरो ॥
मृगतृष्णा सो विषै, तुच्छ अति बन्धन जीको ।
तातें छाड़ि कुसंग, गहो शरणो हरिहीको ॥

सू०—इसका दूसरा नाम काव्य भी है । जिस रोलाके चारों चरणोंमें ११ वीं मात्रा लघु हो वह रोला 'काव्य' कहाता है। छप्पय, व कुण्डलियामें इसीका प्रयोग होना चाहिये । किसी २ कविने 'काव्य' की यति ६, ८ और १० पर मानी है ॥

२ दिगपाल

ल०— **सविता विराज दोई, दिगपालछन्द सोई ।**

टी०–सविता ( १२ ), बारा बारा के विश्रामसे २४ मात्राका दिगपाल छन्द होता है ॥

उ०—हरि नाम एक सांचो, सब झूठ है पसारा ।
भाई न बाप कोई, तुव संग जानहारा ॥

रे मान बात मेरी, मायाहिं त्यागि दीजे।
सब काम छाँड़ि मीता, इक रामनाम लीजे॥

सू०—रेखता इसी ढङ्गका होता है। इसीके आधेको किसी २ कविने मृदुगति माना है॥

३ रूपमाला

**ल०— रत्न दिसि कल रूपमाला, कीजिये सानन्द।**

टी०–१४ और १० के विश्रामसे २४ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'नन्द' गुरु लघु होते हैं॥

उ०—जाति है बनवादिही गल, बाँधिकै बहु तन्त्र।
धामहीं किन जपत कामद, रामनाम सुमन्त्र॥
ज्ञानकी कर गूदरी दृढ़, तत्व तिलक बनाव।
दास परमानूप सगुनस, रूपमाला गाव॥

४ शोभन

**ल०— चौबिस कला विद्या दिसा, यती सोभन साज।**

टी०—१४ और १० के विश्रामसे इसमें २४ मात्रा होती हैं। अन्तमें जगण होता है॥

उ०—जोरिकर मुनि पाँय पङ्कज, करी दण्डप्रणाम।
पूजिवेको कुसुम लावें, लही आयसु राम॥
साथ सुन्दर बंधु लछ्मण, चले आनँदकान्द।
देह दुति जिनि कंज खंजन, चाल बाल गयन्द॥

५ लीला

**ल०—सप्त कलै त्रय बार लिये गुन लीला सुखसों।**

टी०—७, ७, ७ और ३ मात्राके विश्रामसे इसमें २४ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'सो' सगण होता है॥

उ०—जिनके चरण, सुसुन्दर हैं कछु उपमा न, बनै।
जिनके शरण, अजादिक हैं, इमि सब बेद, भनै॥
जिनके ध्यान, मुनीश करैं, नित उठि शेष, गनै।
ऐसे प्रभुहिं, विचार भजौ, जो सब पाप, हनै॥

॥ महावतारी ॥ ( २५ मात्राओंके छन्द १२१३९३ )

१ गगनानङ्ग

ल०— **सोरहनौ कलधरि कविरचिय गगन अनंगहीं।**

टी०—१६ और ९ मात्राके विश्रामसे इसमें २५ मात्रा होती हैं। 'धरि' का 'रि' सार्थक है। अन्तमें रगण होता है। किसी २ ग्रन्थकारने इसकी यति १२ और १३ पर मानी है॥

उ०—माधव परम बेद निधि देवक, असुर हरन्त तू।
पावन धरम सेतु कर पूरण, सजन गहन्त तू॥
दानव हरण हरि सुजन सन्तन, काज करन्त तू।
देखहु कस न नीत कर मुहिँ कहँ, मान धरन्त तू॥

सू०—इसमें विशेष नियम यह है कि प्रति पदमें ५ गुरु और १५ लघुसे अधिक वा कम गुरु लघु न हों॥

२ मुक्तामणि

ल०—**तेरह रवि कल कर्ण धरि रचिये मुक्तमणीको।**

टी०—१३ और १२ मात्राके विश्रामसे इसमें २५ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'कर्ण' दो गुरु होते हैं॥

उ०—कुण्डल ललित कपोल पर, सुछवि देत हैं ऐसे ।
घनमें चपला दमकि अति, लगनीकी दुति जैसे ॥
चन्दन खौर विराज सुचि, मनु लछमी अति राजै ।
सब आभा तिहुंलोककी, मुखके आगे लाजै ॥

३ सुगीतिका

ल०—कल तिथि दिसा हूं धारि रच सुगीतिका सानन्द ।

टी०—१५ और १० के विश्रामसे इसमें २५ मात्रा होती हैं । आदिमें लघु और अन्तमें 'नन्द' गुरु लघु होते हैं ॥

उ०—हजार कोटि जु होंय रसना, एक एक मुखग्र ।
इड़ा अरव्विन जो बसे रस, नानि मण्डि समग्र ॥
खरो रहै दिग दास तनु धरि, देव परम पुनीत ।
कहैं कछू अहिराज तव व्रज, राज तव यश गीत ॥

सू०–'ह' दग्धाक्षर है परन्तु यहां देव स्तुतिमें प्रयोग किया गया है इसलिये हकारका अथवा जगणका दोष नहीं है ॥

॥ महाभागवत ॥ ( २६ मात्राओंके छन्द १९६४१८ )

१ शङ्कर

ल०— सोला दोष कला यति कीजे, शंकरे सानन्द ।

टी०–१६ और १० के विरामसे इसमें २६ मात्रा होती हैं। अन्त में गुरु लघु होते हैं ॥

उ०–राम राम रघुवीर कृपाला, सन्तहीं अनुकूल ।
दीनानाथ दयानिधि दाता, अन्त पदके मूल ॥

रामचन्द्रपदमें नहिं दीनों, चित्त तेरी भूल ।
सुख सम्पति धन देह धामको, देखिकर मत भूल ॥

२ विष्णुपद

ल०— सोरह दस कल अन्त गहो भल, सबतें विष्णु पदै।

टी०–१६ और १० के विरामसे इसमें २६ मात्रा होती हैं। अन्त में गुरु होता है ॥ यथा—छन्दोऽर्णवे।

उ०–किमि प्रभु कहौं सहस सुरपतिसे, सिगरे दृष्टि परै।
दास सेस सत सहस योग कह, अबको कहत डरै ॥
कह्यो लिख्यो चाहै अनदेखि, तू निजओर तकै।
है यह सहस हजार विष्णुपद, महिमा लिखि न सकै ॥

३ कामरूप

ल०— निधि मुनिन दिसि धरि, काम रूपहिं, साज गल युत मित्त।

टी०–निधि ९ मुनि ७ और दिसि १० के विश्रामसे इसमें २६ मात्रा होती हैं अन्तमें गुरु लघु होते हैं ॥

उ०–सित पच्छ सुदसमी, विजय तिथि सुर, वैद्य नखत प्रकास।
कपि भालु दलयुत, चले रघुपति, निरखि समय सुभास ॥
तरु कुधर मुख नख, शस्त्र चित बुधि, वीर्य विक्रम प्रूढ़ ।
नभ भूमि जहँ तहँ, भरे बनचर, रामकृपा अरूढ़ ॥

४ झूलना (प्रथम)

ल० मुनि राम गुनि, बान युत गल, झूलन प्रथम, मतिमान

टी०—हे मतिमान ! मुनि ७× राम ३ + बाण ५ अर्थात् ७, ७, ७ और ५ मात्रा के विश्रामसे २६ मात्रा होती हैं। अन्तमें गुरु लघु होवे हैं ॥

उ०—हरि राम विभु, पावन परम, गोकुल बसत, मनमान ।
छवि धाम सुर, मारन असुर, मूरति मयन, बलवान ॥
यदुवंश प्रभु, तारण तरण, करुणायतन, गुनखान ।
भल जान कहँ, पछिताय फिर, क्यों रहत हो, अनजान ॥

५ गीतिका ( मात्रिक )

ल० रत्न रवि कल धारि कै लग अन्त रचिये गीतिका ।

टी०—१४ और १२ के विश्रामसे २६ मात्रा होती हैं। अन्तमें लघु गुरु होते हैं ॥

उ०— रहत जिनके प्रेम घेरे, धन्य ब्रजवासी सबै ।
ब्रह्म एक अनीह अविगति, घरनघर जिनके फबै ॥
धन्य श्रीवसुदेव देवकि, पुत्र करि जिन पाइयो ।
धन्य यशुमति नन्द जिन पय, प्याय गोद खिलाइयो ॥

६ गीता

ल०— कृष्णारजुन संवाद गीता ग्वाल युत मनु भानु ।

टी०—मनु १४ भानु १२ के विश्रामसे इस छन्दमें २६ मात्रा होती हैं। 'ग्वाल' अन्तमें गुरु लघु होते हैं। यथा छन्दोऽर्णवे—

उ०— मन बावरे अजहूं समुझि, संसार भ्रम दरियाउ ।
डूहि तरनिका यह छोड़िकै, कछु नाहिं और उपाउ ॥
लै संग भक्ति मलाह करि, आरूप सो लै लाउ ।

श्रीरामसीताचरितचरचा शुद्ध गीता गाउ ॥

॥ नाचचिक ॥ ( २७ मात्राओंके छन्द ३१७८११ )

१ सरसी

ल०—सोरा संभु यती गल कीजे, सरसी छन्द सुजान।

टी०—१६ और ११ के विश्रामसे इसमें २७ मात्रा होती हैं। अन्तमें गुरु लघु धरो ॥

उ०—मोपर कृपा करहु अब स्वामी, अन्तरजामी आप।
ऐसो ही मनमाहिँ विचारो, काटो मेरे पाप ॥
तुम विन आन दृष्टि नहिँ आवै, कीजे जाको जाप ॥
तुमहि वतावो ध्याऊँ जाको, जो जारै मम ताप ॥

२ शुभगीता

ल०—सुधन्य तिथि रवि अर्जुनाहिं, श्रीकृष्ण शुभ गीता कही।

टी०—१५ और १२ के विश्रामसे इसमें २७ मात्रा होती हैं। रवि सार्थक है 'र' से रगणका बोध होता है इसके अन्तमें रगण होता है ॥

उ०—भजौ सदा हरिनाम साँचो, त्याग झूठे कामहीं।
करौ सदा सत्संग सेवौ, स्वामि आठौ जामहीं ॥
वृथा न जन्म गँवाइये नर, देह पुनि नहिं पाइये।
चहौ भलो दुहुँलोकमें नित, रामसीता गाइये ॥

सू०—'सुधन्य' और 'भजौस' कल्याणार्थ हैं, इस कारण इनके जगणका दोष नहीं माना जाता ॥

॥ यौगिक ॥ ( २८ मात्राओंके छन्द ५१४२२९ )

## १ सार

**ल०—सोरह रवि कल अन्तै कर्णा, सार छन्द रच नीको ।**

टी०—१६ और १२ मात्राके विश्रामसे इसमें २८ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'कर्णा' दो गुरु होते हैं॥

उ०–उर अभिराम राम अरु लछमन, मधुर मनोहर जोरी
वारौं सकल विश्वकी शोभा, जो कछु कहौं सु थोरी ॥
पीत चौतनी धरे सीस पै, पीतम्बर मन मानो ।
पीत यज्ञउपवीत विराजत, मनो वसन्ती बानो ॥

सू०—प्रभाती इसी ढंग पर होती है। इसे नरेन्द्र और दोवै भी कहते हैं। पदके आद्यक्षरके गुरु लघुके सम्बन्धसे इसमें १६ भेद होते हैं। महाराष्ट्रीय भाषाकी साकी भी कुछ २ इसी धज पर होती है। किसी २ कविने इसी छन्दको भगण, रगण, नगण, नगण, जगण, जगण और यगणके प्रयोगसे रचकर वर्णवृत्तोंमें इसका नाम नरेन्द्र रक्खा है। यह अनुचित नहीं है क्योंकि प्रस्तारकी रीतिसे कई भेद प्रगट हो सकते हैं।

## २ हरिगीतिका

**ल०—सोरह रवी लग अन्तदे रचि, लीजिये हरिगीतिका ।**

टी०—१६ और १२ के विश्रामसे २८ मात्रा होती हैं। अन्तमें लघु गुरु होते हैं। यथा तुलसीकृतरामायणे—

उ०–ये दारिका परिचारिका करि, पालिबी करुणामयी ।
अपराध छमियो बोलि पठये, बहुत हौं ढीठी दयी ॥

पुनि भानुकुलभूषण सकल सन, मान विधि समधी किये।
कहि जात नहिं विनती परस्पर, प्रेम परिपूरण हिये॥

सू०-विशेष रोचकताकेलिये कविजन इसके अन्तमें बहुधा रगण (ऽ।ऽ) रखते हैं, परन्तु यह कोई विशेष नियम नहीं है॥ इसके आदिमें तगण है परन्तु देवकाव्यके कारण उसका यहां दोष नहीं है।

॥ महायौगिक ॥ ( २८ मात्राओंके छन्द ८३२०४० )

१ चुलियाला

ल०—तेरह सोरह मत्त धरि, चुलियाला रच छन्द जु लाचित।

टी०-१३ और १६ के विश्रामसे इस छन्दमें २८ मात्रा होती हैं। 'जुला' अन्तमें जगण और एक लघु होता है। दोहेके अन्तमें एक जगण और एक लघु रखनेसे यह छन्द सिद्ध होता है। कोई इसके दो और कोई चार पद मानते हैं। जो दो पद मानते हैं वे दोहेके अन्तमें एक जगण और एक लघु रखते हैं। जो चार पद मानते हैं, वे दोहेके अन्तमें एक यगण रखते हैं॥

पहिला

उ०-मेरी विनती मानके, हरिजू देखो नेक दयाकर।
नाहीं तुम्हरी जात है, दुख हरबेकी टेक सदाकर॥

दूसरा

हरि प्रभु माधव बीरबर, मनमोहन गोपति अविनासी।
कर मुरलीधर धीर नर, वरदायक काटत भव-फाँसी॥

जनविपदाहर राम प्रिय, मनभावन सन्तनघटवासी।
अब मम ओर निहारि दुख, दारिद हरि कीजे सुखरासी॥

सू०–५ मात्रा सोरठेके अन्तमें भी लगानेसे यह छन्द सिद्ध होताहै॥

२ मरहटा

ल०— दस बसु शिव यति धर, अन्तग्वाल कर,
रचिय मरहटा छन्द।

टी०–१०, ८ और ११ मात्राके विश्रामसे इसमें २९ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'ग्वाल' गुरु लघु होते हैं॥

उ०–इक दिन रघुनायक, सीयसहायक, रतिनायक अनुहारि।
सुभ गोदावरितट, विमल पञ्चवट, बैठे हुते मुरारि॥
छवि देखत ही मन, मदन मथ्यो तन, सूपनखा तिहिँ काल।
अति सुन्दर तन करि, कछु धीरज धरि, बोली बचन रसाल॥

॥ महातैथिक॥ (३० मात्राओंके छन्द १३४६२६९)

१ चवपैया

ल०— दिसि बसु रवि मत्तन, धरि प्रतिपद्दन,
सग अन्तहिं चवपैया।

टी०–१०, ८ और १२ के विश्रामसे इसमें ३० मात्रा होती हैं। अन्तमें 'सग' एक सगण और एक गुरु होता है॥ यथा तुलसीकृतरामायणे—

उ०–भे प्रगट कृपाला, दीनदयाला, कौशिल्याहितकारी।
हर्षित महतारी, मुनिमनहारी, अद्भुतरूप निहारी॥
लोचन अभिरामा, तनु घनश्यामा, निज आयुध भुज चारी।
भूषन वनमाला, नयन विशाला, शोभासिन्धु खरारी॥

२ ताटङ्क

ल॰—सोरह रत्न कला प्रति पादहिं व्है ताटंके मो अन्ते।

टी॰—१६ और १४ के विश्रामसे इसमें ३० माचा होती हैं। अन्तमें मगण होता है॥

उ॰—दीनदयाल कृपाल सुनो हरि, दीनानाथा कंसारी।
पूरण पावन दासउधारण, माधो यादो औतारी॥
मुष्टिकमारण विपदाटारन, कुब्जा दासीको तारी।
मैं अघभागी तुम जनपागी, तारो मेरी है बारी॥

३ कुकुभ

ल॰—सोरह रत्न कला प्रति पादे, कुकभा अन्ते दे कर्णा।

टी॰—१६ और १४ के विश्रामसे इसमें ३० माचा होती हैं। अन्त 'में' कर्ण दो गुरु होते हैं॥ यथा छन्दस्सर्व्वस्वे—

उ॰—गिरिधर मोहन वंसीधारी, राधापति हरि बलबीरा।
व्रजवासी सन्तनहितकारी, शूरा हलधर रणधीरा॥
सुन्दर रामप्रताप मुरारी, यसुदाको पीयो छीरा।
चक्रपाणि कह सुनो बिहारी, चितवनसे हर मम पीरा॥

४ रुचिरा (सवैया भेद)

ल॰—मत्त धरौ मनु और कला, जन गंत सुधारि रचौ रुचिरा।

टी॰—१४ और १६ के विश्रामसे इसमें ३० माचा होती हैं। 'जनगन्त' जगण न हो। अंतमें गुरु हो।

उ॰—या कलि सों नहिं काल कहूं, सहजे नर होवहि तीर भला।
निसि द्यौसो सत बैन गहे, हरिनाम रटै सब छोरि छला॥

या जगमें इक सार यही, नर जन्म लिये कर याहि फला ॥
रामलला भजु रामलला, भजु रामलला भजु रामलला ॥

सू०-दूसरे पदमें गुरु लघुका क्रम भङ्ग है इसी कारण यह मात्रिक छन्द है ॥

॥ अश्वावतारी ॥ ( ३१ मात्राओंके छन्द २१७८३०९ )

१ वीर

ल०—वसु बसु तिथि सानन्द सवैया, यारो बीर पँवारो गाव।

टी०-८, ८ और १५ के विश्रामसे इस 'मात्रिक सवैया' अथवा 'वीर' छन्दमें ३१ मात्रा होती हैं । अन्तमें 'नन्द' गुरु लघु होते हैं, आल्हा इसी ढङ्ग पर रचा जाता है ॥

उ०-सुमिरि भवानी जगदम्बाका, श्रीसारदके चरन मनाय।
आदि सरस्वति तुमका ध्यावौं, माता कण्ठ विराजौ आय ॥
जोति बखानौं जगदम्बाकै, जिनकी कला बरनि ना जाय ।
शरद चन्द सम आनन राजै, अति छवि अङ्ग अङ्ग रहि छाय॥

॥ लाक्षणिक ॥ ( ३२ मात्राओंके छन्द ३५२४५७८ )

१ त्रिभङ्गी

ल०— दस बसु बसु सङ्गी, जन रस रङ्गी,
छन्द त्रिभङ्गी, गन्त भलो ।

टी०-१०, ८, ८ और ६ के विश्रामसे ३२ मात्रा होती हैं 'जन' इसमें जगणका निषेध है । 'गन्त' अन्तमें गुरु होता है ॥

उ०-सुरकाजसँवारन, अधमउधारन, दैत्यविदारन, टेक धरे ।
प्रगटे गोकुलमें, हरि छिनछिनमें, नन्दहियेमें, मोदभरे ॥

धिनताकधिनाधिन, ताकधिनाधिन, ताकधिनाधिन, ताकधिना।
नाचत जसुदाको, लखि मन छाको, तजत न ताको, एक छिना॥

सू०—किसी २ कविने इस छन्दके अन्तमें लघु वर्ण भी रक्खा है, परन्तु प्रायः श्रेष्ठ कवियोंने गुरु ही माना है, और यह रोचक भी होता है। इसमें तीन यमक होते हैं। वीर रसके वर्णनमें यमक सहित इसी छन्दको किसी २ कविने शुद्धध्वनि नामक छन्द माना है और इसमें जगणका निषेध नहीं किया है॥

अतिबलउदग्ग नृप साह अग्ग जब समर मग्ग चलि खग्ग करे।
कह कवि चिन्तामनि विकट कटक तहँ काटि काटिके धरनि भरे॥
रिपु हनत हत्थितन बमत रुधिर जनु गिरि गेरु युत झरनि झरै।
खसि परत शैलसों अहि उदण्ड जिमि खण्डित सुण्डादण्ड परै॥

चौपाईके अन्तमें एक त्रिभङ्गी रखकर कवियोंने हुल्लास छन्द माना है। चौपाईके अन्त पदको सिंहावलोकित रीतिसे त्रिभङ्गीके आदिमें रखते हैं। यथा छन्दस्सारे—

सोरह सोरह कल चरननकै।
ऐसे पादाकुलक बरनकै॥
आदि सु पादाकुलक बखानो।
तापर छन्द त्रिभङ्गी ठानो॥
ठानो तिरभङ्गी छन्द सुअङ्गी है बहुरङ्गी मनहिं हरै।
चवसठि कला करि सो आगे धरि बसु चरनन कविता सुथरै।
हुल्लास सुछन्दा आनँदकन्दा जस बर चन्दा रूप रजै।
यों छन्द बखाने सब मनमाने जाके बरनत सुकवि सजै॥

इसके अन्तके चारों चरणोंमें जगणका निषेध है॥

२ पद्मावती

ल०—दस बसु मनुमत्तन, पै विरतीं जन,
दै पद्मावति इक कर्णा।

टी०—१०, ८ और मनु १४ के विश्रामसे इसमें ३२ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'कर्णा' दो गुरु होते हैं, परन्तु 'जन' जगण नहीं होना चाहिये॥

उ०—यद्यपि जगकर्त्ता, पालक हर्त्ता, परिपूरण वेदन गाये।
प्रभु तदपि कृपाकरि, मानुषवपु धरि, थल पूछन हमसों आये॥
सुन सुरवरनायक, राक्षसघायक, रक्षहु मुनिजन यश लीजे।
शुभ गोदावरितट, विशद पंचवट, पर्णकुटी प्रभु तहँ कीजे॥

सू०—इसीको कमलावती भी कहते हैं॥

३ समानसवैया

ल०—सोरहसोरहमत्त धरहुजू,छन्द समान सवैया सोभत।

टी०—१६, १६ के विश्रामसे ३२ मात्रा होती हैं। अन्तमें भगण होता है॥ यथा भाषाछन्दोमंजर्य्याम्—

उ०—आँसू तीरथ न्हात रहत हैं, पलक सढ़ी सुमिरन आराधत।
दर्श आसकी माला लीन्हे, मोह मानको मनतें बाधत॥
तपको करत ताप विरहानल, जपको करत गुनन तन दाधत
सोवत नहिं सेवत वरुणीवन, रघुवरनैन योग नित साधत॥

४ दण्डकला

ल०—दस बसु विद्यापे, बुध विरती दे,
अन्त सगन जन दंडकला।

टी०—१०, ८ और १४ के विश्रामसे सगणान्त दण्डकला छन्द होता है। इसमें ३२ मात्रा होती हैं, 'जन' जगण इसमें न चाहिये। किसी किसीने इसके अन्तमें केवल गुरु ही माना है॥

उ०—फलफूलनि ल्यावै, हरिहिं सुनावै, हैं या लायक भोगनिकी।
अरु सब गुन पूरी, स्वादनि रूरी, हरनि अनेकन रोगनिकी॥
हँसि लेहिं कृपानिधि, लखि योगीविधि, निन्दहिं अपने योगनकी
नभते सुर चाहैं, भाग्य सराहैं, वारन दंडकलोगनकी॥

## ५ दुर्मिल

ल०—दस वसु मनु मत्तन, पै विरतीजन,
सो कर्णा दुर्मिला कीजे।

टी०—१०, ८ और १४ के विश्रामसे ३२ मात्रा होती हैं। 'जन' जगण नहीं चाहिये। 'सो कर्णा' अन्तमें एक सगण और दो गुरु होते हैं।

उ०—जै जय रघुनन्दन, असुरविहंडन, कुलमंडन यशके धारी।
जनमनसुखकारी, विपिनविहारी, नारि अहिल्यहिँ सी तारी
शरणागत आयो, ताहि बचायो, राज विभीषणको दीनों।
दसकन्धविदारी, पन्थसुधारी, काज सुरन जनको कीनों॥

सू०—भिखारीदासजीने उदाहरणमें पहिले और दूसरे पदके अन्त में दो गुरु और तीसरे और चौथे पदके अन्तमें एक सगण रक्खा है। यह सर्वसम्मत नहीं है और छन्दः प्रथासे भी विरुद्ध है, श्रीमद्भट्ट हलायुधजीका इससे थोड़ा विरोध है।

उन्होंने इस छन्दके अन्तमें गुरु लघुका कोई विशेष नियम नहीं रक्खा है॥

६ खरारी

ल०—द्वै चारै छै आठ दसै मत्त सजाओ लै नाम खरारी।

टी०–द्वै चारै=८+६+८+१० के विश्रामसे खरारी छन्द सिद्ध होता है। इसके अन्तमें गुरु लघुका कोई विशेष नियम नहीं है।

उ०–श्रीशङ्कर दिनरात जपैं ध्यान लगाईं, सब काम विहाईं।
खइ नाम जपौ मित्त सदा चित्त लगाईं, चाहो जु भलाईं॥
सब पापनको जारौ भवसिंधु तरौ रे, सिख मोरि गहौ रे।
श्रीराम भजौ राम भजौ राम भजौ रे, श्रीराम भजौ रे॥

सू०—प्रस्तारकी रीतिसे यह छन्द नया रचा गया है॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरेमात्रिकसमान्तर्गतसाधारण-
छन्दोवर्णनन्नाम द्वितीयो मयूखः॥ २॥



## अथ
## मात्रिकसमान्तर्गतदण्डकप्रकरणम्।

विदित हो कि ३२ मात्राओंसे अधिक मात्रावाले छन्द मात्रिक दण्डक कहाते हैं॥

३७ मात्राओंके छन्द

१ करखा

ल०—धरि मुनि तीसै, बसु भानु बसु अंक यति,
यों रचहु छन्द, करखा सुधारी।

टी०—८, १२, ८ और ९ के विरामसे इसमें ३७ मात्रा होती हैं। 'यो' अन्तमें यगण होता है।

उ०—नमो नरसिंह, वलवन्त नरसिंह प्रभु, सन्त हितकाज, अवतार धारो। खम्भतें निकसि, भू हिरनकश्यप पटक, झटक दै नखनसौं उदर बिदारो॥ ब्रह्मरुद्रादि, नाय सिर (सीस) जय जय कहत, भक्त प्रह्लाद, को गोद लीनो। प्रीतिसौं चाटि, दै राज सुख साज सब, नरायनदास, को अभय दीनो॥

२ हंसाल

ल०—बीसौ सत्रह यति धरि निरसंक रचौ,
सवैया छन्द हंसाल भायो।

टी०—२० और १७ मात्राके विश्रामसे ३७ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'यो' यगण होता है॥

उ०—तो सो ही चतुर सुजान परवीन अति, परै जिन पींजरे मोह कूआ। पाय उत्तम जनम लायके चपल मन, गाय गोविन्द-गुन जीत जूआ॥ आप ही आप अज्ञान नलिनी बँधो, विना प्रभु भजे कइ वार मूआ। दास सुन्दर कहै परमपद तो लहै, राम हरि राम हरि वोल सूआ॥

३ द्वितीय झूलना

ल०—सैंतिस यगंत यति, दोष दस दोष मुनि,
जानि रचिये द्वितिय,झूलनाको।

टी०—१०, १० १०, और ७ के विश्रामसे ३७ मात्रा होती हैं। अन्तमें यगण होता है॥

उ०—जैति हिमवालिका, असुरकुलघालिका, कालिकामालिका सुरस हेतू। छमुख हेरम्बकी, अम्ब जगदम्बिके, प्राणप्रिय-वल्लभा वृषभकेतू॥ सिद्धि औ ऋद्धि सुख, खान धनधान्यकी, दानि शुभगाङ्गना सुतनिकेतू। भुक्तिमुक्तीप्रदे, वाणि महारानी, प्रणत ईश्वरीकहँ शरणदे तू॥

सू०—किसी २ कविने इसके दोही पद मानकर तीसरा भेद मान लिया है। यथा—

तीन दस झूलना अन्त सुनि भूल ना दोय पद तीसरो भेद भायो।
राम भजु वावरे राम भजु वावरे रामके नामको वेद गायो॥

## ४० मात्राओंके छन्द

### १ मदनहर

ल०—दस बसु मनु यामा, गन्त ललामा,
आदि ललादै सुन्दर रचिये मदनहरै।

टी०—१०, ८, १४, ८ के विश्रामसे ४० मात्रा होती हैं। 'आदि लला' आदिमें दो लघु होते हैं। 'गन्त' अन्तमें १ गुरु होता है।

उ०—सखि लखि यदुराई, छबिअधिकाई, भागभलाई जान परै, फल सुकृति करै। अति कान्तिसदन मुख, होतहिं सन्मुख, दास हिये सुख भूरि भरै, दुख दूरि करै॥ छवि मोरपखनकी पीतवसनकी, चारु भुजनकी चित्त अरै, सुधि बुधि बिसरै। नवनीलकलेवर, सजल भुवनधर, वर इन्दीवरछबि निदरै, मदसदन हरै॥

सू०—कहीं २ इस छन्दमें ३२ और ८ पर यति कही है उसे अशुद्ध जानना। इसका नाम मदनगृह भी है।

### २ उद्धत

ल०—दस दस दस दस कल, पुनि अन्त धरौ गल,
मन राखि अचंचल, साज उद्धत छन्द।

टी०—१०, १०, १० और १० के विश्रामसे ४० मात्रा होती हैं। 'गल' अन्तमें गुरु लघु होते हैं॥

उ०—विभु पूरन रघुबर, सुन्दर हरि नरवर, विभु परमधुरन्धर, राम

जू सुखसार। सम आशयपूरन, बहु दानवसारन, दीनन जनतारन, कृपाजू हर भार॥ वहु दैत्यनिकन्दन, जनमनचख अंजन, कलिमल सब गंजन, सन्तमनआधार। रविवंसहिं मण्डन, दुखदारुनखण्डन, अग जग नित वन्दन, बेगि दीजिय तार॥

३ शुभग

ल०—दुइ नख धरहु मत्त, कह पिङ्गलजु सत्त,
यति दोष गुनि तत्त, शुभगैहिं रच मित्त।

टी०—दुइ नख (२०) अर्थात् ४० मात्रा दस दसकी विश्रामसे होती हैं। मित्तका 'त' सार्थक है। अन्तमें तगण होता है॥

उ०—जब चलत दशरत्थ, सुत राम समरत्थ, बलजुत्थ सिलहत्थ, सदमत्त गर्जन्त। वरसुण्डफुङ्कार, धौंसाहि धुङ्कार, सुनि धनुषटङ्कार, हुङ्कार सामन्त॥ रथचक्र घहरानि, धराधरहहरानि, वरवाजिपदरेणु, उठि सूर ढापन्त। सटपटत लङ्केश, अटपटत दिग्गजरु, सटपटत चपि शेष, फणि कमठ कापन्त॥

४ विजया

ल०—दिसन चहुँ छा रही किरति विजया मही दनुज-
कुल घालही जनन कुल पालही।

टी०—दस दस मात्राओंके चार यमकोंका विजया छन्द होता है, इससें अक्षरोंका नियम नहीं केवल मात्राओंका नियम है अन्तमें रगण रखना कर्णमधुर होता है। यथा छन्दोऽर्णवे—

उ०—सितकमलवंश सी शीतकरअंश सी विमल विधि हंस सी हीर-
वर हार सी। सत्य गुण सत्य सी सन्तरसवंश सी ज्ञान गौरत्व
सी सिद्धि विस्तार सी॥ कुन्द सी कास सी भारतीबास सी
सुरतरुनिहार सी सुधारससार सी। गङ्गजलधार सी रजतकी
तार सी कीर्ति तव विजयकी शंभुआगार सी॥

सू०—इसके चारों पदोंमें वर्णसंख्या समान न रहे। यदि समान
हो तो यह वर्णदण्डकोंके भेदोंमेंसे एक भेद हो जायगा॥

### ४६ मात्राओंके छन्द

#### १ हरिप्रिया

**ल०—सूरज गुन दिसि सजाय, अन्तै गुरु चरण ध्याय,**
**चित्त दै हरिप्रियाहिं, कृष्ण कृष्ण गावो।**

टी०—१२, १२, १२ और १० मात्राओंके विश्रामसे ४६ मात्रा-
का हरिप्रिया छन्द होता है। इसके पदान्तमें गुरु होता है।
हरिप्रियाकी 'रि' को गुरु मानो॥

उ०—सोहने कृपानिधान, देवदेव रामचन्द्र, भूमिपुत्रिका समेत,
देवचित्त सोहैं। मानो सुरतरु समेत, कल्पबेलि छबिनिकेत
शोभा शृङ्गार किधौं, रूप धरे सोहैं॥ लक्ष्मीपत लक्ष्मीयुत
देवीयुत ईश किधौं, छायायुत परमईश, चारु बेष राखैं।
वन्दौं जग मात तात, चरण युगल नीरजात, जाको सुरसिद्ध-
विद्य, मुनिजन अभिलाखैं॥

सू०—भिखारीदासजीने इसका नाम चञ्चरी लिखा है॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरेमात्रिकसमान्तर्गतदण्डकवर्णनन्नाम
तृतीयो मयूखः॥ ३॥

## अथ मात्रिकार्द्धसमप्रकरणम्।

जिस मात्रिक छन्दके पहिले और तीसरे अर्थात् विषम चरणों-के और दूसरे और चौथे अर्थात् सम चरणोंके लक्षण मिलते हों उसे मात्रिक अर्द्धसम कहते हैं॥

मात्रिक अर्द्धसम छन्दोंकी संख्या जाननेकी यह रीति है कि प्रथम चरणकी मात्राकी समसंख्याको द्वितीय चरणकी मात्रा-की समसंख्यासे गुणा करो, जो गुणनफल आवे उसीको उत्तर जानो। यथा—

| | विषमचरण | समचरण | कुलभेद | उदाहरण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ३ | २ | | | | |
| मात्रा | ।ऽ | ऽ | | | विषमचरण | समचरण |
| समसंख्या | ३ × | २ | = ६ | १ला भेद | ।ऽ | ऽ |
| | | | | २रा भेद | ।ऽ | ॥ |
| | | | | ३रा भेद | ऽ। | ऽ |
| | | | | ४था भेद | ऽ। | ॥ |
| | | | | ५वां भेद | ।।। | ऽ |
| | | | | ६वां भेद | ।।। | ॥ |

दूसरा उदाहरण

| | विषमचरण | समचरण | कुलभेद | उदाहरण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ३ | ४ | | | | |
| मात्रा | ।ऽ | ऽऽ | | | विषमचरण | समचरण |
| समसंख्या | ३ × | ५ = | १५ | १ला भेद | ।ऽ | ऽऽ |
| | | | | २रा भेद | ।ऽ | ।।ऽ |
| | | | | ३रा भेद | ।ऽ | ।ऽ। |

| | | |
|---|---|---|
| ४था भेद | ।ऽ | ऽ।। |
| ५वां भेद | ।ऽ | ।।। |
| ६वां भेद | ऽ। | ऽऽ |
| ७वां भेद | ऽ। | ।।ऽ |
| ८वां भेद | ऽ। | ।ऽ। |
| ९वां भेद | ऽ। | ऽ।। |
| १०वां भेद | ऽ। | ।।।। |
| ११वां भेद | ।।। | ऽऽ |
| १२वां भेद | ।।। | ।।ऽ |
| १३वां भेद | ।।। | ।ऽ। |
| १४वां भेद | ।।। | ऽ।। |
| १५वां भेद | ।।। | ।।।। |

इसी प्रकार औरभी जानलो, परन्तु प्राचीन ग्रन्थकारोंने इसे केवल कौतुक और समयनाशक जानकर त्याग दिया है। यथार्थमें इससे कोई विशेष लाभ नहीं है। विद्यार्थियोंको मुख्य २ नियम ही जान लेना बस है॥

अब इसके आगे छन्दोंका वर्णन किया जाता है।

चारों पद मिलकर ३८ मात्राओंके छन्द

१ बरवै

ल०—विषमनि रवि कल बरवै, सम मुनि साज।

टी०—विषम अर्थात् पहिले और तीसरे पदोंमें (रवि) १२ मात्रा होती हैं और सम अर्थात् दूसरे और चौथे पदोंमें (मुनि) ७ मात्रा होती हैं। अन्तमें जगण होता है। यह बरवै छन्द है॥

उ०— वाम अंग शिव शोभित, शिवा उदार।
सरद सुवारिदमें जनु, तड़ितविहार॥

सू०—इसे ध्रुव भी कहते हैं॥

७ मोहिनी

**ल०— सुकल मोहनी बारा, सम मुनि लसै।**

टी०-मोहिनी छन्दके विषम पदमें १२ और सम पदमें ७ मात्रा होती हैं। अन्तमें सगण होता है॥

उ०— शंभु भक्तजनत्राता, भवदुख हरैं।
मनवांछितफलदाता, मुनि हिय धरैं॥

चारों पद मिलके ४८ मात्राओंके छन्द

१ दोहा

**ल०— जा न विषम तेरा कला, सम शिव दोहा मूल।**

टी०-विषम चरणोंमें १३ और सम चरणोंमें ( शिव ) ११ मात्रा होती हैं। 'जान विषम' पहिले और तीसरे चरणोंमें जगण नहीं होना चाहिये। अन्तमें लघु होता है॥

उ०- श्रीरघुवर राजिवनयन, रमारमण भगवान।
धनुष बाण धारण किये, वसहु सु मम उर आन॥

सू०-जो छन्द दो पंक्तियोंमें लिखे जाते हैं जैसे दोहा सोरठा इ-त्यादि उनकी प्रत्येक पंक्तियोंको दल कहते हैं। दोहेकी र-चनाके विषयमें एक मत यह भी है कि उसमें क्रमपूर्व्वक टगण, डगण, ढगण, टगण, डगण और एक लघु पड़ जाय। विशेष ध्यान इस बात पर रहे कि विषम चरणके अन्तमें दो गुरु न पड़ें॥

दोहा (चण्डालिनी)

ख॰— जहां विषम चरनानि परै, कहूं जगण जो आन।
तजौ तहीं चंडालिनी, दोहा दुखकी खान ॥

टी॰—जिस दोहेके पहिले अथवा तीसरे चरणमें जगण हो उसे चण्डालिनी कहते हैं। वह महादूषित है। 'जहांवि' और 'तजौत' ये जगण हैं। ऐसा दोहा त्याज्य है। पहिले और तीसरे चरणमें जगण हो अथवा केवल पहिलेहीमें वा तीसरेहीमें हो, तो भी दूषित है, विषम चरणोंमें कहीं भी जगण नहीं रखना चाहिये। परन्तु देव अथवा मंगलवाची शब्दोंमें इसका भी दोष नहीं माना जाता। मुख्य दोष तो नरकाव्यहीमें माना जाता है ॥

सू॰—दोहेके अनेक भेद होते हैं, परन्तु यहां उनमेंसे मुख्य जो २३ हैं वेही दिये जाते हैं ॥

(छप्पय)

भ्रमर १ सुभ्रामर २ शरभ ३ श्येन ४ मंडूक ५ बखानहु ।
मर्कट ६ करभ ७ सु और नरहिं ८ हंसहिं ९ परिमानहु ॥
गनहु गयन्द १० सु और पयोधर ११ बल १२ अवरेषहु ।
वानर १३ त्रिकल १४ प्रतच्छ कच्छपहु १५ मच्छ १६ विशेषहु ॥
शार्दूल१७सुअहिवर१८व्याल१९जुतवर बिडाल२०अरु स्वान२१गनि
उद्दाम उदर २२ अरु सर्प २३ शुभ तेइस बिधि दोहा बरनि ॥

१ भ्रमर (२२ ग + ४ ल)

सीता सीतानाथको, गावौ आठौ जाम।
इच्छा पूरी जो करैं, औ देवैं विश्राम ॥

२ भ्रामर ( २१ ग + ६ ल )

माधो मेरे ही बसो, राखो मेरी लाज।
कामी क्रोधी लम्पटी, जानि न छांड़ो काज॥

३ शरभ ( २० ग + ८ ल )

हरसे दानी काहु नहीं, दीन्हें केते दान।
कैसे को भाषै लखो, बानी एकै जान॥

४ श्येन ( १९ ग + १० ल )

श्रीराधा श्रीनाथ प्रभु, तुमहींसो है काज।
सेवौं तो पदकंजको, औरौ होवै काज॥

५ मंडूक ( १८ ग + १२ ल )

मेरी ओरै देखिये, करिके दाया साज।
कामी मनमें हौं महा, सब विधि राखो लाज॥

६ मर्कट ( १७ ग + १४ ल )

ब्रजमें गोपनसंगमें, राधा देखि श्याम।
भूली सुध बुध प्रेमसों, मोही मानहु काम॥

७ करभ ( १६ ग + १६ ल )

भये पशू तारे पशू, सुनी पशुनकी बात।
मेरी पशुमति देखिकै, काहे मोहिं घिनात॥

अथवा

धीर दीनके दारिदै, कैसे हरी मुरारि।
दै सर्वस द्विज दीन लखि, दियो सुदामा टारि॥

सू०—'भयेप' जगण है परन्तु देवनुति है इसलिये अदूषित है। यदि पाठान्तर करके भयेके बदले भयहु करो तो अत्युत्तम है॥

८ नर ( १५ ग + १८ ल )

गोप गोपिका संगमें, रवितनुजातटतीर।
देखे हरि तबतें भई, आली बुद्धि अधीर॥

९ हंस ( १४ ग + २० ल )

मो सों औरो है नहीं, अघकी खानि मुरारि।
चरनसरन प्रभु दीजिये, यह भौनिधितें तारि॥

१० गयन्द वा मदुकल ( १३ ग + २२ ल )

गोकुलपति गोकुलभवन, गोप गोपिगनराय।
गोवर्द्धनको पाणि लै, ब्रजकी कीन्ह सहाय॥

११ पयोधर ( १२ ग + २४ ल )

छांड़ि घरै ब्रज बसहु अब, कलियुग आयो जान।
भूल न श्रीगोविन्दको, भजहु दीनसुखदान॥

१२ चल वा बल ( ११ ग + २६ ल )

भक्त सुखद हैं सहज प्रभु, अघहर नाम उदार।
या कलिमें न अधार कछु, है सो मुहिं आधार॥

१३ बानर ( १० ग + २८ ल )

सुरतरु सम जग महँ लखौ, वांछित देत उदार।
श्रीरघुबरको छोड़ अब, क्यों भटकै खल द्वार॥

१४ त्रिकल ( ९ ग + ३० ल )

कमलवदन शोभासदन, कदनमदन मदहाल।
रदनकुंदन सुखमाकरै, मोती माल गुपाल॥

१५ कच्छप ८ ग + ३२ ल )

तन मन धन धरनी धरम, परम परस पाखण्ड।
कलिमलहर गोविन्दको, भजु पद छाड़िघमण्ड॥

१६ मच्छ ( ७ ग + ३४ ल )

सुभग सलिल श्रीगङ्गतट, थिति कर अघहरतार।
हरि भज तज जगपन्थ यह, लहिहै भवको पार॥

१७ शार्दूल ( ६ ग + ३६ ल )

को जग अधमी मुहिं सरिस, मन महँ करहु विचार।
भवजलनिधि यह उतरिकै, लहिहौं हरिपदसार॥

१८ अहिवर ( ५ ग + ३८ ल )

कनक बरण तन मृदुल अति, कुसुम सरिस दरसात।
लखि हरिदगरस छकि रहे, बिसराई सब बात॥

१९ व्याल ( ४ ग + ४० ल )

हम सन अधम न जग अहै, तुम सन प्रभु नहिं धीर।
चरन सरन इहि उर गह्यो, हरहु सु हरि भवपीर॥

२० विडाल ( ३ ग + ४२ ल )

विरद सुमिरि सुधि करत नित, हरि तुव चरन निहार।
यह भवजलनिधितें तुरत, कब प्रभु करिहहु पार॥

२१ श्वान ( २ ग + ४४ ल )

तुव गुन अहिपति रटत नित, लहत न कहत न अन्त।
जगजन तुव पद सरन गहि, किमि गुनि सकहिं अनन्त॥

२२ उदर ( १ ग + ४६ ल )

कलुषहरण मनसुखकरन धरनिभारहर परम।
मम हित हरि सुरपुर तजिय सुधि कर रख प्रभु शरम॥

२३ सर्प ( ४८ लघु )

अरुणचरण कलिमलहरण, तिन कर नित कर भजन।
जिनहिँ नवत सुर मुनि सकल, कस न करहु नित यजन॥

सू०–दोहेके उदाहरणमें जो दोहा लिखा है वह कच्छप है। दोहेकी रचनाकेलिये इस दोहेको भी स्मरण रखना चाहिये॥

जा न विषम राखे 'सरन' अन्त सु सम ह्वै 'जात'।
संकट तेरो शिव हरैं, सुनि दोहा अवदात॥

टी०–दोहेके विषम चरणोंमें कहीं जगण न हो, परन्तु उनके अन्तमें सगण रगण अथवा नगण अवश्य हो। सम चरणोंके अन्तमें जगण अथवा तगण हो परन्तु एकसे अधिक लघु रखना कर्णमधुर नहीं ( देखो भेद २३ वां )

२ सोरठा।

ल०–सम रस मुनि शिव शेष, दोहा उलटे सोरठा।

टी०–सम अर्थात् दूसरे और चौथे चरणोंमें १३ और शेष चरणोंमें ११ मात्रा होती हैं। दोहेका उलटा सोरठा होता है॥

उ०–भाख्यो जाकों पीव, भेद न तासों राखिये।
जो वह मांगे जीव, तनमें नेकु न राखिये॥

सू०–इसके सम चरणोंमें जगणका निषेध है॥

चारों पद मिलकर ५२ मात्राओंके छन्द।

१ दोही

ल०–विषमनि पन्द्रा साजो कला, सम शिव दोही मूल।

टी०–जिसके पहिले और तीसरे चरणमें १५ और दूसरे और चौथेमें ११ मात्रा हों अन्तमें लघु हो उसे दोही कहते हैं।

उ०—विरद सुमिरि सुधि करत नितहीं, हरि तुव चरन निहार।
यह भवजलनिधितें मुहिं तुरत, कब प्रभु करिहहु पार॥

चारों पद मिलके ५४ मात्राओंके छन्द

१ हरिपद

ल०—विषम हरीपद कीजिय सोरह, सम शिव दे सानन्द।

टी०—विषम अर्थात् पहिले और तीसरे पदोंमें १६ और सम अर्थात् दूसरे और चौथे पदोंमें ११ मात्रा होती हैं। अन्तमें 'नन्द' गुरु लघु होते हैं॥

उ०—रघुपति प्रभु तुम ही जगमें नित, पालो करके दास।
परम धरम ज्ञाता परमानहु, येही मनकी आस॥

चारों पद मिलके ५६ मात्राओंके छन्द

१ उल्लाल

ल०—विषमनि पन्द्रह धरिये कला, सम तेरा उल्लाल कर।

टी०—पहिले और तीसरे पदमें १५ और दूसरे और चौथे पदमें १३ मात्रा होती हैं। यथा छन्दोऽर्णवे—

उ०—कह कवित कहा बिन रुचिर मति, मति सु कहा बिनहीं विरति
कह विरतिउ लाल गुपालके, चरननि होय जु प्रीति अति॥

चारों पद मिलकर ६० मात्राओंके छन्द

१ रुचिरा ( द्वितीय )

ल०— विषम चरन कल धारहु सोला,
रुचिराद्विय सम मनु कर्णा।

टी०—विषम चरणोंमें १६ और सम चरणोंमें १४ मात्रा होती हैं अन्तमें दो गुरु होते हैं। रुचिराद्विय अर्थात् रुचिरा दूसरी॥

उ०—हरि हर भगवत सुन्दर स्वामी, सबके घटकी तुम जानो।
मेरे मनकी कीजे पूरी, इतनी हरि मेरी मानो ॥

चारों पद मिलकर ६२ मात्राओंके छन्द

१ घत्ता

ल०—दीजे घत्ता इकतिस मत्ता है नौ तेरा अन्तहिं नगन।

टी०—विषम चरणोंमें १८ और सम चरणोंमें १३ मात्रा होती हैं अन्तमें तीन लघु होते हैं। यह छन्द द्विपदी घत्ता कहाता है और दोही पंक्तियोंमें लिखा जाता है ॥

उ०—कृष्ण मुरारी कुञ्जविहारीकर भजु जनमनरञ्जनमदन।
ध्यावो वनवारी जनदुखहारी, जिहिं नित जप गञ्जनमदन ॥

२ घत्तानन्द

ल०—इकतिस मत्तानन्द, घत्तानन्द, शङ्कर मुनि तेरह बलय।

टी०—११, ७ और १३ के विश्रामसे घत्तानन्दकी प्रत्येक पंक्तिमें ३१ मात्रा होती हैं। अन्तमें तीन लघु होते हैं। यह भी घत्ताके सदृश दोही पंक्तियोंमें लिखा जाता है ॥

उ०—जय कान्दिय कुलकंस, बलि विध्वंस, केशियबकदानवदरन
सो हरि दीनदयाल, भक्तकृपाल, कवि सुखदेव कृपाकरन ॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे मात्रिकार्द्धसमवर्णनन्नाम
चतुर्थो मयूखः ॥ ४ ॥



## अथ मात्रिकविषमप्रकरणम्।

मात्रिक विषम छन्द उसे कहते हैं कि जिसके चारों चरणों-की मात्रा अथवा नियम भिन्न २ होते हैं, वा जिसके सम सम और विषम विषम पाद न मिलते हों, अथवा सम सम मिलते हों, परन्तु विषम विषम न मिलते हों। इसी प्रकार जिसके विषम विषम पद मिलते हों, परन्तु सम सम न मिलते हों अर्थात् जो छन्द मात्रिक सम अथवा मात्रिक अर्द्धसम न हो वही मात्रिक विषम है॥

चार चरणोंसे अधिक चरण जिन छन्दोंमें हैं उनकी गणना भी विषम छन्दोंमें है॥

मात्रिक विषम छन्दोंकी संख्या जाननेकी यह रीति है कि प्रत्येक पादकी मात्राओंकी सम संख्याको आपसमें गुणाकरो जो गुणनफल आवे उसीको उत्तर जानो। यथा।

| | प्रथम चरण | द्वितीय चरण | तृतीय चरण | चतुर्थ चरण |
|---|---|---|---|---|
| मात्रा | २ | ३ | ४ | ५ |
| समसंख्या | २ × | ३ × | ५ × | ८ = २४० कुलभेद |

दूसरा उदाहरण

| | प्रथम चरण | द्वितीय चरण | तृतीय चरण | चतुर्थ चरण |
|---|---|---|---|---|
| मात्रा | २ | २ | २ | ३ |
| समसंख्या | २ × | २ × | २ × | ३ = २४ कुलभेद |

तीसरा उदाहरण

| | प्रथम चरण | द्वितीय चरण | तृतीय चरण | चतुर्थ चरण |
|---|---|---|---|---|
| मात्रा | २ | २ | ३ | ४ |
| समसंख्या | २ × | २ × | ३ × | ५ = ६० कुल भेद |

विद्यार्थियोंके बोधार्थ तीसरे उदाहरणका प्रस्तारद्वारा स्पष्टीकरण किया जाता है॥

## तीसरे उदाहरणके ६० भेदोंका कोष्ठ।

| भेद। | पहिला चरण। | दूसरा चरण। | तीसरा चरण। | चौथा चरण। | भेद। | पहिला चरण। | दूसरा चरण। | तीसरा चरण। | चौथा चरण। |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | S | S | I S | S S | ३१ | I I | S | I S | S S |
| २ | S | S | I S | I I S | ३२ | I I | S | I S | I I S |
| ३ | S | S | I S | I S I | ३३ | I I | S | I S | I S I |
| ४ | S | S | I S | S I I | ३४ | I I | S | I S | S I I |
| ५ | S | S | I S | I I I I | ३५ | I I | S | I S | I I I I |
| ६ | S | S | S I | S S | ३६ | I I | S | S I | S S |
| ७ | S | S | S I | I I S | ३७ | I I | S | S I | I I S |
| ८ | S | S | S I | I S I | ३८ | I I | S | S I | I S I |
| ९ | S | S | S I | S I I | ३९ | I I | S | S I | S I I |
| १० | S | S | S I | I I I I | ४० | I I | S | S I | I I I I |
| ११ | S | S | I I I | S S | ४१ | I I | S | I I I | S S |
| १२ | S | S | I I I | I I S | ४२ | I I | S | I I I | I I S |
| १३ | S | S | I I I | I S I | ४३ | I I | S | I I I | I S I |
| १४ | S | S | I I I | S I I | ४४ | I I | S | I I I | S I I |
| १५ | S | S | I I I | I I I I | ४५ | I I | S | I I I | I I I I |
| १६ | S | I I | I S | S S | ४६ | I I | I I | I S | S S |
| १७ | S | I I | I S | I I S | ४७ | I I | I I | I S | I I S |
| १८ | S | I I | I S | I S I | ४८ | I I | I I | I S | I S I |
| १९ | S | I I | I S | S I I | ४९ | I I | I I | I S | S I I |
| २० | S | I I | I S | I I I I | ५० | I I | I I | I S | I I I I |
| २१ | S | I I | S I | S S | ५१ | I I | I I | S I | S S |
| २२ | S | I I | S I | I I S | ५२ | I I | I I | S I | I I S |
| २३ | S | I I | S I | I S I | ५३ | I I | I I | S I | I S I |
| २४ | S | I I | S I | S I I | ५४ | I I | I I | S I | S I I |
| २५ | S | I I | S I | I I I I | ५५ | I I | I I | S I | I I I I |
| २६ | S | I I | I I I | S S | ५६ | I I | I I | I I I | S S |
| २७ | S | I I | I I I | I I S | ५७ | I I | I I | I I I | I I S |
| २८ | S | I I | I I I | I S I | ५८ | I I | I I | I I I | I S I |
| २९ | S | I I | I I I | S I I | ५९ | I I | I I | I I I | S I I |
| ३० | S | I I | I I I | I I I I | ६० | I I | I I | I I I | I I I I |

ऐसे ही और भी जानो।

इसी रीतिसे प्रस्तारद्वारा विषम छन्दोंके असंख्य भेद प्रगट

होते हैं। परन्तु प्राचीन मतानुसार यह केवल कौतुक ही है, और यथार्थमें इससे कोई विशेष लाभ भी नहीं किन्तु वृथा समय नष्ट होता है। विद्यार्थियोंको मुख्य २ नियम ही समझलेना बस है, क्योंकि यदि हम इन सब भेदोंको निकालने बैठें तो सम्पूर्ण आयु व्यतीत होने पर भी पार नहीं पा सकेंगे। अब इसके आगे छन्दोंका वर्णन किया जाता है॥

चारों पद मिलके ५७ मात्राओंके छन्द

१ लक्ष्मी वा बुद्धि

ल०—आदौ धारौ मत्ता तीसै, दूजे पुरान नौ रूरो।
दे बुद्धी लक्ष्मीनाथा, ग्रन्थै मैं करौं पूरो॥

टी०—प्रथम दलमें ३० और दूसरे दलमें २७ मात्रा होती हैं॥

उ०—गौरी वायें भागे सोहै, आछे सुरापगा माथे।
देवा शोभै काटो माया, जाला निजै हाथे॥

चारों पद मिलकर ६२ मात्राओंके छन्द

१ गायिनी

ल०—आदौ बारा मत्ता, दूजे हैं नौ सजाय मोद लहो।
तीजे भानू कीजे, चौथे बीसे जु गायिनी सुकवि कहो॥

टी०—पहिले दलमें १२+१८ और दूसरे दलमें १२+२० मात्रा होती हैं। अन्तमें गुरु होता है। वीस वीस मात्राओंके पीछे एक जगण होता है। लक्षणसे ही उदाहरण समझलो। इसके उलटेको सिंहनी कहते हैं॥

सू०—वीस मात्राके उपरान्त चार लघु रहनेसे भी दोष नहीं है॥

१ सिंहनी

ल —आदौ बारा मत्ता, कल धरि बीस जु सगन्त दूजे चरना।
तीजे प्रथमै जैसे, सिंहनि दस बसु चतुर्थ पद धरना॥

टी०—पहिले दलमें १२ + २० और दूसरे दलमें १२ + १८ मात्रा होती हैं। २० मात्राके पीछे एक जगण रहता है। अन्तमें गुरु होता है। इसके उलटेको गाहिनी कहते हैं। लक्षणसे ही उदाहरण समझलो॥

सू०–इसमें और गाहिनीमें चार चार मात्राओंका एक २ समूह रहता है। आर्य्याप्रकरण देखनेपर यह शीघ्र समझमें आ-जायगा। इस छन्दमें २० मात्राके उपरान्त चार लघु रहनेसे भी दोष नहीं है॥

६ पद मिलकर १४४ मात्राओंके छन्द

१ अमृतधुनि

ल०—अम्मृतधुनि दोहा प्रथम, चौबिस कल सानन्द।
आदि अन्त पद एक धरि स्वच्छचित्त रच छन्द॥
स्वच्छचित्त रच छन्द ध्वनि लखि पद्दल धरि।
साजज्जमक तिबार ज्झमक सुयोग कल धरि॥
पद्दद्दरि सिर विद्दज्जन कर युद्दध्धुनि गुनि।
चित्तत्थिर करि सुद्धि द्दरि कह यों अम्मृतधुनि॥

टी०—अमृतधुनि अथवा अमृतध्वनिमें प्रथम एक दोहा रहता है प्रतिपदमें २४ मात्रा होती हैं। आदि अन्तमें जो शब्द हों

वे एकसे ही हों। इस प्रकार स्वच्छ चित्तसे छन्दकी रचना करो। परन्तु छन्दकी ध्वनिकी ओर ध्यान रक्खो 'अलिपद' भँवरेके ६ पद होते हैं। इसीलिये वह षट्पद कहाता है, सो ६ पद रख करके जमक अर्थात् यमकको तीन वार भ-मकारके साथ (योग कल) आठ आठ मात्रा सहित साजो। विद्वज्जनोंके पदारविन्दोंमें सिर धरकर युद्धके प्रसंगको विचार चित्तको स्थिरकर और अच्छी बुद्धि धारण करके अमृतध्वनि छन्दको कहो। इस छन्दमें प्राय: वीररस वर्णन किया जाता है

उ०—प्रतिभट उद्भट विकट जहँ लरत लच्छ परलच्छ।
श्रीजगतेश नरेश तहँ अच्छच्छवि परतच्छ॥
अच्छच्छवि परतच्छ च्छटनि बिपच्छच्छय करि।
स्वच्छ च्छिति अति कित्ति त्थिर सुअमित्तिक्षय हरि॥
उज्झिज्झहरि समुज्झिज्झहरि विरुज्झिज्झटपट।
कुप्पप्पगट सु रुप्पप्पगनि विलुप्पप्पतिभट॥

२ कुण्डलिया

ल०—दोहा रोला जोरिकै, छै पद चौबिस मत्त।
आदि अन्त पद एकसो, कर कुण्डलिया सत्त॥
कर कुण्डलिया सत्त, मत्त पिंगल धरि ध्याना।
कविजनवाणी सत्त, करै सबको कल्याना॥
कह पिंगलको दास, नाथजू मोतन जोहा।
छन्दप्रभाकर मांहिं, लसैं रोला अरु दोहा॥

टी०—आदिमें एक दोहा उसके पश्चात् एक रोला छन्दको जोड़कर ६ पद रक्खो। प्रति पदमें २४ मात्रा हों और आदि अन्तका पद एकसा मिलता रहे। श्रीमत्पिङ्गलाचार्य्यके मतको ध्यानमें रखकर कुण्डलियाकी रचना करो। यह सत्य मानो कि कविजनोंकी वाणी कल्याणकारिणी होती है। पिंगलकादास (ग्रन्थकर्त्ता) कहता है कि श्रीमत्पिंगलाचार्य्य महाराजने मुझपर कृपादृष्टि की है कि जिसके प्रभावसे इस छन्दःप्रभाकरसंज्ञक ग्रन्थमें दोहा रोला प्रभृति छन्द विलसित हो रहे हैं॥

उ०— मेरी भवबाधा हरौ, राधा नागरि सोय।
जातनकी झाईं परे, श्याम हरित दुति होय॥
श्याम हरित दुति होय, कटै सब कलुष कलेसा।
मिटै चित्तको भरम, रहै नहिं कछुक अँदेसा॥
कह पठान सुलतान, काटु यमदुखको बेरी।
राधा बाधा हरहु, हहा विनती सुनु मेरी॥

मू०—कोई २ कवियोंने दूसरे पदका तीसरेके साथ और चौथेका पांचवेंके साथ सिंहावलोकन दर्शाया है, परन्तु यह बहुमत नहीं है और गिरिधरदासजीने, जिनकी कुण्डलिया प्रसिद्ध हैं, केवल दूसरेका तीसरेके साथ ही सिंहावलोकन प्रदर्शित किया है। जैसा कि लक्षण और उदाहरण दोनोंसे प्रगट होता है॥

६ पद मिलकर १४८ मात्राओंके छन्द

१ छप्पय

ल०—रोलाके पद चार, मत्त चौबीस धारिये ।
उल्लालापद दोय, अन्त माहीं सु धारिये ॥
कहुँ अट्ठाइस होईं, मत्त छब्बिस कहुँ देखौ ।
छप्पय के सब भेद, मीत इकहत्तर लेखौ ॥
लघु गुरुके क्रमतें भये, बानी कवि मंगलकरन ।
प्रगट कवितकी रीति भल, भानु भये पिंगलसरन॥

टी०—इस छन्दके आदिमें रोलाके चार पद चौबीस २ मात्राओंकी रक्खो। तदुपरान्त उल्लालाके दो पद रक्खो (उल्लालामें कहीं २६ और कहीं २८ मात्रा होती हैं) हे मित्र! लघु गुरुके क्रमसे कविजनोंकी वाणी मङ्गल करनेकेहेतु इस छन्दके ७१ भेद होते हैं। भानु (कविका उपनाम) कविका कथन है कि श्रीमत्पिङ्गलाचार्य्य महाराजकी शरण लेनेसे छन्दकी रीति भली भांति विदित होती है॥

विदित हो कि मैंने पहिले परार्द्ध अर्थात् वर्णभाग और पीछे पूर्व्वार्द्ध अर्थात् मात्रिक भाग रचा है परन्तु पूर्व्वार्द्ध और परार्द्ध में मैंने सिवाय इस पदके और कहीं अपना उपनाम 'भानु' नहीं रक्खा है। मेरा मुख्य प्रयोजन कुछ नाम बढ़ानेसे नहीं है, किन्तु देशहितसे है। यदि मेरे प्रिय देशबांधवोंको इसके

पठन पाठनसे लाभ पहुंचेगा तो मैं अपनेको कृतकृत्य समझूंगा।

सू०—जैसे दोहा बिहारीजीके, चौपाई श्रीगोस्वामी तुलसीदासजी-की, कुण्डलिया गिरधरदासजीकी और कवित्त पद्माकर-जीके प्रसिद्ध हैं उसी प्रकार छप्पय नाभादासजीके अत्यन्त ललित हैं॥ छप्पयके जो ७१ भेद हैं वे ये हैं॥



## छप्पय।

अजय विजय बल कर्ण बीर बेताल बिहङ्कर ।
मर्कट हरि हर ब्रह्म इन्द्र चन्दन जु शुभङ्कर ॥
श्वान सिंह शार्दूल कच्छ कोकिल खर कुंजर ।
मदन मत्स्य ताटंक शेष सारंग पयोधर ॥
शुभ कमलकन्द वारण शलभ भवन अजंगम सरसरस।
शशि समर सुसारस मेरु कहि मकर अली सिद्धि हि सरस॥

युति सुकरतल और सु कमलाकार धवलवर ।
मलय सुधुव गनि कनक कृष्ण रंजन मेधा भर ॥
गिद्ध गरुड़ शशि सूर्य शल्य पुनि नवल मनोहर ।
गगन रत्न नर हीर भमर शेखर शुभ गोहर ॥
जानिये कुसुम आकार पति दीप शङ्ख वसु शब्द मुनि।
छप्पय सुभेद शशि मुनि वरन गुरु लघु घट बढ़ रीति गुनि॥

| भेद संख्या | नाम | गुरु | लघु | वर्ण | मात्रा | भेद संख्या | नाम | गुरु | लघु | वर्ण | मात्रा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अजय | ७० | १२ | ८२ | १५२ | ३७ | सारस | ३४ | ८४ | ११८ | १५२ |
| २ | विजय | ६९ | १४ | ८३ | १५२ | ३८ | मेरु | ३३ | ८६ | ११९ | १५२ |
| ३ | बल | ६८ | १६ | ८४ | १५२ | ३९ | मकर | ३२ | ८८ | १२० | १५२ |
| ४ | कर्ण | ६७ | १८ | ८५ | १५२ | ४० | मलि | ३१ | ९० | १२१ | १५२ |
| ५ | वीर | ६६ | २० | ८६ | १५२ | ४१ | सिद्धि | ३० | ९२ | १२२ | १५२ |
| ६ | वेताल | ६५ | २२ | ८७ | १५२ | ४२ | बुद्धि | २९ | ९४ | १२३ | १५२ |
| ७ | विहंकार | ६४ | २४ | ८८ | १५२ | ४३ | करतल | २८ | ९६ | १२४ | १५२ |
| ८ | मर्कट | ६३ | २६ | ८९ | १५२ | ४४ | कमलाकार | २७ | ९८ | १२५ | १५२ |
| ९ | हरि | ६२ | २८ | ९० | १५२ | ४५ | धवल | २६ | १०० | १२६ | १५२ |
| १० | हर | ६१ | ३० | ९१ | १५२ | ४६ | मलय | २५ | १०२ | १२७ | १५२ |
| ११ | ब्रह्म | ६० | ३२ | ९२ | १५२ | ४७ | ध्रुव | २४ | १०४ | १२८ | १५२ |
| १२ | इन्दु | ५९ | ३४ | ९३ | १५२ | ४८ | कनक | २३ | १०६ | १२९ | १५२ |
| १३ | चन्दन | ५८ | ३६ | ९४ | १५२ | ४९ | कृष्ण | २२ | १०८ | १३० | १५२ |
| १४ | शुभंकर | ५७ | ३८ | ९५ | १५२ | ५० | रंजन | २१ | ११० | १३१ | १५२ |
| १५ | श्वान | ५६ | ४० | ९६ | १५२ | ५१ | मेधा | २० | ११२ | १३२ | १५२ |
| १६ | सिंह | ५५ | ४२ | ९७ | १५२ | ५२ | गिद्ध | १९ | ११४ | १३३ | १५२ |
| १७ | शार्दूल | ५४ | ४४ | ९८ | १५२ | ५३ | गरुड़ | १८ | ११६ | १३४ | १५२ |
| १८ | कच्छ | ५३ | ४६ | ९९ | १५२ | ५४ | शशि | १७ | ११८ | १३५ | १५२ |
| १९ | कोकिल | ५२ | ४८ | १०० | १५२ | ५५ | सूर | १६ | १२० | १३६ | १५२ |
| २० | खर | ५१ | ५० | १०१ | १५२ | ५६ | शल्य | १५ | १२२ | १३७ | १५२ |
| २१ | कुंजर | ५० | ५२ | १०२ | १५२ | ५७ | नवल | १४ | १२४ | १३८ | १५२ |
| २२ | मदन | ४९ | ५४ | १०३ | १५२ | ५८ | मनोहर | १३ | १२६ | १३९ | १५२ |
| २३ | मत्स्य | ४८ | ५६ | १०४ | १५२ | ५९ | गगन | १२ | १२८ | १४० | १५२ |
| २४ | ताटंक | ४७ | ५८ | १०५ | १५२ | ६० | रत्न | ११ | १३० | १४१ | १५२ |
| २५ | शेष | ४६ | ६० | १०६ | १५२ | ६१ | नर | १० | १३२ | १४२ | १५२ |
| २६ | सारंग | ४५ | ६२ | १०७ | १५२ | ६२ | हीर | ९ | १३४ | १४३ | १५२ |
| २७ | पयोधर | ४४ | ६४ | १०८ | १५२ | ६३ | भ्रमर | ८ | १३६ | १४४ | १५२ |
| २८ | कमल | ४३ | ६६ | १०९ | १५२ | ६४ | शेखर | ७ | १३८ | १४५ | १५२ |
| २९ | कन्द | ४२ | ६८ | ११० | १५२ | ६५ | कुसुमाकर | ६ | १४० | १४६ | १५२ |

| भेद संख्या | नाम | गुरु | लघु | वर्ण | मात्रा | भेद संख्या | नाम | गुरु | लघु | वर्ण | मात्रा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३० | वारण | ४१ | ७० | १११ | १५२ | ६६ | पति | ५ | १४२ | १४७ | १५२ |
| ३१ | शलभ | ४० | ७२ | ११२ | १५२ | ६७ | दीप | ४ | १४४ | १४८ | १५२ |
| ३२ | भवन | ३९ | ७४ | ११३ | १५२ | ६८ | शंख | ३ | १४६ | १४९ | १५२ |
| ३३ | अजंगम | ३८ | ७६ | ११४ | १५२ | ६९ | वसु | २ | १४८ | १५० | १५२ |
| ३४ | सर | ३७ | ७८ | ११५ | १५२ | ७० | शब्द | १ | १५० | १५१ | १५२ |
| ३५ | सरस | ३६ | ८० | ११६ | १५२ | ७१ | मुनि | ० | १५२ | १५२ | १५२ |
| ३६ | समर | ३५ | ८२ | ११७ | १५२ | | | | | | |

विदित हो कि ऊर्ध्वोक्त संख्या उस छप्पयकेलिये है कि जिसमें उल्लाला २८ मात्राका होता है। परन्तु जिसमें उल्लाला २६ मात्राका होता है उस छप्पयमें कुल १४८ मात्रा होती हैं। पहिला भेद ७० गुरु, ८ लघु, ७८ वर्ण और १४८ मात्राका होता है। एक एक गुरु घटाकर और दो दो लघु बढ़ाकर दूसरा, तीसरा, चौथा, पांचवां इत्यादि भेद समझलो। ७१ वें भेदमें १४८ लघु आ जांयगे॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे मात्रिकविषमवर्णनन्नाम

पञ्चमो मयूखः॥ ५॥



अथ

## मात्रिकार्द्धसमवाविषमान्तर्गतार्य्याप्रकरणम्

विदित हो कि आर्य्या छन्दका प्रयोग विशेषकर संस्कृत और महाराष्ट्रीय भाषामें ही पाया जाता है। भाषामें इसका प्रयोग

बहुत काम है, परन्तु यहां विषयक्रमानुरोधसे सर्व्वसाधारण जनोंके बोधार्थं इसका संक्षिप्त रीतिसे सोदाहरण वर्णन किया जाता है॥

आर्य्याके मुख्य भेद पांच हैं, जिनकी संज्ञा और मात्रा नीचे लिखी जाती हैं॥

| भेद कोष-बुक्रम संख्या | नाम | मात्रा पहिले पाद में | दूसरे पाद में | तीसरे पाद में | चौथे पाद में | योग | दूसरे नाम | अर्द्धसम वा विषम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आर्य्या | १२ | १८ | १२ | १५ | ५७ | गाहा | विषम |
| २ | गीति | १२ | १८ | १२ | १८ | ६० | उग्गाहा, उद्गाथा | अर्द्धसम |
| ३ | उपगीति | १२ | १५ | १२ | १५ | ५४ | गाहू | अर्द्धसम |
| ४ | उद्गीति | १२ | १५ | १२ | १८ | ५७ | विग्गाहा विगाथा | विषम |
| ५ | आर्य्यागीति | १२ | २० | १२ | २० | ६४ | स्कंधक खंधा साहिनी | अर्द्धसम |

(१) आर्य्याछन्दमें चार मात्राके समूहको 'गण' कहते हैं। ऐसे चतुष्कलात्मक सात गण और एक गुरुके विन्याससे आर्य्या-का पूर्वार्द्ध होता है।

२ आर्य्यागण { प्रथम गण ऽऽ ४ मात्रा; द्वितीय गण ।।ऽ ४ मात्रा; तृतीय गण ।ऽ। ४ मात्रा; चतुर्थ गण ऽ।। ४ मात्रा; पंचम गण ।।।। ४ मात्रा } चतुर्मात्रिक आर्य्या-गणोंके ५भेद होते हैं

(३) आर्य्याकी रचना करते समय इस बात पर विशेष ध्यान रखना चाहिये कि आर्य्याके चतुष्कलात्मक सात गणोंमेंसे विषम

गणोंमें ( अर्थात् पहिले, तीसरे, पांचवें और सातवेंमें ) ज-गण न हो ॥

(४) छठवें चतुष्कलात्मक समूह अर्थात् गणमें जगण हो अथवा चारों लघु हों ॥

(५) आर्य्यादलमें जहां २७ मात्रा होती हैं वहां छटवां गण एक लघु मात्राका ही मानलिया जाता है ॥

१ आर्य्या

१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ग

ल॰— आदौ तीजे बारा, दूजे नौनौ कलानको जु धरो।

१ २ ३ ४ ५ ६ल ७ ग

चौथे तिथि आर्यासो, विषमगणे ज न सुगंत करो।

टी॰—जिसके पहिले और तीसरे चरणमें बारह बारह दूसरेमें अ-ठारह, और चौथेमें (तिथि) १५ मात्रा हों उसे आर्या कहते हैं। इसके विषम गणोंमें (१, ३, ५ औ ७ में ) 'जन' जगण का निषेध है। और अन्तमें गुरु वर्ण होता है। यथा।

रामा रामा रामा, आठौ यामा जपौ यही नामा।
त्यागौ सारे कामा, पैहौ बैकुंठ विश्रामा ॥

२ गीति

१ २ ३ ४ ५ ६

ल॰— भानु विषम गण ज न हो, नौनौ कल सम पदै ष-

७ ग

टज गीती।

टी०–जिसके विषम पदोंमें १२ और सम पदोंमें १८ मात्रा हों उसे गीति कहते हैं। विषम गणोंमें जगण न हो। छठयेंमें जगण हो और अन्तमें गुरु हो। यथा—

रामा रामा रामा, आठो यामा जपो यही नामा।
त्यागो सारे कामा, पैहो अन्तै हरीजुको धामा ॥

३ उपगीती

१ २ ३ ४ ५ ६ल
सू०— भानु अयुक गण ज न हो, योग रु मुनि समहिं
७ ग
उपगीती।

टी०–जिसके (अयुक्) विषम चरणोंमें १२ और सम चरणोंमें ( योग ८+७ मुनि ) १५ मात्रा हों, परन्तु विषम गणोंमें 'जन' जगण न हो, अन्तमें गुरु हो-उसे उपगीती कहते हैं।

यथा—रामा रामा रामा, आठो यामा जपो रामा।
छांड़ो सारे कामा, पैहो अन्तै सुविश्रामा ॥

४ उद्‌गीति

१ २ ३ ४ ५ ६ल
सू०— भानु विषम गण ज न हो, योग मुनि लखुविय
७ ग १ २ ३ ४ ५
पदगीती। तूर्य चरण बसु दोषा, या विधि पण्डित
६ ७ ग
रचौ जु उद्गीती ॥

टी०–जिसके विषम अर्थात् पहिले और तीसरे चरणोंमें बारह बारह मात्रा हों, दूसरे चरणमें (योग८+मुनि७) १५ मात्रा और चौथे चरणमें (वसु ८+दोषा १०) १८ मात्रा हों उसे उद्गीती कहते हैं विषमगणोंमें 'जन हो' जगण न हो, अन्तमें गुरु हो ॥ यथा—

राम भजहु मन लाई, तनमनधनके सहित मीता।
रामहिं निसि दिन धावौ, राम भजे तबहिं जान जग जीता॥

५ आर्यागीति।

१ २ ३ ४ ५ ६ ७

ल०—भानु अयुक गण ज न हो, समसें बीस धरसत्त आर्या

८

गीती

टी०–जिसके विषम चरणोंमें १२ और सम चरणोंमें २० मात्रा हों उसे आर्यागीति कहते हैं। विषम गणोंमें जगण न हो और अन्तमें गुरु हो। यथा—

रामा रामा रामा, आठौ यामा जपौ यही नामाको।
त्यागी सारे कामा, पैहौ सांची सुनौ हरी धामाको ॥

आर्य्याके तीन भेद और भी हैं।

१ पथ्या—जिस आर्यादलके प्रथम गणत्रयमें पादपूर्ण हो अर्थात् पादान्तमें यति पर पद पूर्ण हो।

उ०–रामा सुनिये मेरी ( यहां पादान्तमें यति पर पद पूर्ण है )

२ विपुला–जिस आर्यादलके प्रथम गणत्रयमें पाद अपूर्ण हो॥

उ०–रामा कीनो सन्मा न मुनिनको पूजिकै जु पादाब्जै।

यहां प्रथम गणत्रयमें १२ मात्रा 'न्मा' तक पूर्ण हुईं, परन्तु पद पूर्ण नहीं हुआ 'न' दूसरे पादमें चला गया।

३ चपला–जिस आर्यादलके प्रथम गणके अन्तमें गुरु हो, दूसरा गण जगण हो, तीसरा गण दो गुरुका हो, चौथा गण जगण हो, पांचवें गणका आदि गुरु हो, छठवां गण जगण हो, सातवां जगण न हो, अन्तमें गुरु हो, उसे चपला कहते हैं। परन्तु श्रीकेदारभट्टजी और श्रीगंगादासजीका मत है कि जिस आर्यामें दूसरा और चौथा गण जगण हो वही चपला है।

यथा–रामा भजो सप्रेमा, सुभक्ति पैहौ सुमुक्ति ह्व पैहौ।

चपलाके तीन उपभेद हैं। जिस आर्याके प्रथमदलमें चपलाके लक्षण हों उसे मुखचपला, दूसरे दलमें चपलाके लक्षण हों उसे जघनचपला और जिसके दोनों दलोंमें चपलाके लक्षण हों उसे महाचपला कहते हैं। पथ्या, विपुला, मुखचपला, जघनचपला और महाचपला मिलकर १६ भेद होते हैं वे संक्षेपसे नीचे लिखे जाते हैं।

१ पथ्या—आर्य्याके दोनों दलोंके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण होते हैं

२ आदिविपुला—आर्याके प्रथम पादके गणत्रयमें पाद पूर्ण नहीं होते॥

३ अन्त्यविपुला—आर्याके दूसरे दलके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण नहीं होता॥

४ उभयविपुला—आर्याके दोनों दलोंके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण नहीं होते॥

५ पथ्यापूर्वासुखचपला—आर्याके दोनों दलोंके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण होते हैं॥

६ आदिविपुलामुखचपला—आर्याके प्रथम पादके गणत्रयमें पाद पूर्ण नहीं होता।

७ अन्त्यविपुलामुखचपला—आर्याके दूसरे दलके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण नहीं होता॥

८ उभयविपुलामुखचपला—आर्याके दोनों दलोंके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण नहीं होते॥

९ पथ्यापूर्वाजघनचपला—आर्याके दूसरे दलके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण होता है॥

१० आदिविपुलाजघनचपला—आर्याके प्रथम पादके गणत्रयमें पाद अपूर्ण होता है॥

११ अन्त्यविपुलाजघनचपला—आर्याके दूसरे दलके प्रथम गणत्रयमें पाद अपूर्ण होता है॥

१२ उभयविपुलाजघनचपला—आर्याके दोनों दलोंके प्रथम गणत्रयमें पाद अपूर्ण होते हैं॥

१३ पथ्यापूर्वामहाचपला—आर्याके दोनों दलोंके प्रथम गणत्रयमें पाद पूर्ण होते हैं॥

१४ आदिविपुलामहाचपला—आर्याके प्रथम पादके गणत्रयमें पाद अपूर्ण होता है॥

१५ अन्त्यविपुलामहाचपला—आर्याके दूसरे दलके प्रथम गणत्रयमें पाद अपूर्ण होता है॥

१६ उभयविपुलामहाचपला—आर्य्याके दोनों दलोंके प्रथम गणत्रयमें पाद अपूर्ण होते हैं॥

सू०—'पाद' अथवा चरणसे छन्दके चतुर्थ भागका ग्रहण है। 'पद'

से विभक्ति सहित शब्दका ग्रहण है चाहे विभक्ति उसी शब्द-में मिली हो या भिन्न हो। भाषामें 'पाद' के स्थानमें 'पद' भी लिखते हैं, परन्तु जहां जिसका अभिप्राय हो वहां उसी-का ग्रहण करना योग्य है॥

इसी रीतिसे उक्त ५ मुख्य भेदोंमेंसे प्रत्येक भेदके सोलह २ भेद होकर ८०भेद होते हैं, परन्तु महाकवि श्रीचन्द्रशेखरजीने लघु गुरुके भेदसे प्रत्येक५७ मात्रिक आर्याके छब्बीस २ भेद माने हैं वे भी संक्षेपसे नीचे दर्शाये जाते हैं॥

| गुरु | लघु | नाम | गुरु | लघु | नाम | गुरु | लघु | नाम | गुरु | लघु | नाम | गुरु | लघु | नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २७ | ३ | लक्ष्मी | २१ | १५ | वैदेह्नी देवी | १५ | २७ | महामाया | ९ | ३९ | वासिता | ३ | ५१ | सिंही |
| २६ | ५ | ऋद्धि | २० | १७ | गौरी | १४ | २९ | कीर्त्ति | ८ | ४१ | शोभा | २ | ५३ | हंसी |
| २५ | ७ | बुद्धि | १९ | १९ | धात्री | १३ | ३१ | सिद्धा | ७ | ४३ | हरिणी | | | |
| २४ | ९ | लज्जा | १८ | २१ | चूर्णा | १२ | ३३ | मनोरमा | ६ | ४५ | चक्री | | | |
| २३ | ११ | विद्या | १७ | २३ | छाया | ११ | ३५ | रामा | ५ | ४७ | सारसी | | | |
| २२ | १३ | क्षमा | १६ | २५ | कांति | १० | ३७ | विश्वा | ४ | ४९ | कुररी | | | |

विदित हो कि एक गुरुकी आर्या नहीं होती॥

इस प्रकार आर्य्याओंके अनेक भेद हैं। परन्तु भाषाकाव्यके रसिकोंकेलिये मुख्य २ भेदोंका जानलेना ही बस है॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे मात्रिकार्द्धसमविषमान्तर्गतार्य्या-वर्णनन्नाम षष्ठो मयूखः॥ ६॥




# अथ वैतालीयप्रकरणम्।

वैताली छन्द भी आर्याके सदृश अपने ढंगका निराला ही होता है, और बहुत करके संस्कृतमें ही पाया जाता है। इसका प्रयोग भाषामें बहुत कम है, परन्तु हम छन्दक्रमानुरोधसे अपने पाठकोंको इस छन्दसे भी परिचित होनेके हेतु इसका ससास वर्णन यहां करदेते हैं॥

इसकी मात्रा वा इसके लक्षण नीचेके उदाहरणोंमें दर्शाये गये हैं। इसमें विशेष नियम यह है कि विषम चरणोंमें दूसरी मात्रा तीसरी मात्रासे वा चौथी पांचवींसे न मिली हो अर्थात् उनके मिलनेसे गुरु वर्ण न होजाय। जैसे 'विशाल' शब्दमें 'वि' की एक मात्रा है और 'शा' में दूसरी और तीसरी मात्रा मिली हैं, ऐसा न होना चाहिये। इसीप्रकार सम पादोंमें छठवीं मात्रा सातवींसे न मिली हो अर्थात् छठवीं और सातवीं मिलकर एक दीर्घाक्षर न हो और यह भी नियम है कि दूसरे और चौथे चरणके आदि में ६ लघु न हों पहिले और तीसरे पादमें चाहे हों चाहे न हों॥

१ वैताली।

ल०-कलमनु धरि आदि तीसरे। औ सोला सम रे लगा सही
विषम छ उपरे लगा धरो। वैताली बसुपै समै वही॥

टी०-जिसके पहिले और तीसरे चरणोंमें (मनु) १४ और दूसरे और चौथे चरणोंमें सोलह २ मात्रा हों उसे वैताली कहते हैं। इसके विषम चरणोंमें ६ मात्राके उपरान्त 'रे लगा' एक



रगण और लघु गुरु होते हैं, और सम चरणोंमें आठ मात्रा के उपरान्त वही अर्थात् 'रलग' होते हैं ।

उ०—हर हर भज जास आठहूं । जंजालहिं तजिकै करौ यही ।
तनमनधन दे लगा सबै । हर धामहिं जइहौ सखा सही ॥

सू०—वैतालीके निम्नाङ्कित ६ भेद हैं ॥

१ उदीच्यवृत्ति

वैताली छन्दके विषम पादोंमें दूसरी और तीसरी मात्रा मिल कर एक गुरु वर्ण होनेसे 'उदीच्यवृत्ति' छन्द सिद्ध होता है ।

यथा—हरैहिं भज जास आठहूं । जंजालहिं तजिकै करौ यही ।
तनै मनै दे लगा सबै । पाइहौ परम धामहीं सही ॥

२ प्राच्यवृत्ति

वैताली छन्दके सम पादोंमें चौथी और पांचवीं मात्राके एकत्रित होनेसे 'प्राच्यवृत्ति' छन्द बनता है । यथा—

हर हर भज जास आठहूं । तज सबै भरम रे करौ यही ।
तन मन धन दे लगा सबै । पाइहौ परम धामहीं सही ॥

३ प्रवर्त्तक

वैताली छन्दके विषम पादोंमें दूसरी और तीसरी और सम पादोंमें चौथी और पांचवीं मात्राके एकत्रित होनेसे 'प्रवर्त्तक' छन्द बनता है । यथा—

हरैहिं भज जास आठहूं । तज सबै भरम रे करौ यही ।
तनै मनै दे लगा सबै । पाइहौ परम धामहीं सही ॥

४ आपातलिका

वैताली छन्दके विषम चरणोंमें ६ और सम चरणोंमें आठ

मात्राओंके उपरान्त एक भगण और दो गुरु रखनेसे 'आपातलिका' छन्द बनता है। यथा—

हर हर भज रात दिना रे। जंजालहिं तज या जगमाहीं।
तनमनधनसों जपिहौ जो। हर धाम मिलब संशय नाहीं॥

५ अपरान्तिका

जिसमें वैताली छन्दके सम चरणोंके सदृश चारों पाद हों और चौथी और पांचवीं मात्रा मिलकर एक दीर्घाक्षर हो उसे 'अपरान्तिका' कहते हैं। यथा—

शंभुको भजहु रे सवै घरी। तज सवै भरम रे हिये धरी।
त्यागिये सवहिं झूठ जालही। पाइहौ परम धामहीं सही॥

६ चारुहासिनी

जिसमें वैतालीके विषम चरणोंके समान चारों पाद हों, परन्तु दूसरी और तीसरी मात्रा मिलकर एक दीर्घाक्षर हो, उसे 'चारुहासिनी' कहते हैं॥ यथा—

प्रभूहिं जप सर्व्व काल रे। तजौ सवै मोह जाल रे॥
जपौ यही रे सवै घरी। हरी हरी रे हरी हरी॥

सोरठा—पूरण पूरव-अर्द्ध, छन्दप्रभाकर जिमि भयो।
तैसहिं उत्तर-अर्द्ध, सम्पूरण प्रभु! कीजिये॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे मात्रिकसमार्द्धसमान्तर्गतवैतालीयवर्णनन्नाम सप्तमो मयूखः॥ ७॥

इति मात्रिकछन्दांसि



# ओ३म्

अब छन्दःप्रभाकरका उत्तरार्द्ध लिखा जाता है।

दोहा—श्रीगुरुपिङ्गलरायके, पदजुग हिय महँ आनि।
छन्दप्रभाकरको कहौं, उत्तरार्द्ध सुखदानि॥
सोरठा–विनय करौं कर जोरि, उत्तम दीजे बुद्धि मुहिँ।
मति अति भोरी मोरि, तुम्हरो ही बल है सदा॥

## अथ।
## वर्णप्रत्ययप्रकरणम्।

जिस प्रकार मात्रिक छन्दोंमें ९ प्रत्यय होते हैं उसी प्रकार वर्णवृत्तोंमें भी ९ प्रत्यय होते हैं अर्थात् प्रस्तार १, सूची २, पाताल ३, उद्दिष्ट ४, नष्ट ५, मेरु ६, खण्डमेरु ७, पताका ८ और मर्क्कटी ९॥

### १ वर्णप्रस्तार।

जितने वर्णों के जितने भेद होते हैं उनके रूपोंके दर्शानेको वर्णप्रस्तार कहते हैं। वर्णवृत्तोंमें गुरु मात्राका पहिला भेद वर्णों-की संख्याके समान रखते हैं। जैसे एक वर्णके प्रस्तारका पहिला भेद यह (ऽ) है॥

जितने वर्णका प्रस्तार बढ़ाना हो उतने वर्णों का पहिला भेद लिखो। फिर गुरुके तले लघु लिखो और शेष ज्योंका त्यों लिखो। फिर बाईं ओरके गुरुके नीचे लघु लिखकर शेष ज्योंका त्यों लिखो और जितनी न्यूनता रहे उतनी बाईं ओरको गुरुके रूपसे लिखो यह क्रिया अन्तका सर्व लघु भेद आनेतक करो॥

विद्यार्थियोंके बोधार्थ एक वर्णसे लेकर चार वर्ण तकका प्र-स्तार नीचे दिया जाता है ॥

एक वर्णका प्रस्तार

| रूप | भेद |
|---|---|
| ऽ | पहि-ला |
| ।। | दूसरा |

दो वर्णका प्रस्तार।

| रूप | भेद |
|---|---|
| ऽऽ | पहिला |
| ।ऽ | दूसरा |
| ऽ। | तीसरा |
| ।। | चौथा |

तीनवर्ण का प्रस्तार

| रूप | भेद |
|---|---|
| ऽऽऽ | पहिला |
| ।ऽऽ | दूसरा |
| ऽ।ऽ | तीसरा |
| ।।ऽ | चौथा |
| ऽऽ। | पांचवां |
| ।ऽ। | छठवां |
| ऽ।। | सातवां |
| ।।। | आठवां |

चार वर्णका प्रस्तार

| रूप | भेद |
|---|---|
| ऽऽऽऽ | पहिला |
| ।ऽऽऽ | दूसरा |
| ऽ।ऽऽ | तीसरा |
| ।।ऽऽ | चौथा |
| ऽऽ।ऽ | पांचवां |
| ।ऽ।ऽ | छठवां |
| ऽ।।ऽ | सातवां |
| ।।।ऽ | अठवां |
| ऽऽऽ। | नवां |
| ।ऽऽ। | दसवां |
| ऽ।ऽ। | ग्यारवां |
| ।।ऽ। | बारवां |
| ऽऽ।। | तेरवां |
| ।ऽ।। | चौदवां |
| ऽ।।। | पंद्रवां |
| ।।।। | सोलवां |

इस प्रस्तारके द्वारा प्रकाशित हुआ कि एक वर्णके दो भेद, दो वर्णोंके चार भेद, तीन वर्णोंके आठ भेद और चार वर्णोंके १६ भेद हो सकते हैं इ-नसे अधिक नहीं हो सकते अर्थात् इतने वृत्तोंसे अधिक वृत्त नहीं बन सकते ॥

वर्णवृत्तोंकी संख्या जाननेका चक्र।

| वर्ण | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| संख्या | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ | २५६ | ५१२ | १०२४ | २०४८ | ४०९६ |

यदि १३ वर्णोंके वृत्तोंकी संख्या जाननी हो तो १२ वर्णों-

के वृत्तोंकी संख्याको द्विगुणित करलो इसी प्रकार १४ वर्णों के वृत्तोंकी संख्याको जाननेके हेतु १३ वर्णों की संख्याको दूना करो। इसी प्रकार आगेको क्रिया चलानेसे इष्ट वर्णों के वृत्तोंकी संख्या प्रकाशित होती है। इसी संख्याको वर्णोद्दिष्टाङ्क वा वर्णसूचीके अङ्क कहते हैं॥

## २ वर्णसूची।

जिसके द्वारा वर्णवृत्तोंकी संख्याकी शुद्धता और उनके भेदों में आदि अन्त लघु और आदि अन्तके गुरुकी संख्या जानी जाय उसे वर्ण-सूची कहते हैं॥

### रीति।

जितने वर्णों की सूची देखनी हो उतने वर्णों की संख्या तक २, ४, ८ अर्थात् दूने दूने अङ्क लिखो। इस क्रियाके अन्तमें जो संख्या आवेगी वही संख्या वृत्तभेदकी है और अन्त्याङ्कसे वाईं ओरके अङ्कके समान आदि लघु और अन्त लघु और उतने ही गुरु और अन्त गुरु हैं उससे भी वाईं ओरको अर्थात् अन्त्याङ्कसे तीसरे कोष्ठमें जो अङ्क है उसके समान आद्यन्त लघु और आद्यन्त गुरुवाले वृत्त होते हैं॥

उक्त नियमके स्पष्टीकरणार्थ चार वर्णों तककी सूची लिखी जाती है। एक वर्णकी सूची नहीं होती॥

| | | |
|---|---|---|
| | आदिलघु अन्तलघु | |
| २ वर्णोंकीसूची। | २ | ४ सर्वसंख्या |
| | आदिगुरु अन्तगुरु | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | आद्यन्त लघु | आदिलघु अन्तलघु | |
| ३ वर्णोंकी सूची | २ | ४ | ८ सर्वसंख्या |
| | आद्यन्त गुरु | आदिगुरु अन्तगुरु | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | आद्यन्त लघु | आदिलघु अन्तलघु | |
| ४ वर्णोंकी सूची | ४ | ८ | १६ सर्वसंख्या |
| | आद्यन्त गुरु | आदिगुरु अन्तगुरु | |

इस प्रकारसे प्रकाशित हुआ कि ४ वर्णोंके १६ ही वृत्त हो सकते हैं और इनमेंसे ८ ऐसे होंगे जिनके आदिमें लघु, और ८ ही ऐसे होंगे जिनके अन्तमें लघु है, और आठ ऐसे होंगे जिनके आदिमें गुरु, और ८ ही ऐसे होंगे जिनके अन्तमें गुरु है और ४ ऐसे होंगे जिनके आदि और अन्तमें लघु, और ४ ही ऐसे होंगे जिनके आदि और अन्तमें गुरु है, ऐसेही और भी जानलो। इसकी शुद्धता प्रस्तारसे देखलो॥

### ३ वर्ण-पाताल।

प्रत्येक वर्णवृत्तके भेद अर्थात् सम्पूर्ण संख्याका ज्ञान, लघ्वादि

लघ्वन्त, गुर्व्वादि, गुर्व्वन्त, सर्व गुरु, सर्व लघु, आदि वर्ण-पातालके द्वारा जाने जाते हैं ॥

रीति ।

जितने वर्णका पाताल बनाना हो उतनी ही ऊर्द्ध रेखा खींचो फिर पांच आड़ी रेखा खींचो इस रीतिसे कोष्ठ बनजानेपर प्रथम कोष्ठमें एक दो इत्यादि अङ्क लिखो फिर दूसरे कोष्ठमें वर्णसूचीके अङ्क लिखो और तीसरे कोष्ठमें सूचीके अङ्कोंका आधा लिखो और चौथे कोष्ठमें पहिले और तीसरे कोष्ठस्थ अङ्कोंका गुणनफल लिखो । इस नियमानुसार इष्ट वर्णोंका पाताल बनालो । उदाहरणार्थ नीचेके चक्रमें ९ वर्ण तकका पाताल दियाजाता है ॥

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | वर्णसंख्या |
| २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ | २५६ | ५१२ | सर्वसंख्या |
| १ | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | १२८ | २५६ | लघ्वादिलघ्वन्त.गु॰ गु० |
| १ | ४ | १२ | ३२ | ८० | १९२ | ४४८ | १०२४ | २३०४ | सर्वगुरु सर्वलघु |

इस पातालके बनानेसे विदित हुआ कि ९ वर्णके सब वृत्त ५१२ हो सकते हैं और इन वृत्तोंमेंसे २५६ वृत्त ऐसे होंगे जिनके आदिमें लघु है २५६ ऐसे होंगे जिनके अन्तमें लघु है, २५६ ऐसे होंगे जिनके आदिमें गुरु है और २५६ ही ऐसे होंगे जिनके अन्तमें गुरु है । सब वृत्तोंमें मिलकर २३०४ गुरु और २३०४ ही लघु वर्ण होंगे । इसी प्रकार और भी जानो ॥

४ वर्णोद्दिष्ट ।

जिसके द्वारा अमुक वर्णप्रस्तारकी अमुक रूपक क्रमसंख्या विदित होती है उसे वर्ण-उद्दिष्ट कहते हैं ॥

### रीति ।

वर्णके प्रस्तारका जो भेद लिखा हो अर्थात् पूछा हो तो उस लिखेहुए भेदके ऊपर १, २, ४ इत्यादि अर्थात् दूने दूने अङ्क लिखो फिर लघु मात्राके शिरस्थ अङ्कोंके योगमें एक युक्त करदो। यही प्रश्नका उत्तर होगा ॥

आगे एक वर्णसे लेकर चार वर्ण तकके उद्दिष्ट लिखे जाते हैं ।

| १ वर्णकाउद्दिष्ट | |
|---|---|
| १<br>ऽ | १ ला भेद |
| १<br>। | २ रा भेद |

| २ वर्णोंकाउद्दिष्ट | |
|---|---|
| १ २<br>ऽ ऽ | १ ला भेद |
| १ २<br>। ऽ | २ रा भेद |
| १ २<br>ऽ । | ३ रा भेद |
| १ २<br>। । | ४ था भेद |

| ३ वर्णोंका उद्दिष्ट | |
|---|---|
| १ २ ४<br>ऽ ऽ ऽ | १ला भेद |
| १ २ ४<br>। ऽ ऽ | २रा भेद |
| १ २ ४<br>ऽ । ऽ | ३ रा भेद |
| १ २ ४<br>। । ऽ | ४था भेद |
| १ २ ४<br>ऽ ऽ । | ५वां भेद |
| १ २ ४<br>। ऽ । | ६वां भेद |
| १ २ ४<br>ऽ । । | ७वां भेद |
| १ २ ४<br>। । । | ८वां भेद |

यदि कोई पूछे कि चार वर्णके प्रस्तारका यह भेद । ऽ । ऽ कौनसा है तो इस भेदके ऊपर सूचीके अङ्क स्थापित करनेसे यह रूप हुआ—

१ २ ४ ८<br>
। ऽ । ऽ

| ४ वर्णों का उद्दिष्ट। | |
|---|---|
| १ २ ४ ८<br>ऽ ऽ ऽ ऽ | १ ला भेद |
| १ २ ४ ८<br>। ऽ ऽ ऽ | २ रा भेद |
| १ २ ४ ८<br>ऽ । ऽ ऽ | ३ रा भेद |
| १ २ ४ ८<br>। । ऽ ऽ | ४ था भेद |
| १ २ ४ ८<br>ऽ ऽ । ऽ | ५ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>। ऽ । ऽ | ६ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>ऽ । । ऽ | ७ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>। । । ऽ | ८ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>ऽ ऽ ऽ । | ९ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>। ऽ ऽ । | १० वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>ऽ । ऽ । | ११ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>। । ऽ ऽ | १२ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>ऽ ऽ । । | १३ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>। ऽ । । | १४ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>ऽ । । । | १५ वां भेद |
| १ २ ४ ८<br>। । । । | १६ वां भेद |

अब लघु वर्णों के अङ्क १ और ४ के योग ५ में १ मिलानेसे ६ होते हैं अतएव चार वर्णके प्रस्तारका यह छठवां भेद है। स्मरण रहे कि जिस रूपमें कोई लघु न हो उसे पहिला भेद जानो॥

५ वर्ण-नष्ट।

जिसके द्वारा कितने ही वर्णके प्रस्तार के अमुकसंख्यक भेदके रूपका ज्ञान होता है उसे वर्ण-नष्ट कहते हैं॥

जितने वर्णके प्रस्तारके जिस भेदका रूप निकालना हो उतने कल्पित वर्णके समान लघु रूप लिखकर उनके शीर्ष पर वर्णोद्दिष्टाङ्क स्थापित करो फिर अन्तके उद्दिष्टाङ्कको द्विगुणित करके उसमेंसे पूछेहुए रूपकी संख्या घटाओ, जो अङ्क शेष बचे वह जिन जिन उद्दिष्टाङ्कोंके योगसे बना हो उनके नीचे की लघुमात्राको गुरु करदो। इतना करने पर जो रूप सिद्ध होगा वही पृच्छकके प्रश्नका उत्तर है। जैसे किसीने पूछा कि चार वर्णके प्रस्तारके १३ वें भेदका रूप कैसा है॥ अब उक्त नियमानुसार ४ लघु खींचकर उनके शीर्ष पर वर्णोद्दिष्टांक स्थापित करनेसे विदित हुआ कि १ २ ४ ८ अन्त्य वर्णोद्दिष्टांक ८ है अब इसको द्विगुणित करके । । । । पूछेहुए भेदकी संख्या

१३ ऋण की तो ३ बचे यह १+२ ही के योगसे बनसकता है अतएव इनकी लघु मात्रा गुरु होगई और यह रूप (ऽऽ।।) सिद्ध हुआ। इसीको १३वां भेद जानो। ऐसेही और भी समझलो॥

यहां नीचे विद्यार्थियोंके बोधार्थ १ वर्णसे ४ वर्णतकका वर्णनष्ट लिखा जाता है॥

१ वर्णका नष्ट

१ दूने २

| | | |
|---|---|---|
| १ | ऽ | शेष १ |
| २ | । | शेष ० |

२ वर्णोंका नष्ट

१ २ दूने ४

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ऽ | ऽ | शेष ३ |
| २ | । | ऽ | शेष २ |
| ३ | ऽ | । | शेष १ |
| ४ | । | । | शेष ० |

३ वर्णोंका नष्ट

१ २ ४ दूने ८

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | ऽ | ऽ | ऽ | शेष ७ |
| २ | । | ऽ | ऽ | शेष ६ |
| ३ | ऽ | । | ऽ | शेष ५ |
| ४ | । | । | ऽ | शेष ४ |
| ५ | ऽ | ऽ | । | शेष ३ |
| ६ | । | ऽ | । | शेष २ |
| ७ | ऽ | । | । | शेष १ |
| ८ | । | । | । | शेष ० |

४ वर्णोंका नष्ट

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ | शेष १५ |
| २ | । | ऽ | ऽ | ऽ | शेष १४ |
| ३ | ऽ | । | ऽ | ऽ | शेष १३ |
| ४ | । | । | ऽ | ऽ | शेष १२ |
| ५ | ऽ | ऽ | । | ऽ | शेष ११ |
| ६ | । | ऽ | । | ऽ | शेष १० |
| ७ | ऽ | । | । | ऽ | शेष ९ |
| ८ | । | । | । | ऽ | शेष ८ |
| ९ | ऽ | ऽ | ऽ | । | शेष ७ |
| १० | । | ऽ | ऽ | । | शेष ६ |
| ११ | ऽ | । | ऽ | । | शेष ५ |
| १२ | । | । | ऽ | । | शेष ४ |
| १३ | ऽ | ऽ | । | । | शेष ३ |
| १४ | । | ऽ | । | । | शेष २ |
| १५ | ऽ | । | । | । | शेष १ |
| १६ | । | । | । | । | शेष ० |

इसी प्रकार और भी जानो ॥

६ वर्ण-मेरु ।

जितने वर्णके सम्पूर्ण वृत्त होते हैं उनके भेदोंके रूपोंमें जितने जितने गुरु और जितने जितने लघुके जितने रूप होते हैं उनकी संख्या बतादेनेको वर्णमेरु कहते हैं ॥

रीति ।

पहिले दो कोष्ठ लिखो फिर इनके नीचे ३, ४, ५ आदि कोष्ठ प्रश्नके अनुसार लिखो पश्चात् इन कोष्ठोंके आदि अन्तके कोष्ठोंमें एक एक लिखदो फिर दाहिनी ओरके और बाईं ओरके कोष्ठोंमें आदिसे अन्ततक क्रमपूर्वक २, ३, ४ आदि अङ्क लिखो शेष कोष्ठोंमें ऊपरके दो अङ्कोंका योग लिखदो । उदाहरणार्थ आठ वर्णों तकका मेरु लिखा जाता है ॥

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | | | | | | | | १ वर्णकारूप |
| ४ | १ | २ | १ | | | | | | | २ वर्णोंकेरूप |
| ८ | १ | ३ | ३ | १ | | | | | | ३ वर्णोंकेरूप |
| १६ | १ | ४ | ६ | ४ | १ | | | | | ४ वर्णोंकेरूप |
| ३२ | १ | ५ | १० | १० | ५ | १ | | | | ५ वर्णोंकेरूप |
| ६४ | १ | ६ | १५ | २० | १५ | ६ | १ | | | ६ वर्णोंकेरूप |
| १२८ | १ | ७ | २१ | ३५ | ३५ | २१ | ७ | १ | | ७ वर्णोंकेरूप |
| २५६ | १ | ८ | २८ | ५६ | ७० | ५६ | २८ | ८ | १ | ८ वर्णोंकेरूप |

SSSSSSSS ISSSSSSS IISSSSSS IIISSSSS IIIISSSS IIIIISSS IIIIIISS IIIIIIIS IIIIIIII

इस वर्णमेरुके बनानेसे प्रकाशित हुआ कि आठ वर्णोंके वृत्तोंमें एक भेद ऐसा है जिसमें सर्व गुरु हैं, ८ भेद ऐसे हैं जि-

नमें १ लघु और ७ गुरु हैं, २८ भेद ऐसे हैं जिनमें दो लघु और ६ गुरु हैं, ५६ भेद ऐसे हैं जिनमें ३ लघु और ५ गुरु हैं, ७० भेद ऐसे हैं जिनमें ४ लघु और ४ गुरु हैं, ५६ भेद ऐसे हैं जिनमें ५ लघु और ३ गुरु हैं, २८ भेद ऐसे हैं जिनमें ६ लघु और दो गुरु हैं, ८ भेद ऐसे हैं जिनमें ७ लघु और १ गुरु है और एक भेद ऐसा है जिसमें सर्व लघु हैं। इसी प्रकार औरोंमें भी जानलो ॥

वर्ण-एकावली मेरु।

पहिले दो फिर तीन फिर चार आदि इच्छानुसार कोष्ठ बनालो फिर आदि अंकके कोष्ठोंमें एक ही एक लिखदो फिर आदि कोष्ठके आगे और अन्त्य कोष्ठके पीछेके कोष्ठोंमें दो तीन इत्यादि लिखो और शेष कोष्ठोंमें शीर्षाङ्क जोड़के लिखो । इस क्रियाके अनुष्ठानसे वर्ण-एकावली मेरु बनता है ॥

उदाहरणार्थ नीचे ६ वर्णों का एकावली मेरु लिखा जाता है॥

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | | | | | |
| १ | २ | १ | | | | |
| १ | ३ | ३ | १ | | | |
| १ | ४ | ६ | ४ | १ | | |
| १ | ५ | १० | १० | ५ | १ | |
| १ | ६ | १५ | २० | १५ | ६ | १ |
| IIIIII | SIIIII | SSIIII | SSSIII | SSSSII | SSSSSI | SSSSSS |

इस मेरुके बनानेसे यह प्रकाशित हुआ कि ६ वर्णों के सम्पूर्ण वृत्तोंमें एक वृत्त ऐसा है कि जिसमें सर्वलघु हैं, ६ वृत्त ऐसे हैं कि जिनमें १ गुरु और ५ लघु हैं, १५ वृत्त ऐसे हैं जिनमें २ गुरु और ४ लघु हैं, २० वृत्त ऐसे हैं जिनमें ३ गुरु और ३ लघु हैं, १५ वृत्त ऐसे हैं जिनमें ४ गुरु और २ लघु हैं, ६ वृत्त ऐसे हैं

जिनमें ५ गुरु और एक लघु है और एक वृत्त ऐसा है जिसमें सर्व गुरु हैं। इसी प्रकार और भी जानो ॥

### ७ वर्णखण्डमेरु ।

जिससे विना मेरुके वनाये मेरुका काम निकले उसे वर्णखंड-मेरु कहते हैं ॥

### रीति ।

जितने वर्णका खण्डमेरु वनाना हो उतने ही कोष्ठ खींचो और एक कोष्ठ और भी अधिक लिखो इन कोष्ठोंके भरनेकी यह रीति है कि पहिले कोष्ठमें एक एकका ही अंक लिखो, फिर दूसरे कोष्ठमें जितने वर्णका मेरु वनाना हो वहां तक १, २, ३ आदि क्रमसे लिखो । तत्पश्चात् उत्तरोत्तरके अंक उपान्त्यकी रीतिसे जोड़के सव कोष्ठोंको भरदो । इस क्रियाके करनेसे अन्त-में जो अंक आवेगा वही उत्तर होगा ॥

विद्यार्थियोंके वोधार्थ नीचे आठ वर्णों तकका खण्डमेरु लिखा जाता है ।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ |
| | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | |
| | ३ | ६ | १० | १५ | २१ | २८ | | |
| | ४ | १० | २० | ३५ | ५६ | | | |
| | ५ | १५ | ३५ | ७० | | | | |
| | ६ | २१ | ५६ | | | | | |
| | ७ | २८ | | | | | | |
| | ८ | | | | | | | |

इसमें अन्त्यके अंक १, ८, २८, ५६, ७०, ५६ २८, ८ और १ आदि हैं इनसे वही प्रयोजन है जो पहिले मेरुमें लिखा है।

एक रीति यह भी है कि जितने वर्णका मेरु वनाना हो उ-तने ही तिहरे कोष्ठ वनाओ और उनको इस रीतिसे भरो कि

स्त्रसे नीचेके तीसरे कोष्ठमें १, २, ३ आदि अंक लिखो फिर दू-सरे [illegible] उत्क्रमसे अंक इष्ट वर्णोंकी संख्यासे लेकर लिखो। अब रहा तीसरा कोष्ठ, उसके भरनेकी यह रीति है कि तिर्य्यंक्-गतिसे पहिले और दूसरे कोष्ठके अंकोंका गुणनफल निकालकर तीसरे कोष्ठके अंकका भाग दो जो लब्धि आवे उसे लिखो। इसी प्रकार शेष सब कोष्ठ भरो और पहिले कोष्ठके अंकोंको उत्तर मानो; जैसे आठ वर्णका मेरु नीचे लिखा जाता है॥

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ८ | २८ | ५६ | ७० | ५६ | २८ | ८ | १ |
| | ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | ३ | २ | १ |
| | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |

प्रगट हो कि यदि एकका अंक पहिले कोष्ठकी बाईं ओर सर्वगुरुका और भी रखलियाजाय तो पूर्वोक्त मेरुका काम नि-कल आवे; जैसे—

$$\frac{१ \times ८}{१} = ८, \quad \frac{८ \times ७}{२} = २८, \quad \frac{२८ \times ६}{३} = ५६, \quad \frac{५६ \times ५}{४} = ७०$$

$$\frac{७० \times ४}{५} = ५६, \quad \frac{५६ \times ३}{६} = २८, \quad \frac{२८ \times २}{७} = ८ \text{ और } \frac{८ \times १}{८} = १$$

८ वर्णपताका।

वर्णमेरुके द्वारा गुरु लघुके जो भेद प्रकाशित होते हैं उनके ठीक २ स्थान जाननेको वर्णपताका कहते हैं॥

रीति।

प्रथम एक खड़ी रेखा खींचो फिर बाईं ओरसे दाहिनी ओर को वर्णमेरुके कोष्ठके समान कोष्ठ बनाओ। इन कोष्ठोंको

इस रीतिसे भरो कि दगडाकारके कोष्ठोंमें कल्पित वर्णकी सूचीके अंक लिखो फिर शीर्षाङ्कमेंसे तीसरे अंकको आदि लेकर एकके अङ्क तक घटाओ । शेष प्रथम कोष्ठमें लिखते जाओ तो यह पताका पहिली बनेगी । फिर इस पताकाके अंकोंमेंसे सूचीके तीसरे अंकको आदिले १ तक घटाओ इसी प्रकार संपूर्ण पताकाके कोष्ठ भर दो, परन्तु स्मरण रक्खो कि घटाते समय जो अङ्क पताकाके किसी और कोष्ठमें आगया हो उसे फिर न लिखो । इसी रीतिसे नीचे एक वर्णसे लेकर पांच वर्णों तककी पताका लिखी जाती है ॥

१ वर्णकीपताका

| | |
|---|---|
| । | २ |
| ऽ | १ |

२ वर्णोंकीपताका

| | | |
|---|---|---|
| ।। | ४ | |
| ।ऽ | २ | ३ |
| ऽऽ | १ | |

३ वर्णोंकीपताका

| | | | |
|---|---|---|---|
| ।।। | ८ | | |
| ।।ऽ | ४ | ६ | ७ |
| ।ऽऽ | २ | ३ | ५ |
| ऽऽऽ | १ | | |

४ वर्णोंकीपताका

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ।।।। | १६ | | | | | |
| ।।।ऽ | ८ | १२ | १४ | १५ | | |
| ।।ऽऽ | ४ | ६ | ७ | १० | ११ | १३ |
| ।ऽऽऽ | २ | ३ | ५ | ९ | | |
| ऽऽऽऽ | १ | | | | | |

५ वर्णोंकीपताका

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ।।।।। | ३२ | | | | | | | | | |
| ।।।।ऽ | १६ | २४ | २८ | ३० | ३१ | | | | | |
| ।।।ऽऽ | ८ | १२ | १४ | १५ | २० | २२ | २३ | २६ | २७ | २९ |
| ।।ऽऽऽ | ४ | ६ | ७ | १० | ११ | १३ | १८ | १९ | २१ | २५ |
| ।ऽऽऽऽ | २ | ३ | ५ | ९ | १७ | | | | | |
| ऽऽऽऽऽ | १ | | | | | | | | | |

अब पांच वर्णों की पताकासे यह जाना गया कि ५ वर्णों के वृत्तोंमें ३२ वां वृत्त ऐसा है जिसके पांचों वर्ण लघु हैं। १६, २४, २८, ३० और ३१ वें वृत्त ऐसे हैं जिनमें १ गुरु और ४ लघु हैं। ८, १२, १४, १५, २०, २२, २३, २६, २७ और २९ वें वृत्त ऐसे हैं जिनमें दो गुरु और ३ लघु हैं। ४, ६, ७, १०, ११, १३, १८, १९, २१ और २५ वें वृत्त ऐसे हैं जिनमें ३ गुरु और २ लघु हैं। २, ३, ५, ९ और १७ वें वृत्त ऐसे हैं जिनमें ४ गुरु और १ लघु है। १ अर्थात् पहिला वृत्त ऐसा है जिसमें पांचों गुरु हैं। ऐसे ही और भी जानो ॥

९ वर्णमर्कटी।

वर्णवृत्तोंकी संख्या, गुर्वादि गुर्वन्त और लघ्वादि लघ्वन्त, सर्व वर्ण, गुरु लघु, सर्वकला और पिण्ड जिसके द्वारा जाने जाँय उसे मर्कटी कहते हैं ॥

रीति।

इष्ट वर्णके समान लम्बे कोष्ठ और ७ कोष्ठ नाभीकी ओर बनालो। लम्बे कोष्ठोंमेंसे पहिले कोष्ठमें बाईं ओरसे एक दो आदि अंक लिखो, और दूसरे कोष्ठमें वर्णसूचीके अङ्क लिखो तीसरे कोष्ठमें दूसरे कोष्ठका आधा लिखो और चौथे कोष्ठमें पहिले और दूसरे कोष्ठोंके अङ्कोंका गुणनफल लिखो। पांचवें कोष्ठमें चौथे कोष्ठका आधा लिखो। छठयें कोष्ठमें चौथे और पांचवें कोष्ठोंके अङ्कोंका योग लिखो और सातवें कोष्ठमें छठयें कोष्ठका आधा लिखो ॥

उदाहरणार्थ ६ वर्णों तककी मर्कटी नीचे लिखी जाती है।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | वर्णसंख्या |
| २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | ६४ | वृत्तोंकीसंख्या |
| १ | २ | ४ | ८ | १६ | ३२ | गुर्वादि गुर्वन्त; लघ्वादि लघ्वन्त |
| २ | ८ | २४ | ६४ | १६० | ३८४ | सर्ववर्ण |
| १ | ४ | १२ | ३२ | ८० | १९२ | गुरुलघु |
| ३ | १२ | ३६ | ९६ | २४० | ५७६ | सर्वकला |
| १ $\frac{१}{२}$ | ६ | १८ | ४८ | १२० | २८८ | पिंड |

इस मर्कटीके बनानेसे प्रकाशित हुआ कि ६ वर्णों के वृत्तोंकी संख्या ६४ है। ३२ वृत्त ऐसे हैं जिनके आदिमें गुरु है ३२ ऐसे हैं जिनके अन्तमें गुरु है, ३२ ऐसे हैं जिनके आदिमें लघु है और ३२ ही ऐसे हैं जिनके अन्तमें लघु है। संपूर्ण वृत्तोंमें ३८४ वर्ण हैं। संपूर्ण वृत्तोंमें १९२ गुरु और १९२ ही लघु हैं। सर्वकला ५७६ और पिण्ड २८८ हैं। दो कलाओंका एक पिण्ड होता है॥

इति वर्णप्रत्ययाः।

---

## अथ
## वर्णगणप्रकरणम्।

वर्णवृत्तोंमें गणोंका काम पड़ता है, अतएव यहां पर उनका वर्णन किया जाता है। तीन वर्णों के समूहको गण कहते हैं। ये गण ८ हैं। इनके नाम और लक्षण नीचे लिखे जाते हैं॥

सोरठा।

आदि मध्य अवसान, 'यरता' में लघु जानिये ।
'भजसा' गुरू प्रमान, 'मन' तिहुं गुरु लघु मानिये ॥

जिस त्रिवर्णात्मक समुदायके आदिमें, मध्यमें और (अवसान) अन्तमें लघु वर्ण हो उसे यथाक्रमसे 'य र ता' यगण, रगण और तगण कहते हैं। वैसेही जिस त्रिवर्णात्मक समूहके आदिमें मध्यमें और अन्तमें गुरु वर्ण हो उसे यथाक्रमसे 'भ ज सा' भगण, जगण और सगण कहते हैं । परन्तु जिस त्रिवर्णात्मक समूहके तीनों वर्ण गुरु और लघु हों उसे यथाक्रमसे 'म न' मगण और नगण कहते हैं ॥

तीन वर्णका प्रस्तार निकालके उक्त गणोंका स्पष्टीकरण किया जाता है। वक्र रेखासे ( ऽ ) गुरु और सरल रेखासे ( । ) लघुका बोध होता है ॥

| नाम | रेखारूप | वर्णरूप | लघुसंज्ञा | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| मगण | ऽ ऽ ऽ | मागाना | म | माधोजू |
| यगण | । ऽ ऽ | यगाना | य | यचौरे |
| रगण | ऽ । ऽ | रागना | र | रामको |
| सगण | । । ऽ | सगना | स | सुमिरौ |
| तगण | ऽ ऽ । | तागान | त | तूईश |
| जगण | । ऽ । | जगान | ज | जपैन |
| भगण | ऽ । । | भागन | भ | भावत |
| नगण | । । । | नगन | न | नजन |

दोहा।

'म य र स त ज भ न ग ल' सहित दश अक्षर इन सोंहि।
सर्व्वशास्त्र व्यापित लखौ विश्व विष्णु सों जोंहि॥
(भा०छं०सं०)

टी०–जैसे विश्व विष्णुसे व्यापित है वैसे ही सर्व्वशास्त्रपुराणादिक इन्हीं दशाक्षरोंसे व्यापित हैं, इस दोहेमें आठ गणोंके पश्चात् ही 'ग ल' का प्रयोग किया है इससे यही प्रतिपादित होता है कि वर्णवृत्तमें आदिसे लेकर तीन तीन अक्षरोंमें गण घटित किये जायँ अन्तमें जो वर्ण शेष रहें वे गुरु अथवा लघु हों। यह शुद्ध प्राचीन प्रथा है। गुरु वा लघुको आदिमें वा कहीं मध्यमें मनमाने मानकर गणोंका क्रम बिगाड़ना वृत्तप्रथाके अत्यन्त विरुद्ध है॥

मधुमती वृत्त।

'म न भ य' सुखदा। 'ज र स त' दुखदा।
अशुभ न धरिये। नर जु वरनिये॥

टी०–आठ गणोंमेंसे चार गण– मगण, नगण, भगण और यगण सुखद और जगण, रगण, सगण और तगण दुखद हैं। नर कवित्वकी आदिमें अशुभ गणोंका प्रयोग श्रेष्ठ कविलोग अपनी कवितामें नहीं करते॥

काव्य रचनेमें कविजन द्विगणका भी विचार अवश्य रखते हैं उसकी व्याख्या नीचे की जाती है॥

मगण नगण ये मित्र हैं, भगण यगण ये दास।
उदासीन 'ज त' जानिये, 'र स' रिपु करत विनास॥

| गण | संयोग | फलाफल |
|---|---|---|
| मगण नगण | मित्र + मित्र | सिद्धि |
| | मित्र + दास | जय |
| | मित्र + उदासीन | हानि |
| | मित्र + शत्रु | मित्रनाश |
| भगण यगण | दास + मित्र | सिद्धि |
| | दास + दास | हानि |
| | दास + उदासीन | पीड़ा |
| | दास + शत्रु | पराजय |
| जगण तगण | उदासीन + मित्र | अल्पफल |
| | उदासीन + दास | दुःख |
| | उदासीन + उदा० | अफल |
| | उदासीन + शत्रु | दुःख |
| रगण सगण | शत्रु + मित्र | शून्य |
| | शत्रु + दास | प्रियानाश |
| | शत्रु + उदासीन | शंका |
| | शत्रु + शत्रु | नाश |

जानना चाहिये कि गणागणका दोष केवल मात्रिकछन्दोंमें ही माना जाता है वर्णवृत्तोंमें नहीं माना जाता क्योंकि यदि वर्णवृत्तोंमें भी माना जाय तो जिन जिन वृत्तोंके आदिमें जगण, रगण, सगण वा तगण हैं वे निर्दोष बनही नहीं सकेंगे, परन्तु मात्रिक छन्दोंमें भी मंगलवाची और देवतावाची शब्दों और देवकथाओंके प्रसंगमें गणागणका दोष नहीं माना जाता ॥

वर्णवृत्तोंमें जिनके आदिमें जगण, तगण, रगण वा सगण आते हों वे जहां तक हो सके मंगलवाची शब्दोंसे ही भूषित किये जावें। गणागणका विचार अथवा दोष विशेष करके नरकाव्यहीमें है। देवकाव्यमें नहीं। इसकेलिये प्रमाण भी है ॥

( इन्द्रवज्रा )

दोषो गणानाम् शुभदेववाच्ये नस्यात्तथैवाक्षरवृत्तसंज्ञे ।
साचोत्यपद्ये तु विचारणीयो न्यासाद्गुरोश्चैव लघोरनित्यात् ॥
( वृत्तदीपिकायां )

श्लोक ।

वृत्तरत्नाकरे—नायको वर्ण्यते यत्र, फलं तस्य समादिशेत् ।
अन्यथा तु कृते काव्ये, कवेर्दोषावहं फलम् ॥
देवता वर्ण्यते यत्र, क्वापि काव्ये कवीश्वरैः ।
मित्रामित्रविचारो वा, न तत्र फलकल्पना ॥
देवतावाचकाः शब्दा, ये च भद्रादिवाचकाः ।
ते सर्वे नैव निन्द्याःस्युर्लिपितो गणतोऽपि वा ॥

किसी २ ग्रन्थकारका मत है कि गणके शुभाशुभका विचार ग्रन्थके आदिमें ही करना चाहिये परन्तु यह सर्वसम्मत नहीं है ॥

नरकाव्य रचते समय इस बातका अवश्य ध्यान रहे कि छन्दके आदिमें कोई कुगण न पड़ने पावे कुगणके पड़नेसे छन्दकी रोचकता नष्ट हो जाती है, इसीलिये एक गणके दूसरे गणके संयोगसे जो फलाफल होता है वह ऊपरके कोष्ठमें दर्शाया गया है। प्रत्येक छन्दके चारों चरणोंमेंसे गणागणका विचार केवल पहिले चरणके प्रथम ६ अक्षरोंमें ही किया जाता है, शेष चरणोंमें इसके विचारकी आवश्यकता नहीं है ॥

काव्यके करनेमें प्राचीन कविजन तिथि वार नक्षत्र इत्यादिका कितना विचार रखते थे वह भी नीचे दर्शाया जाता है ॥

| गण | स्वामी | फल | मास | पक्ष | तिथि | वार | नक्षत्र | वर्ण | वस्त्र | रंग | भूषण | कुल | माता | पिता | लोक |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मगण | पृथ्वी | श्री | वैशाख | सित | ३ | रवि | मघा | क्षत्री | श्वेत | श्वेत | श्वेत | पाहन | सरस्वती | पिंगल | सत्य |
| नगण | दिवस | सुख | मार्ग० | सित | १२ | बुध | मित्र | विप्र | सुवर्ण | चित्र | सुवर्ण | क्षत्री | सावित्री | ब्रह्मा | स्वर्ग |
| भगण | शशि | यश | श्रावण | सित | ५ | भृगु | मूल | क्षत्री | पीत | पीत | चुन्नी | इन्द्र | मंगला | ऋषभ | अमरा० |
| यगण | जल | धनद | कार्तिक | सित | ११ | भौम | ज्येष्ठा | विप्र | श्वेत | श्याम | रूपा | समुद्र | धर्मी | समुद्र | पाताल |
| जगण | भानु | शोक | चैत्र | कृष्ण | १२ | गुरु | उषा | वैश्य | श्याम | श्याम | मणि | दैत्य | भक्षा | काश्यप | मृत्यु |
| रगण | अग्नि | जारक | ज्येष्ठ | कृष्ण | २ | भौम | चित्रा | वैश्य | लाल | लाल | लाल | काल | जरा | मृत्यु | संयमनी |
| सगण | वायु | भ्रम | पौष | कृष्ण | ४ | भृगु | शत० | शूद्र | हरित | धूम्र | सुवर्ण | वायु | वृद्धि | पवन | व्योम |
| तगण | व्योम | शून्य | आषाढ़ | कृष्ण | १ | बुध | स्वाति | शूद्र | नील | श्वेत | लाल | पवन | दक्षिणा | यम | स्वर्ग |

अब नीचे एक कोष्ठ दिया जाता है जिससे समवृत्तोंकी संज्ञा और उनके सम्पूर्ण भेदोंकी संख्या जानी जा सकती है और इस ग्रन्थमें जो मुख्य २ और प्रचलित भेद दिये हैं उनकी संख्या भी उसीसे ज्ञात होसकती है ॥

| वर्ण | संज्ञा । | सम्पूर्ण भेद | इस ग्रन्थ में जो मुख्य २ भेद लिखे हैं |
|---|---|---|---|
| १ | उक्था | २ | १ |
| २ | अत्युक्था | ४ | ४ |
| ३ | मध्या | ८ | ८ |
| ४ | प्रतिष्ठा | १६ | ९ |
| ५ | सुप्रतिष्ठा | ३२ | ७ |
| ६ | गायत्री | ६४ | ९ |
| ७ | उष्णिक | १२८ | १० |
| ८ | अनुष्टुप् | २५६ | १४ |
| ९ | बृहती | ५१२ | १० |
| १० | पंक्ती | १०२४ | १६ |
| ११ | त्रिष्टुप् | २०४८ | १९ |
| १२ | जगती | ४०९६ | २० |
| १३ | अतिजगती | ८१९२ | १५ |
| १४ | शक्करी | १६३८४ | १२ |
| १५ | अतिशक्करी | ३२७६८ | १३ |
| १६ | अष्टिः | ६५५३६ | १० |
| १७ | अत्यष्टिः | १३१०७२ | ६ |
| १८ | धृतिः | २६२१४४ | ९ |
| १९ | अतिधृतिः | ५२४२८८ | ५ |
| २० | कृतिः | १०४८५७६ | ३ |
| २१ | प्रकृतिः | २०९७१५२ | ३ |
| २२ | आकृतिः | ४१९४३०४ | ५ |
| २३ | विकृतिः | ८३८८६०८ | ६ |
| २४ | संस्कृतिः | १६७७७२१६ | ८ |
| २५ | अतिकृतिः | ३३५५४४३२ | २ |
| २६ | उत्कृतिः | ६७१०८८६४ | २ |

२६ वर्णोंसे अधिक वर्णों जिस छन्दमें हों उसे दण्डक कहते हैं उसकी भी संख्या इसी हिसाबसे दूनी २ करके निकाललो ॥

अब इसके आगे छन्दोंका वर्णन किया जाता है ॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे वर्णप्रत्ययवर्णनाम अष्टमो मयूखः ॥ ८ ॥

# अथ वर्णवृत्तानि
## तत्र
## वर्णसमान्तर्गतसाधारणवृत्तप्रकरणम्

उक्था

( एकाक्षरावृत्तिः २ )

श्री ( ग )

**गो । श्री । धी । ह्री ॥ १ ॥**

टीका-पृथ्वीमें मनुष्य जन्म पाना ही बडे पुण्यका फल है, उसमें भी लक्ष्मीयुक्त होना उससे भी वढ़कर है, लक्ष्मीयुत होकर बुद्धिमान् होना उससे भी वढ़कर है, और प्राप्त-बुद्धि होकर भी लज्जा शील सन्तोष इत्यादि सद्गुणोंका होना तो सबसे बढ़कर है। यह 'गो' अर्थात् एक गुरुका 'श्री' वृत्त है ॥

अत्युक्था

( द्व्यक्षरावृत्तिः ४ )

स्त्री वा कामा ( ग ग )

**गङ्गा । धावो । कामा । पावो ॥ १ ॥**

टी०—गंगाजीको ध्यावो क्योंकि उनको ध्यानेसे सब कामोंकी सिद्धि पावोगे। यह 'गङ्गा' अर्थात् दो गुरुका 'कामा' वृत्तहै ॥

मही ( ल ग )

**लगी । मही । सगी । नही ॥ २ ॥**

टी०—मैंने हृदयमें बहुत विचारपूर्वक देखा तो मुझे यही प्रतीत हुआ कि यह पृथ्वी किसीकी सगी नहीं है । यह 'लगी' अर्थात् एक लघु और एक गुरुका 'मही' वृत्त है ॥

सार (ग ल)

ग्वाल। धार। कृष्ण। सार ॥ ३ ॥

टी०—किसी एक कुपित ग्वाल प्रति एक सखीकी उक्ति—हेग्वाल! कृष्णको अन्तःकरणमें धारण कर क्योंकि यही जगमें सार है। यह 'ग्वाल' अर्थात् एक गुरु और एक लघुका 'सार' वृत्त है। किसी२ संस्कृतग्रंथमें इसकी संज्ञा 'भानु' भी पाई जातीहै॥

मधु (ल ल).

लल। च न। मधु। जन ॥ ४ ॥

टी०—हे जनों! मधुका लालच मत करो। यह 'लल' अर्थात् दो लघुका 'मधु' वृत्त है॥

मध्या

(त्र्यक्षरावृत्तिः ८)

दोहा—नारी औ शशि जानिये, प्रिया रमण पञ्चाल।
पुनि मृगेन्द्र मन्दर कमल, म,य,र,स,त,ज,भ,न माल॥

नारी (म)

माधोने। दी तारी। गोपोंकी। हैं नारी ॥ १ ॥

टी०—ये गोपोंकी स्त्रियां हैं ऐसा कह कर माधोने तारी बजाई। अथवा माधोने गोपोंकी स्त्रियोंको तार दिया। यह 'मा' अर्थात् एक मगणका 'नारी' वृत्त है। इसे तारी वा ताली भी कहते हैं॥

शशी (य)

यशोदा। हरीको। बतावे। शशीको ॥ २ ॥

टी०—श्रीयशोदाजी हरिको शशी बताती हैं। यह 'य' अर्थात् एक यगणका 'शशी' वृत्त है॥

प्रिया (र)

**री प्रिया। मान तू। मान ना। ठान तू॥ ३॥**

टी०—कोई सखी राधिकाजीसे कहती है कि हे प्रिया! तू मेरा कहना मान जा व्यर्थ मानको मत धारण कर। अन्तका 'तू' पादपूर्णार्थ है। यह 'री' अर्थात् एक रगणका 'प्रिया' वृत्त है। इसे स्रगी भी कहते हैं॥

रमण (स)

**सब तो। शरणा। गिरिजा। रमणा॥ ४॥**

टी०—हे गिरिजारमण! हम सब तेरी शरण हैं। यह 'स' अर्थात् एक सगणका 'रमण' वृत्त है॥

पञ्चाल (त)

**तू छांड़। पञ्चाल। ये सर्व्व। जंजाल॥ ५॥**

टी०—एक पंचालदेशनिवासिनी माता अपने प्रियपुत्रको उपदेश करती है कि हे पंचाल! अर्थात् पंचालदेशनिवासी सुपुत्र तू इन सब जञ्जालोंको अर्थात् खोटे कामोंको त्याग दे। यह 'तू' अर्थात् एक तगणका 'पंचाल' वृत्त है॥

मृगेन्द्र (ज)

**जु खेल। नरेन्द्र। सिकार। मृगेन्द्र॥ ६॥**

टी०—नरश्रेष्ठ जो राम सो व्याघ्रका शिकार खेला करते थे। यह 'जु' अर्थात् एक जगणका 'मृगेन्द्र' वृत्त है॥

मन्दर ( भ )

**भावत । मन्दर । राजत । कन्दर ॥ ७ ॥**

टी०—वही (मन्दर) पर्वत शोभायुक्त है जिसमें कन्दरा होती हैं। यह 'भा' अर्थात् एक भगणका 'मन्दर' वृत्त है ॥

कमल ( न )

**न बन । भजन । कमल । नयन ॥ ८ ॥**

टी०—हे कमलनयन राम ! आपका भजन हम अजान जनों से नहीं बन पड़ता। यह 'न' अर्थात् एक नगणका 'कमल' वृत्त है।

प्रतिष्ठा ।

( चतुरक्षरावृत्तिः १६ )

कन्या ( म ग )

**मांगे कन्या। माता धन्या। बोल्यो कंसा। नासौं बंसा ॥१॥**

टी०—बन्दीगृहस्थ देवकी जब सातवीं बार प्रसूता हुई तब कंस उसके निकट आया और उसी समय जन्मी हुई उसकी कन्या उसने उससे ले ली, उसी कन्याको देवकी माता जो धन्य है मांगती है। तब कंस कहता है कि मैं तेरे वंशका नाश करूंगा। यह 'मांगे' अर्थात् एक मगण और एक गुरुका 'कन्या' वृत्त है। इसे तीर्णा, तिन्ना आदि भी कहते हैं ॥

सती ( न ग )

**नगपती । बर सती । शिव कहौ । सुख लहौ ॥ २ ॥**

टी०—कैलाशपति अथवा सतीपति जो शिव हैं उनको जपो और सुख प्राप्त करो। यह 'नग' अर्थात् एक नगण और एक गुरुका 'सती' वृत्त है। इसीको 'तरणिजा' भी कहते हैं ॥

धारि ( र ल )

री! लखौ न। जात कौन। वस्त्र हारि। मौन धारि॥३॥

टी०—री! देखती नहीं (मौन धारि) गुपचुप वस्त्र हरण किये कौन चला जाता है? यह 'री ल' अर्थात् एक रगण और एक लघुका 'धारि' वृत्त है॥

निसि ( भ ल )

भूल तज। शूलि भज। सर्व दिशि। द्योसनिसि॥४॥

टी०—भूल तज और सदासर्वत्र शिवका भजन कर। यह 'भूल' अर्थात् एक भगण और एक लघुका 'निसि' वृत्त है॥

हरि ( न ल )

न लखत। भवरत। भ्रम तज। हरि भज॥५॥

टी०—संसारमें लिप्त रहनेके कारण तुझे कुछ सूझ नहीं पड़ता अब सब भ्रमको छोड़कर हरिका भजनकर। यह 'न ल' अर्थात् एक नगण और एक लघुका 'हरि' वृत्त है॥

कला ( भ ग )

भाग भरे। ग्वाल खरे। पूर्णकला। नन्दलला॥६॥

टी०—भागके भरे तो यथार्थमें ये ग्वाल ही हैं। और कलाओंमें पूर्ण केवल नन्दलाल ही हैं। यह 'भाग' अर्थात् एक भगण और एक गुरुका 'कला' वृत्त है॥

कृष्ण ( त ल )

तू ला मन। गोपीधन। तृष्णै तज। कृष्णै भज॥७॥

टी०—तू तृष्णाको छोड़के गोपियोंके सर्वस्व श्रीकृष्णको मन लगा

कर भज। यह 'तू ला' अर्थात् एक तगण और एक लघुका 'कृष्णा' वृत्त है॥

क्रीड़ा ( य ग )

**युगे चारौ। हरी तारौ। करौ क्रीड़ा। रखौ व्रीड़ा॥८॥**

टी०—द्रौपदीका वचन श्रीकृष्ण प्रति—हे श्रीकृष्ण परमात्मन्! चारों युगमें आपही भक्तजनोंको तारते आये हैं अतएव इस कठिन प्रसंगमें कुछ ऐसी लीला कीजिये कि जिससे मेरी लाज रहे। यह 'युगे' अर्थात् एक यगण और एक गुरुका 'क्रीड़ा' वृत्त है। इसीको द्विगुणित और कहीं चतुर्गुणित करके भिखारीदासजीने 'भुजगा' वृत्त माना है॥

धरा ( त ग )

**तू गाह री। क्यों ना अरी। जाने खरा। शैलै धरा॥९॥**

टी०—एक सखी किसी एक दूसरी सखीसे कहती है—कि हे सखी! हरिका, जिन्होंने यथार्थमें गोवर्द्धन पर्वतको उठालिया, गुण गान क्यों नहीं करती। यह 'तू गा' अर्थात् एक तगण और एक गुरुका 'धरा' वृत्त है॥

सुप्रतिष्ठा।

( पंचाक्षरावृत्तिः ३२ )

पंक्ती ( भ ग ग )

**भाग गुनै को?। नारि नराको।**
**नाहिं लखंती। अक्षरपंक्ती॥१॥**

टी०—स्त्री पुरुषोंके भाग्यको (कोगु नै) कौन विचार अथवा जान

सकता है? भालमें लिखीहुई अक्षरपंक्तियां किसीको भी नहीं दीख पड़तीं। यह 'भाग गु' अर्थात् एक भगण और दो गुरुका 'पंक्ती' वृत्त है। इसे 'हँस' भी कहते हैं॥

करता ( न ल ग )

**न लग मना। अधम जना। सियभरता। जगकरता॥ २॥**

टी०—सीतापति जगन्नायक श्रीराममें अधम जनोंका मन नहीं लगता है। यह 'न लग' अर्थात् एक नगण और एक लघु गुरुका 'करता' वृत्त है॥

सम्मोहा ( म ग ग )

**मांगे गोपाला। बंसी री बाला!।**
**पेखै सो नेहा। छांड़ो सम्मोहा॥३॥**

टी०—श्रीकृष्णकी वंसीहरणकरनेहारी सखी प्रति किसी सखाकी उक्ति—री बाला! गोपाल अपनी बाँसुरी मांगते हैं। वे तुम्हारा स्नेह देखते हैं, तुम अपना सम्मोह तजो अर्थात् तुम उन्हें केवल नन्दनन्दन ही न जानो, वे सचराचरेश हैं। यह 'मांगे गो' अर्थात् एक मगण और दो गुरुका 'सम्मोहा' वृत्त है॥

यमक ( न ल ल )

**न ललचहु। सब तजहु। हरि भजहु। यम करहु॥४॥**

टी०—लोभ मत करो, सब संसारका त्याग करो, और संयम-नियम-सम्पन्न होकर श्रीहरिका भजन करो। यह 'न लल' अर्थात् एक नगण और दो लघुका 'यमक' वृत्त है॥

हारी ( त ग ग )

तू गंग मैया। कै पार नैया।
सो शक्ति हारी। लागो गुहारी॥ ५॥

टी०—हे गंगामैया! तू मेरी नौका भवसागरके पार कर, अब तो मुझसें तुझतक पुकार करनेकी भी शक्ति नहीं रही। मेरी गुहार लगी अर्थात् मेरी प्रार्थना सुनो। यह 'तू गंग' अर्थात् एक तगण और दो गुरुका 'हारी' वृत्त है॥

यशोदा ( ज ग ग )

जगो गुपाला। सुभोर काला। कहै यशोदा। लहै प्रमोदा॥६॥

टी०—प्रातःकाल यशोदाजी 'हे गुपाल जगो २' ऐसा कह २ कर मोदको प्राप्त होती हैं। यह 'जगो गु' अर्थात् एक जगण और दो गुरुका 'यशोदा' वृत्त है। यह वृत्त मैंने प्रस्तारकी रीतिसे नूतन रचकर श्रीमती यशोदाजीके नामसे परिचित किया है॥

नायक ( स ल ल )

सुलली चल। यमुनाथल। जहँ गायक। यदुनायक॥७॥

टी०—कोई सखी श्रीराधिकाजीसे कहती है—हे सुलली! यमुनातट पर चलो जहां श्रीकृष्ण गान कर रहे हैं। यह 'सुलली' अर्थात् एक सगण और दो लघुका 'नायक' वृत्त है॥

गायत्री

( षडक्षरावृत्तिः ६४ )

तनुमध्या ( त य )

तू यों किमि आली। घूमै मतवाली।
पूछै निसि मध्या। राधा तनु मध्या॥१॥

टी०—एक गोपिकाको रात्रि समय भ्रमण करतेहुए देखकर सु-

मध्यमा राधिकाजी पूछती हैं हे आली ! तू इस कुसमय में अर्थात् मध्य रात्रिमें मतवाली सी क्यों घरसे निकलकर इधर उधर घूमती है। यह 'तू यों' अर्थात् तगण यगणका 'तनुमध्या' वृत्त है। तनुमध्यासे यह भी अभिप्राय है कि इसकी प्रत्येक चरणके मध्याक्षर ( तनु ) लघु होते हैं ॥ इसे चौरस भी कहते हैं ॥

शशिवदना ( न य )

**नय धरु एका। न भजु अनेका।**
**गहु पन खासो। शशिवदना सो ॥ २ ॥**

टी०—किसी एक श्रीकृष्णपदाब्जनिरत भक्तकी उक्ति—चन्द्रमुखी वृषभानुनन्दिनीके समान दृढ़प्रतिज्ञ होकर न्यायपूर्वक एक का ही भजन कर, अनेकोंका भजन मत कर। "सर्व्वं त्यक्त्वा भजस्व मामितिभावः" । यह 'नय' अर्थात् नगण यगणका 'शशिवदना' वृत्त है । इसे चौवंसा, चण्डरसा और पादांकुलक आदि भी कहते हैं ॥

सोमराजी ( य य )

**ययू बाल देखो। सुरंगी सुभेखो।**
**धरैं याहि आजी। कहैं सोमराजी ॥ ३ ॥**

टी०—सुरंगी और सुडौल ( ययू ) मेध्याश्वको जब चन्द्रावली सदृश दोनों भाइयोंने वनमें भ्रमण करते देखा तब निश्चय कर लिया कि आज हम इसे पकड़ेंगे। 'यह' ययू अर्थात् दो यगणका 'सोमराजी' वृत्त है। इसे शंखनारी भी कहते हैं॥

विमोहा ( र र )

रार काहे करो । धीर राधे ! धरो ।
देवि ! मोहा तजो । कंज देहा सजो ॥ ४ ॥

टी०—कुपित राधिका प्रति एक सखीकी उक्ति—हे राधे ! रार क्यों करती हो ? हे देवि! (मोह) अज्ञानको छोड़ो और कमल सदृश निज देहको अलंकृत करो। यह 'रार' अर्थात् दो रगणका 'विमोहा' वृत्त है । इसे जोहा, विजोहा, विज्जोहा आदि भी कहते हैं ॥

विद्युल्लेखा ( म म )

मैं माटी ना खाई । झूठे ग्वाला माई ।
मू बायो मा देखा । जोती विद्युल्लेखा ॥ ५ ॥

टी०-बालक श्रीकृष्णका वचन श्रीयशोदाजी प्रति—हे माता ! ये ग्वालगण झूठे हैं । मैंने मिट्टी नहीं खाई । ऐसा कहकर माताका संशय दूर करनेकेहेतु निज मुंह खोलकर उसे बताया तब उसमें माताने विद्युत्पटल समान प्रकाश देखा । यह 'मैं मा' अर्थात् दो मगणका 'विद्युल्लेखा' वृत्त है। इसे शेषराज भी कहते हैं।

मालती ( जज )

जुदो करि मान । भजो भगवान ।
प्रभू हिय धार । सुमालतिहार ॥ ६ ॥

टी०—किसी भक्तका उपदेश—मानको त्यागके भगवानका भजन करो और निज प्रेमका परिचय देनेके अर्थ सुन्दर २ मालती

पुष्पोंकी माला प्रभुको पहिराओ। यह 'जुदो' अर्थात् दो जगणका 'मालती' वृत्त है।

सू०—किसी छन्दोग्रन्थरचयिताने 'मालती' को तगण यगण वा जगण यगण घटित भी किया है। परन्तु बहुमतसे इसमें दो जगण ही पाये जाते हैं॥

तिलका ( स स )

**ससि बाल खरो। शिव भाल धरो।**
**अमरा हरखे। तिलका निरखे॥ ७॥**

टी०–शिवजीने यथार्थमें निज भालमें बालचन्द्रको धारण किया है। उनके ऐसे तिलकको देखकर सब देवगण हर्षित हुए। यह 'स सि' दो सगणका 'तिलका' वृत्त है। इसे डिल्ला, तिल्ला, तिल्लना आदि भी कहते हैं॥

मन्थान ( त त )

**ताता धरो धीर। मैं देत हौं छीर।**
**जानै न नादान। धाऱ्यो जु मन्थान॥ ८॥**

टी०—दही विलोवनसमय श्रीकृष्णजीने माताके दुग्धपानकी इच्छा करके मथानीको पकड़ लिया, उस समय श्रीयशोदाजी कहती हैं कि बेटा धीर धरो मैं अभी दूध पिलाती हूं ऐसा कहकर मनमें कहती हैं कि यह अज्ञान बालक कुछ जानता नहीं है इसने मेरी मथानीको व्यर्थ पकड़ लिया है। यह 'ताता' अर्थात् दो तगणका 'मन्थान' वृत्त है॥

वसुमती ( त स )

तासों परिहरो। जो है हितु खरो।
शरी जड़मती। धारी वसुमती ॥ ९ ॥

टी०—मन्दोदरीका वचन राक्षसनाथ रावण प्रति—हे जड़मती ! जो सच्चा हितैषी है उससे कलह मतकर। यह वही हितैषी है जिसने जनोंके रक्षणार्थ पृथ्वी धारण की थी। यह 'तासों' अर्थात् तगण सगणका 'वसुमती' वृत्त है ॥

उष्णिक

( सप्ताक्षरावृत्तिः १२८ )

कुमारललिता ( ज स ग )

जु सोगहिं नसावै। प्रमोद उपजावै।
अतीव सुकुमारी। कुमारललिता री ॥१॥

टी०—एक सखी दूसरी सखीसे कहती है—री सखी ! जो (सोग) शोकको नष्ट करती है, प्रमोदको उत्पन्न करती है और अतीव सुकुमार है वह कुमारललिता नामकी सखी है। यह 'जु सोग, अर्थात् जगण सगण और एक गुरुका 'कुमारललिता' वृत्त है ॥

समानिका ( र ज ग )

रोज गोपि औ हरी। रास मोदसों करी।
ग्वाल-ती गँवारिका। धन्य ते समानिका ॥२॥

टी०—नित्यप्रति जिन गोपियोंके साथ श्रीहरी आनन्दपूर्वक रास-

क्रीड़ा किया करते हैं वे गँवार गूजरी होनेपर भी धन्य हैं। उनके समान अन्य कौन है? अर्थात् कोई नहीं॥ यह 'रो ज गो' अर्थात् रगण जगण और एक गुरुका 'समानिका' वृत्त है। 'ग्वाल तीग' अर्थात् क्रमसे तीन वार गुरु लघु और एक गुरुका 'समानिका' वृत्त है।

मधुमती (न न ग)

न नगधर हरी। बिसर नर घरी।
लहत न मुकती। भजत मधुमती॥३॥

टी०—हे नर! तू गोवर्द्धनधारी श्रीकृष्णचन्द्रको एक घड़ीभर भी मत भूल। जो मनुष्य सदा स्त्रियोंको ही भजता है उसे मुक्ति प्राप्त नहीं होती। यह 'न नग' अर्थात् दो नगण और एक गुरुका 'मधुमती' वृत्त है।

लीला (भ त ग)

भाँति गई रावरी। बीर नहीं भूपरी।
राम सुन्यो चापरी। तोरत लीला करी॥४॥

टी०—सीतास्वयम्वरान्तर्गत किसी सखीकी उक्ति—आपलोगोंकी (भाँति) इज्जत गई। पृथ्वी पर कोई वीर नहीं रहा ऐसा जनकजीका वचन सुनतेही री सखी! रामजीने लीला करते २ चाप तोड़ डाला। यह 'भाँति ग' अर्थात् भगण तगण और एक गुरुका 'लीला' वृत्त है।

शिष्या ( म म ग )

मा! मांगों मैं दाना ना। काहे पूंछो ग्वाला ना।
मानौं ना तेरी एरे। ग्वाला हैं शिष्यै तेरे ॥५॥

टी०—श्रीकृष्ण और यशोदाकी उक्तिप्रत्युक्ति—हे मा! मैं दान-तो मांगता ही नहीं, हे माता! तू इन ग्वालोंसे ही क्यों नहीं पूछती? इतना सुनकर यशोदाजी कहती हैं 'अरे कृष्ण! मैं तेरी यह बात नहीं मानती क्योंकि ये तेरे ही तो शिष्य न हैं अर्थात् ये तेरे ही हितकी कहेंगे'। यह 'मा मांगों' अर्थात् दो मगण और एक गुरुका 'शिष्या' वृत्त है। इसे शीर्षरूपक भी कहते हैं।

सवासन ( न ज ल )

न जु लख रामहिं। तजि सब कामहिं।
कह जन तासन। अपजस बासन ॥६॥

टी०—जो सब कामोंको छोड़के श्रीरामजीको नहीं ( देखता ) भजता उसे लोग अपयश ( बासन ) पात्र कहते हैं। यह 'न जु ल' अर्थात् नगण जगण और एक लघुका 'सवासन' वृत्त है। इसे सुवास भी कहते हैं।

करहंस ( न स ल )

निसि लखु गुपाल। ससिहिं मम बाल।
लखत अरि कंस। नखत कर हंस ॥७॥

टी०—श्रीमती यशोदाजीका वचन बालक श्रीकृष्ण प्रति—हे गो-पाल! हे ममबाल! रात्रि समय चन्द्रको देख ऐसी माताकी प्रेमगर्भिता वाणी सुनकर कंसारि श्रीकृष्ण नक्षत्रोंके राजा

चन्द्रकी ओर देखने लगते हैं। यह 'निसि ल' अर्थात् नगण सगण और एक लघु का 'करहंस' वृत्त है। इसे करहन्त भी कहते हैं ॥

मदलेखा ( म स ग )

मोसों गोपकिशोरी। पैहौ ना हरि जोरी।
बोले श्याम सुभेखा। ना तेरो मदलेखा॥ ८॥

टी०—एक रूपगर्विता गोपी और श्रीकृष्णकी उक्तिप्रत्युक्ति—हे हरी! मेरे समान गोपकन्या तुम अपने योग्य कहीं और कदापि न पावोगे। इसे सुनकर गर्वप्रहारी श्यामसुन्दरने कहा कि अरी गोपी! तेरे (मदलेखा) गर्वका अन्तही नहीं है। यह 'मोसी गो' अर्थात् मगण सगण और एक गुरु का 'मदलेखा' वृत्त है। इसीको द्विगुणित अर्थात् इसके दो पद-का एक पद करनेसे 'लोला' संज्ञक वृत्त बनता है॥

हंसमाला ( स र ग )

सुरगौके सहाई। जमुनातीर जाई।
हरषे री गुपाला। लखिकै हंसमाला॥९॥

टी०—गौब्राह्मण तथा देवोंके सहायक श्रीगोपालजी जमुनातीर पर जा वहां हंसोंकी श्रेणी देख कर हर्षित हुए। यह 'सुर गौ' अर्थात् सगण रगण और एक गुरुका 'हंसमाला' वृत्त है।

भक्ती ( त य ग )

तू योगाहिमें फूलो। भक्ती प्रभुकी भूलो।
कामा तजु रे कामा। रामा भजु रे रामा॥१०॥

टी०—एक भक्तकी उक्ति—अरे तू भक्तिको भूल कर योगहीमें क्यों फूला फिरता है ? सकल विकारोंके मूल कामको तज कर रामको भज। यह 'तू योग' अर्थात् तगण यगण और एक गुरुका 'भक्ति' वृत्त है। प्रस्तारकी रीतिसे यह वृत्त नूतन रचा गया है॥

अनुष्टुप्

( अष्टाक्षरावृत्तिः २५६ )

माणवक्रीडा ( भ त ल ग )

**भूतल गोविप्र सबै। रक्षनको जन्म जबै।**
**लीन हरी शैल धरी। माणवक्रीडा जु करी॥ १॥**

टी०—श्रीहरीने जब गौब्राह्मणोंके रक्षणार्थ पृथ्वी पर लीला-देह धारण की थी उसी समय ( माणवक्रीड़ा ) बाल-लीला करते २ (शैल) गोवर्द्धनसंज्ञक पर्वतको उठा लिया था। 'जु' पादपूर्त्यर्थ है। यह 'भ त ल ग' का 'माणवक्रीडा' वृत्त है॥

प्रमाणिका ( ज र ल ग )

**जरा लगाय चित्तहीं। भजो जु नन्दनन्दहीं।**
**प्रमाणिका हिये गहो। जु पार भौ लगा चहो॥२॥**

टी०—यदि संसारपार होना चाहते हो तो जरा चित्त लगा कर नन्दजीके नन्दनको भजो। इस हमारी उक्तिको प्रमाणिका जान कर हिये गहो अर्थात् निज हृदयपटल पर अंकित कर लो। इस वृत्तमें इस वृत्तकी व्युत्पत्ति भिन्न २ रीतिसे दो वार कही गई है। यथाः—

(१) 'जरा लगा' अर्थात् जगण रगण और एक लघु गुरुका 'प्रमाणिका' वृत्त है ॥

(२) 'लगा चहौ' अर्थात् क्रमसे चार वार लघु गुरुका 'प्रमाणिका' वृत्त है। इसे प्रमाणी और नगस्वरूपिणी भी कहते हैं ॥

सू०। इस दूसरे नियमको प्रधान नियम मत समझो, केवल यही समझो कि इस वृत्तमें इस प्रकारका एक दूसरा क्रम भी आपड़ता है। अन्य स्थानोंमें भी जहां २ इस रीतिसे दो दो व्युत्पत्तियां कही हैं वहां २ उन्हें भी ऐसा ही समझो ॥

लक्ष्मी (र र ग ल)

रार ग्वाला अरू ग्वाल। ठानहीं संग गोपाल।
जाहि पावै नहीं सन्त। खेल सो लक्ष्मीकन्त ॥ ३ ॥

टी०—गोपाल श्रीकृष्णके साथ गोपगोपियां रार करती हैं। देखिये इनके भाग्य कैसे हैं कि जिन्हें महत्प्रयत्न करने पर भी सन्त लोग नहीं पा सकते वही लक्ष्मीकान्त इनके साथ क्रीडा करते हैं। यह 'र र ग ल' का 'लक्ष्मी' वृत्त है ॥

विपुला (भ र ल ल)

भोर हुला उठे जब। आइ गये सखा सब।
देवि! पुलाकि सूथल। जाँय कहो मधूदल ॥ ४ ॥

टी०—प्रातःकाल श्रीकृष्णके सोके उठते ही सब सखागण आगये और यशोदाजीसे कहते हैं कि हे देवि! मधुसूदनको हमारे साथ (पुलाकि) वृक्षके नीचे क्रीडार्थ जानेकी आज्ञा दो। यह 'भ र ल ल' का 'विपुला' वृत्त है ॥

गजगती ( न भ ल ग )

न भल गोपिकनसों । हसन लाल छलसों ।
कहहिं मातु ! युवती । असत ई गजगती ॥ ५ ॥

टी०—गोपियोंका उलहना सुन कर यशोदाजी श्रीकृष्णसे कहती हैं कि हे लाल ! गोपियोंके साथ छलप्रयुक्त प्रहसन करना अच्छा नहीं है । इसे सुन कर श्रीकृष्ण कहते हैं कि हे माता ! ये सकल ( गजगती ) गजगामिनी गोपयुवतियां मिथ्याप्रलाप करती हैं । यह 'न भ ल ग' का 'गजगती' वृत्त है ॥

विद्युन्माला ( म म ग ग )

मैं मांगो गोपीसों दाना । भागी बोली नाहीं काना ।
कारी सारी ता ही माला । भासी मोहीं विद्युन्माला ॥६॥

टी०—श्रीकृष्णजीका वचन किसी सखा प्रति—हे सखा ! मैंने एक गोपीसे दान मांगा तब वह बोली 'हे कान्हा ! मैं तुझे दान न दूंगी' ऐसा कह कर वह नीलाम्बरा ज्योंही भागी त्योंही उसके हृदयकी माला सजल मेघोंके मध्य तड़ित् समूहवत् मुझे भासित हुई । यह 'म म ग ग' का 'विद्युन्-माला' वृत्त है ॥

मल्लिका ( र ज ग ल )

रोज गौ लिये प्रभात । कानने गुपाल जात ।
ग्वाल चारि संग धारि । मल्लिका रचैं सुधारि ॥७॥

टी०—रोज २ प्रभात समय गौओंको लेकर ग्वालोंके साथ श्री-

कृष्ण वनको जाया करते और वहां सहचारी गोपजन वनके पुष्पोंकी माला बनाकर श्रीकृष्णको दे आनन्दपूर्वक समय व्यतीत किया करते। इस वृत्तके लक्षण भिन्न रीतिसे दो वार कहे गये हैं। यथा—

(१) 'र ज ग ल' का 'मल्लिकावृत्त' है।

(२) 'ग्वाल चारि' अर्थात् क्रमसे चार वार गुरु लघुका 'मल्लिका' वृत्त है। इसे मदनमल्लिका और समानी भी कहते हैं॥

तुङ्ग (न न ग ग)

न लग गहु विहारी। कहत अहि-पियारी।
सुनि जिमि हय तुङ्गा। चढ़ झट नरपुङ्गा॥ ८॥

टी०—कालीदहमें कूदने पर नागपत्नीका वचन श्रीकृष्ण प्रति—हे विहारी! तू इस सोतेहुए सर्प अर्थात् मेरे पतिको मत पकड़। इतना सुनते ही नरश्रेष्ठ श्रीहरी उस पर बड़े घोड़े के समान शीघ्र ही चढ़ बैठे। यह 'न न ग ग' का 'तुङ्ग' वृत्त है। इसे तुरङ्गम, तुङ्गा आदि भी कहते हैं॥

पद्म (न स न ग)

निसि लग न नैनरी। दिन कछु न चैन री।
कब पहुंचि सद्मरी। लखहुं पदपद्म री ॥९॥

टी०—श्रीजानकीजी अशोक पुष्पवाटिकामें अपनी सखी त्रिजटासे कहती हैं—हे सखी! हरि बिन न तो मुझे रात को नींद लगती न दिनमें कुछ चैन पड़ती है। न जानें कब श्रीरघुकुलमणिके भवनमें पहुंच कर उनके चरणारविन्दों के दर्शन होंगे। यह 'न स ल ग' का 'पद्म' वृत्त है।

वितान ( स भ ग ग )

सुभ गंगा जल तेरो । सुखदाता जनकेरो ।
नसिकै भौ-दुख नाना । जसको तान विताना ॥१०॥

टी०—एक भक्तका वचन—हे गंगा तेरा जल महापवित्र है और भक्तजनोंको आनन्द देनेवाला है और उनकी भवजनित नाना क्लेशोंका संहार करके संसारमें उनकी यशका मंडप तानता है अर्थात् यशको विस्तृत करता है। यह 'स भ ग ग' अर्थात् सगण भगण और दो गुरुका 'वितान' वृत्त है॥

सू०—प्रमाणी और समानीके सम्मेलसे वितानके कई भेद होते हैं उनमेंसे उदाहरणार्थ कुछ नीचे लिखे जाते हैं। यथा-

| रूप | नाम | उदाहरण |
|---|---|---|
| SS ‖ SS ‖ | रामा | रामा भजु रामा भजु। |
| SS IS IS IS | नराचिका | तोरी लगै नराचिका। |
| SI IS ‖ SS | चित्रपदा | चित्रपदारथ पैये। |

इनके लक्षण और उदाहरण अलग भी दिये हैं॥

रामा ( त य ल ल )

तू यों ललचावै मत । होवै मत भौमें रत ।
कामा तजु कामा तजु । रामा भजु रामा भजु ॥११॥

टी०—तू इतना क्यों ललचाता है भवमें रत मत हो व्यर्थ कामों-का त्याग करके रामको भज। यह 'त य ल ल' का 'रामा' वृत्त है। वितानके भेदोंमेंसे यह एक भेद है॥

नराचिका ( त र ल ग )

**तोरी लगै नराचिका। मोरी कटै भवाधिका।**
**मारीच यों दियो चली। ह्वै कांचनो मृगा छली ॥१२॥**

टी०—मारीचने मनमें कहा, कि हे राम ! तेरा (नराचिका) बाण मुझे लगनेसे मेरे संसारी आधिव्याध्यादि क्लेश नष्ट हो जांयगे (यों) ऐसा निश्चय कर वह कापटवेशधारी सुवर्णमृग बना और निशाचरनाथ रावणकी प्रेरणानुकूल प्रस्थित हुआ। 'उभय भाँति जान्यसि निज मरना। तब ताक्यसि रघुनायक सरना इति भावः'। यह 'त र ल ग' का 'नराचिका' वृत्त है। यह वितानके भेदोंमेंसे एक भेद है॥

चित्रपदा ( भ भ ग ग )

**भू भगगो अघ सारो। जन्म जबै हरि धारो।**
**सोइ हरी नित गैये। चित्रपदारथ पैये ॥ १३॥**

टी०—जिस हरिके पृथ्वी पर जन्म लेनेसे पृथ्वीतलका सकल पाप नष्ट हो गया। सोई हरि निरन्तर गाने के योग्य है क्योंकि उसके भजनप्रभावसे ( चित्र पदारथ ) अर्थ चतुष्टय प्राप्त हो सकते हैं। यह 'भ भ ग ग' का 'चित्रपदा' वृत्त है। यह वितानके भेदोंमेंसे एक भेद है॥

श्लोक।

ल०—**जामें पंचल षड्गुरू, ला सप्तौ सम पादको।**
**श्लोक अनुष्टुपै सोई, नेम ना जहँ आनको॥१४॥**

टी०—जिसके चारों पदोंमें पांचवां वर्ण लघु और छठवां वर्ण दी-

र्घ हो और सम पादोंमें सातवां वर्ण भी लघु हो, इनके अतिरिक्त अन्य वर्णोंकेलिये कोई नियम न हो, उसे 'श्लोक' कहते हैं। यथा तुलसीकृतरामायणे—

वर्णानामर्थसंघानां, रसानां छन्दसामपि।
मंगलानां च कर्त्तारौ, वन्दे वाणीविनायकौ॥

वर्ण वृत्तोंमें यह वृत्त अपने ढंगका निराला ही है। इसके चारों पदोंके गुरुलघुओंका क्रम कभी मिलता है कभी नहीं मिलता। वर्णवृत्तोंमें इसकी गणना इस लिये है कि इसमें विशेष नियम आठ अक्षरोंका ही है इससे घट बढ़ नहीं हो सकते। भिखारीदासजी ने इसकी गणना मुक्तकछन्दोंमें की है। वर्णवृत्तोंमें यह प्रतिश्रव है जिसे फ़ारसी में मुस्तसना और अङ्गरेजीमें Exception कहते हैं॥

बृहती
(नवाक्षरावृत्तिः ५१२)
मणिमध्य (भ म स)

**भास सु पूजा कारज जू। प्रात गईं सीता सरजू।**
**कण्ठमणी मध्ये सु जला। टूट परी खोजें अबला॥१॥**

टी॰—एक समय श्रीमती सीताजी सहचरियोंके सहवर्त्तमान प्रातःकाल (भास) सूर्य्य नारायणकी पूजाके अर्थ सरयूघाट पर गईं। इष्ट कार्यसे निवृत्त हो घर आनेके समय किसी कारण सीताजीके कण्ठकी मणी निर्मल जलमें टूट के गिर पड़ी। उसे उनके साथकी सहचरीगण खोजती हैं। यह 'भ म स' का 'मणिमध्य' वृत्त है। इसे मणिबन्ध भी कहते हैं॥

भुजगशिशुसुता ( न न म )

न नमहुं भुज! मैं तोको। किमि कट लिख ना मोको।
ताजि तव पितु ना कोई। भुजगशिशुसुता रोई ॥२॥

टी०—इन्द्रजीतकी काटीहुई भुजाको देख कर सुलोचना कहती है कि हे भुजा! जबतक तू अपने काटे जानेका हाल (सोको) मुझे लिख कर न बतावेगी तबतक मैं तुझे न नमूंगी इतना सुन कर भुजा ने लिखा कि तेरे पिताके अतिरिक्त मुझे काटनेहारा अन्य कोई नहीं है। यह पढ़तेही (भुजगशिशुसुता) नागकी अल्पवयस्क कन्या सुलोचना विलाप करने लगी। यह 'न न म' का 'भुजगशिशुसुता' वृत्त है। इसे युक्ता भी कहते हैं॥

महालक्ष्मी ( र र र )

रात्रिद्योसौ रहै कामिनी। पीवकी जो मनोगामिनी।
भाषती बोल बोरे अमी। जानिये सो महालक्ष्मी॥३॥

टी०—जो कामिनी (रात्रिद्योसौ) रात दिन निजपतिकी मनोगामिनी रहती है और सदा अमृतमयी वाणी बोलती है उसे महालक्ष्मी ही जानिये। 'यस्य भार्य्या शुचिर्दक्षा भर्त्तारमनुगामिनी। नित्यं मधुरभाषी च सा रमा न रमा रमेति भावः' यह 'रात्रि' अर्थात् तीन रगण का 'महालक्ष्मी' वृत्त है॥

हलमुखी ( र न स )

रानि! सीख न धर हरी। बार सौ बरजत अरी।
होहिंगे हम सब सुखी। जो तजै वह हलमुखी ॥४॥

टी०—किसी कुरूपा गोपीकी अकृत्रिम प्रीति देख कर श्रीकृष्ण उससे आदानप्रदान रखते हैं। प्राकृत सखागणोंने भक्तवत्सल श्रीपतीके इस गूढ़ तत्वको न जान कर उक्त गोपीसे स्नेह रखनेके लिये श्रीकृष्णको निषेध किया। जब मधुसूदनने न माना तब श्रीयशोदाजीसे जा कर कहते हैं कि हे रानी! हमने श्रीकृष्ण से सौ वार कहा परन्तु वह हमारी सीख नहीं मानता। यदि वह ( हलमुखी ) उक्त कुरूपा गोपीका साथ छोड़ देगा तो हम सब लोग सुखी होंगे। यह 'र न स' का 'हलमुखी' वृत्त है। इसे हरमुखी भी कहते हैं। इसे भिखारीदासजीने मात्रिक छन्द माना है ॥

भुजङ्गसंगता ( स ज र )

सज री करै अबेर क्यों। चल श्याम बंसि टेर ज्यों।
तटमें भुजङ्गसंगता। रच रास मोद संगता ॥५॥

टी०—किसी सखीकी उक्ति एक सखी प्रति—री सखी! विलम्ब क्यों करती है? देख तो (भुजंगसंगता) कालीसंयुता यमुनाके तट पर श्रीकृष्ण आनन्दपूर्वक रास रच रहे हैं। ऐसे समय पर तुझे उचित है कि आभूषित हो कर वंसीकी टेर सुनते ही वहां पर उपस्थित होवे और रासक्रीडाकी भागिनी होवे। यह 'स ज र' का 'भुजङ्गसंगता' वृत्त है ॥

भद्रिका ( र न र )

रानि! रोकत हरी गली। नित्य पेखि सिगरी अली।
सत्य मान यह मात री। भद्रिका न यह बात री ॥६॥

टी०—श्रीकृष्णका उलहना श्रीयशोदाजी प्रति—हे रानी ! तुम्हारा हरी नित्य प्रति सब सखियोंको गलीमें देख रोका करता है। हे माता ! मेरे इस कहनेको सत्य ही मानो कि यह बात ( भद्रिका ) कल्याणकारिणी नहीं है। यह 'र न र' का 'भद्रिका' वृत्त है ॥

सारंगिक ( न य स )

नयसुखदाता भजुरे। मद अरु मोहा तजुरे ।
नहिं हितु सारंगिक सों। नरहरि सीतावरसों ॥७॥

टी०—किसी एक भक्तकी उक्ति—रे ! मदमोहादि सकल हानिजनक विकारोंको त्याग करके ( नयसुखदाता ) न्याय-जन्य-सुखके दाता ( सारंगिक ) शारंगपाणी नर-देहधारी सीतावर रामचन्द्रको भज क्योंकि उनके समान एकनिष्ट भक्तोंका (हितु) हितैषी अन्य कोई नहीं है। यह 'न य स' का 'सारंगिक' वृत्त है। इसे श्रीयुत भिखारीदासजीने मात्रिक छन्द माना है ॥

पाईता ( म भ स )

सो भासै झूठ जगत है। सांचो एकै भगवत है ।
बुद्धी जाकी अस जगती। पाई ताने रुचिर गती ॥८॥

टी०—एक अनुभवी भक्तका वचन—जहां तक मैंने देखा मुझे तो जगत असत्य ही प्रतीत हुआ और सत्य केवल भगवत ही जान पड़ा। ऐसी ही जिसकी बुद्धि निर्मल है अर्थात् ऐसी ही जिसकी प्रतीति है उसीने यथार्थमें ( रुचिर ) सुन्दर गति पाई है। यह 'म भ स' का 'पाईता' वृत्त है ॥

रतिपद ( न न स )

न निसि घर तजि घरी। कबहुँ जग कुलनरी ।
धरति पद परघरा। सुमति-युत सतिवरा ॥९॥

टी०—इस जगमें जो ( कुलनरी ) कुलीन स्त्रियां हैं वे कदापि रातको अपना घर छोड़ कर ( घरी ) घड़ीभरकेलिये भी दूसरेके घर पांव नहीं देतीं। यथार्थमें सुमतिसम्पन्न तथा सतिश्रेष्ठ वेही हैं। यह 'न न स' का 'रतिपद' वृत्त है। इसे कमला भी कहते हैं॥

बिम्ब ( न स य )

न सियबर राम जैसे। बहु यदपि भूप वैसे ।
इक इकन बार बारी। कह अधर बिम्बवारी ॥१०॥

टी०—मिथिलापुरीकी बिम्बाधरोष्ठी स्त्रियां एक दूसरीसे कहती हैं—हे सखी! यद्यपि यहां एकसे एक बड़े भूप हैं तथापि सियाके योग्य रामजीके अतिरिक्त अन्य वर नहीं ज्ञात होता। यह 'न स य'का 'बिम्ब' वृत्त है। इसे बिम्बा भी कहते हैं॥

पंक्तिः

( दशाक्षरावृत्तिः १०२४ )

चम्पकमाला ( भ स स ग )

भूमि सगी काहूकर नाहीं। कृष्ण सगा सांचो जगमाहीं।
ताहि रिझैये ज्यों ब्रजबाला। डारि गरेमें चम्पकमाला॥१॥

टी०—यह भूमि किसीकी सगी नहीं है। इस जगमें कृष्ण ही सच्चे हितैषी हैं। ब्रजबालाओंके समान इन्हें चम्पकादि पुष्पों-

की माला पहिरा २ कर प्रसन्न करना चाहिये। यह 'भमसग' का 'चम्पकमाला' वृत्त है। इसे रूपवती, रुक्मवती आदि भी कहते हैं॥

मनोरमा ( न र ज ग )

नर जु गोपवेश श्यामहीं। भजत नित्य छांड़ि कामहीं।
सहित राधिका मनोरमा। लहत मुक्ति पाप हों छमा॥२॥

टी०—जो लोग कामादि मनोविकारोंको छोड़के राधिका ( मनोरमा ) सुन्दरीके साथ गोपवेश श्यामको नित्य भजते हैं उनके पाप क्षमा होके उन्हें मुक्ति मिलती है। यह 'न र ज ग' का 'मनोरमा' वृत्त है।

उपस्थिता ( त ज ज ग )

तीजी जगपावन कंसको। दै मुक्ति पठावत धामको।
वाकी लखि रानि उपस्थिता। दै ज्ञान करीं सुखसाजिता॥३॥

टी०—जब जगपावन श्रीकृष्णने कंसको तृतीय मुक्ति देकर निज धामको प्रेरित किया तब उसके पंचत्वको प्राप्त होनेपर उसकी रानियोंको शवके निकट उपस्थित देख कर श्रीहरीने उन्हें ज्ञान प्रदान कर सुखी किया। यह 'त ज ज ग' का 'उपस्थिता' वृत्त है॥

त्वरितगति ( न ज न ग )

निज नग खोजत हरजू। पय सित लक्षमिबरजू।
त्वरित गती हरिहरकी। प्रभु यशतें मति टरकी॥४॥

टी०—कोई विद्वान् किसी दानशीलकी स्तुतिमें कहता है—हे

प्रभु! आपके यशसे संपूर्ण विश्व शुभ्र ही शुभ्र होजानेके कारण महादेवजी अपने श्वेत कैलासाचलको खोजते फिरते हैं; वैसे ही विष्णु भी अपने क्षीर समुद्रकी खोजमें भ्रमण कर रहे हैं; औरोंकी कौन चलावे। आपकी उज्वल कीर्त्तिसे हरिहरकी भी मति भ्रमित होगई है और यही उनकी त्वरितगति अर्थात् शीघ्रगतिका कारण है। यह 'न ज न ग'का त्वरितगति' वृत्त है। इसे अमृतगति भी कहते हैं।

पणव (म न य ग)

मानो योग कथित तैं मोरा। जीतोगे अरजुनजू कोरा।
योगेशा कर बचनै मानी। प्रस्थाना पणवहिं दै हानी॥५॥

टी०—श्रीकृष्णजीका वचन श्रीअर्जुनजी प्रति—हे अर्जुनजी! आप मेरे कहेहुए योगको स्वीकृत करें, आप (कोरा) कौरवोंको निश्चयपूर्वक जीतेंगे। इस प्रकारकी योगेश्वर श्रीकृष्णकी प्रोत्साहनयुक्त वाणी मान कर अर्जुनजी पणवादि रणवाद्य वजवा कर युद्धकेलिये प्रस्थित हुए। यह 'म न य ग' का 'पणव' वृत्त है॥

हंसी (म भ न ग)

मैं भीनी गोकुलपति हरी। तोरे नेहा किमि परिहरी?
माधो! मोसों बहु बिधि खरी। बोली हंसी तव दुख भरी॥६॥

टी०—ऊधोजी श्रीकृष्णजीसे हंसीसंज्ञक गोपीका सन्देश कथन करते हैं—हे माधव! मुझसे हंसीने कहा है कि श्रीकृष्णजी से कहना 'हे गोकुलपती! हे हरी! मैं (तोरे नेहा भीनी)

तुम्हारे स्नेहमें पग गई हूं, तुमने मुझे क्यों त्याग दिया'। हे साधो! इस प्रकार आपके वियोगजन्य दुःखसे दुःखी हंसी मुझसे बहुत समय तक निजद्वारपर खड़े २ वार्तालाप करती रही। यह 'म भ न ग'का 'हंसी' वृत्त है॥

शुद्धविराट् (स स ज ग)

मैं साजो गिरि पूजनो अली। खायो जाय मुरारि औ हली। रोक्यो धाइ दुहून पूतको। देख्यो शुद्ध विराटरूपको॥७॥

टी०—श्रीयशोदाजी किसी सखीसे कहती हैं— हे अली! मैंने गोवर्द्धनके पूजनार्थ बहुत पक्वान्न बनाये थे सो कृष्ण बलराम ने जा कर खा लिये। दोनों पुत्रोंको दौड़ कर रोकनेके लिये जब मैं पाकागारमें गई तब मैंने वहां परमेश्वरके शुद्धविराट-रूपको देखा। बालक नहीं देखे इति शेषः। यह 'म स ज ग' का 'शुद्धविराट्' वृत्त है॥

सारवती (भ भ भ ग)

भाभि भगी रँग डारि कहाँ। यों हरि पूछत जाइ तहाँ। धाइ धरी वह गोपलली। सारवती फगुवाइ भली॥८॥

टी०—फाल्गुन मासमें कोई नागरी ब्रजबाला श्रीकृष्णचन्द्र पर केशररंग डाल कर भग गई। उसीके पीछे 'भाभि भगी रँग डारि कहां' ऐसा पूछते २ जिस स्थानमें उक्त ब्रजबाला लुकी थी आप भी जा पहुंचे। वहां उस (सारवती) गोपकुमारीको दौड़के पकड़ लिया और भली भांति फगुवाया। यह 'भ भ भ ग' का 'सारवती' वृत्त है। इसे डाकली भी कहते हैं।

संयुत ( स ज ज ग )

सजि जोगको शिवकारनै। तप पार्वती किय काननै।
सति भक्तिसंयुत पाइकै। किय ब्याह शंकर आइकै ॥९॥

टी०—जोग साधन करके जब पार्व्वतीने शिवजीके प्रीत्यर्थ वनमें तपश्चर्य्या की तब सतीको भक्तिसंयुत देख कर शिवजीने उनका पाणिग्रहण किया। यह 'स ज ज ग'का 'संयुत' वृत्त है॥

वामा ( त य भ ग )

तू यों भग वामातें सरला। टेढ़े धनुतें ज्यों तीर चला।
ये हैं दुख नानाकी जननी। ऐसी हम गाथातें अकनी॥१०॥

टी०—तू स्त्रियोंसे ऐसा सरल भग कि जैसे वक्र धनुषसे तीर भागता है, क्योंकि पुराणादिकोंसे हम ऐसा ( अकनी ) सुनते हैं कि ये स्त्रियां नानाप्रकारके दुःखोंकी उत्पन्न करनेहारी हैं। यह 'त य भ ग' का 'वामा' वृत्त है। इसे सुखमा भी कहते हैं

मत्ता ( म भ स ग )

मो भासैं गोकुल तिय रामा। ध्यावैं माधो तजि सब कामा।
मत्ता ह्वैके हरिरस सानी। धावैं बंसी सुनत सयानी॥११॥

टी०—मुझे गोकुलकी स्त्रियां ही सुन्दर प्रतीत होती हैं। देखो ये सब कामोंको छोड़ माधवका ध्यान किया करती हैं। ध्यान करते २ हरिभक्तिरसमें इतनी मग्न होजाती हैं कि ये सुन्दर गोपियां बंसी सुनते ही मत्त हो कर हरि मिलनार्थ उठ भागती हैं। यह 'म भ स ग' का 'मत्ता' वृत्त है॥

मयूरसारिणी ( र ज र ग )

रोज राग अन्यको हि भावै। बातचीत पीव ना सुहावै।
है मयूर सारिणी कुबामा। त्यागिये न लेहु भूलि नामा ॥१२॥

टी०—जो स्त्री नित्यप्रति अन्यपुरुषके अनुरागमें ही रहती है और जिसे निज पतिका वचन नहीं भाता उसे (मयूरसारिणी) दुष्टा एवं कुत्सिता स्त्री जानिये। ऐसी स्त्रीका त्याग ही करना समुचित है। उसका नाम भूलके भी न लेना चाहिये। यह 'र ज र ग' का 'मयूरसारिणी' वृत्त है।

कीर्त्ति ( स स स ग)

ससिसोंगुनिये मुख राधा। सखि! साँचहि आवत बाधा
ससि है सकलंक खरो री। अकलंकित कीर्त्तिकिशोरी॥१३॥

टी०—हे सखी! यदि राधाके मुखको चन्द्र समान समझिये तो ( सांचहिं ) यथार्थमें सत्यताको भी बट्टा लगता है। अरी! यह बात निर्विवाद है कि चन्द्र कलङ्कित है परन्तु ( कीर्त्ति-किशोरी ) राधिका निष्कलङ्क है। यह 'स स स ग' का 'कीर्त्ति' वृत्त है। यह वृत्त प्रस्तारकी रीतिसे नया रचा गया है।

दीपकमाला ( भ म ज ग )

भामज गोकन्या सखी बरी। देखत ही मोरे धनू दरी।
मंडपके नीचे अरी अली। दीपकमाला सी लसै लली॥१४॥

टी०—जब श्रीरामचन्द्रजीने चापके दो खण्ड कर डाले तब वहांकी सखियां आपसमें कहती हैं अरी। अली! मण्डपमें दीपावली सदृश जो ( गोकन्या ) भूमिसुता श्रीजानकीजी शोभा-

यसान हो रही हैं उन्हें (भासज) सूर्य्यवंशी श्रीरामचन्द्रजीने व्याह लिया क्योंकि मेरे देखते ही देखते उन्होंने (धनू दरी) धनुषको दला अर्थात् उसके दो खण्ड कर दिये। यह 'भ म ज ग' का 'दीपकमाला' वृत्त है॥

कामदा (र य ज ग)

रायजू! गयो सो लला कहां। रोय यों कहैं नन्दजू तहां। हाय देवकी दीन आपदा। नैन ओटकै मूर्त्ति कामदा॥१५॥

टी०—मथुरासे नन्दजीके पलटआनेपर यशोदाजी पूछती हैं— हे रायजू! मेरा (लला) कन्हैयालाल कहां है? तब नन्दजी रो कर कहते हैं हाय! आज हमें देवकीने यह आपदा दी और हमारी कामनाओंको पूर्ण करनेहारी कृष्णकी मूर्त्ति को हमसे विलग कर दिया। यह 'र य ज ग' का 'कामदा' वृत्त है। आदि गुरुके स्थानमें दो लघु रखनेसे 'शुद्धकामदा' वृत्त होता है॥

वाला (र र र ग)

रोरि रंगा दियो कौन बाला। मैं न जानौं कहै नन्दलाला। श्यामकी मात बोली रिसाई। गोपि कोई करी है ढिठाई॥१६॥

टी०—श्रीयशोदाजीकी उक्ति श्रीकृष्ण प्रति—हे बाल तुझे रोरीसे किसने रंग दिया है। इतना सुन कर श्रीकृष्णजी कहते हैं हे माता! मैं नहीं जानता, तब यशोदाजी रिसाय कर कहने लगीं, हो न हो यह ढिठाई निःसंशय किसी गोपीने की है। यह 'र र र ग' का 'वाला' वृत्त है॥

त्रिष्टुप्

( एकादशाक्षरा वृत्तिः २०४८ )

सुमुखी ( न ज ज ल ग )

निज जल गोपि बचाय गली। इत उत देखत जात चली।
हरि न मिले मन होय दुखी। फिरि फिरि हेरि रही सुमुखी॥१॥

टी०—श्रीकृष्णदर्शनानुरागिणी गोपीका वर्णन—कोई सखी अपना पानी गलीसे बचाके लिये चली जाती है किसीके स्पर्शसे जल भ्रष्ट न होने पावे इस बहानेसे इधर उधर श्रीकृष्णको देखती जाती है। इसी प्रकार वह सुवदना श्रीकृष्णके न दिखनेके कारण मनमें दुःखी होकर फिर२ कर देखती रही। यह 'न ज ज ल ग' का 'सुमुखी' वृत्त है॥

इन्द्रवज्रा ( त त ज ग ग )

ताता जगो गोकुलनाथ गावो। भारी सबै पापनको नसावो।
सांची प्रभू काटहिं जन्मवेरी। है इन्द्रवज्रा यह सीख मेरी॥२॥

टी०—असार संसारासक्त पुरुषोंको विरक्तोपदेश—हे तात! मोहनिद्रामें क्या सो रहे हो जगो और गोकुलनाथ श्रीकृष्णका गुणानुवाद गावो और उसीके द्वारा सकल प्रचण्ड पापोंको नष्ट करो। इस भजनके प्रभावसे प्रभु सत्य ही तुम्हारे ( जन्मवेरी ) आवागमनके बखेड़ेको काट देंगे। हे लोगो! इस मेरी शिक्षाको इन्द्रवज्रके समान सुदृढ़ जानो। यह 'त त ज ग ग' का 'इन्द्रवज्रा' वृत्त है॥

उपेन्द्रवज्रा ( ज त ज ग ग )

**जुती जगीं गोकुलनाथ लागी। फिरीं निशा खोजति प्रेमपागी।**
**कहैं सकीं ना जब दुःख सोसी। उपेन्द्र! वज्रादपि दारुणोसि॥३॥**

टी०—जो गोपियां श्रीकृष्णकेलिये जगती रहीं और उनकी प्रेम-वश उन्हें रातभर खोजती रहीं वे जब वियोग-जन्य दुःख न सह सकीं तब कहने लगीं हे ( उपेन्द्र ) कृष्ण! तू वज्रसे भी कठोर है। यह 'ज त ज ग ग' का 'उपेन्द्रवज्रा' वृत्त है। दारुणोसिका अन्त 'सि' संस्कृतप्रणालीसे गुरु मानना चाहिये। पादान्तस्थं विकल्पेनेति, देखो छन्दःशास्त्रका सूत्र १० अध्याय १ 'गन्ते'॥

सू०—विद्यार्थियोंको जानना चाहिये कि इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्राके संमेलसे सोलह वृत्त बनते हैं। इनके रूप और नाम उदाहरण सहित नीचे लिखे जाते हैं। इनसे गुरुकी जगह इन्द्रवज्रा और लघुकी जगह उपेन्द्रवज्रा समझना चाहिये। कीर्त्तिसे लेकर सिद्धि तक इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्राके १४ भेद हैं। इन्हें उपजाति भी कहते हैं।

प्रस्तार।

| संख्या | रूप | नाम | संख्या | रूप | नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | SSSS | इन्द्रवज्रा | ९ | SSSI | बाला |
| २ | ISSS | कीर्त्ति | १० | ISSI | आर्द्रा |
| ३ | SISS | वाणी | ११ | SISI | भद्रा |
| ४ | IISS | माला | १२ | IISI | प्रेमा |
| ५ | SSIS | शाला | १३ | SSII | रामा |
| ६ | ISIS | हंसी | १४ | ISII | रिद्धि |
| ७ | SIIS | माया | १५ | SIII | सिद्धि |
| ८ | IIIS | जाया | १६ | IIII | उपेन्द्रवज्रा |

कीर्त्ति ।ऽऽऽ

मुकुन्द राधा रमणै उचारो। श्रीराम कृष्णा भजिबो सँवारो ॥
गोपाल गोविन्दहितैं पसारो। ह्वै है जबै सिन्धु भवै उबारो ॥

सू०—इस पद्यके प्रथम पदके आदिमें लघु और शेष तीन पदोंके आदिमें गुरु वर्ण हैं ॥

वाणी ऽ।ऽऽ

श्रीराम कृष्णा भज तैं अनन्दा। अलेक बाधा पलमें निकन्दा ॥
संसार-सिंधू तर है अमन्दा। होवै कबौं ना यमराजफन्दा ॥

सू०—इसकी दूसरी पंक्तिके आदिका वर्ण लघु है और शेष गुरु हैं।

माला ।।ऽऽ

कुटुम्बमाला अति हैं जँजाला। न राख मोहा अस तै उजाला ।
फन्दा परी तो हिय है विशाला। यातें सदा ही भजलि गुपाला ॥

सू०—इसके पहिले और दूसरे पदके आदिके वर्ण लघु हैं और शेष गुरु हैं ॥

शाला ऽऽ।ऽ

पीवो करो प्रेमरसै ब्रजेशा। गायो करो नाम सदा दिनेशा ॥
गुविन्द गोपाल भलो सुवेशा। ध्यावो करै जाहि नितै सुरेशा ॥

सू०—इसकी तृतीय पंक्तिके आदिका वर्ण लघु है और शेष गुरु हैं।

हंसी ।ऽ।ऽ

मुरारि कंसारि मुकुन्द श्यामै। गायो करै प्रेमहि प्रेम जामै ।
यही उपायै तरहै सकामै। पैहै भली भांति हि दिव्य धामै ॥

सू०—इसके विषम पदोंके आदिमें लघु और सम पदोंके आदिमें गुरु वर्ण हैं ॥

मासा ऽ।।ऽ

राधा रमा गौरि गिरा सु सीता। इनै विचारे नित नीत गीता॥
कटे अपारे अघओघ भीता। ह्वै है सदा मोद भला सुवीता॥

सू०—इसके दूसरे और तीसरे चरणोंके आदि वर्ण लघु हैं॥

जाया ।।।ऽ

भजौ भजौ रामहिं राम भाई। वृथा अवै बैस सु जात धाई।
करौ करौ साधन साधुताई। बाधौ उपाधौ जगकी जु छाई॥

सू०—इसके अन्त्य पदके आदिका वर्ण गुरु है॥

बाला ऽऽऽ।

राखौ सदा शंभु हिये अखण्डा। बाधौ सबै शूर तन जु दण्डा॥
धारी विभूती तन अच्चमण्डा। नसैं सबैई अघओघ चण्डा॥

सू०—इसके अन्त पदके आदिका वर्ण लघु है॥

आर्द्रा ।ऽऽ।

करौ कबौं ना गरबै रु कोहा। दोऊ विनासौ हनि लोभ मोहा।
राखौ अदंभी मन प्रेमपोहा। हरीहरी भाष करौ सु दोहा॥

सू०—इसके पहिले और चौथे पदके आदिमें लघु वर्ण हैं॥

भद्रा ऽ।ऽ।

साधो भलो योगनपै बढ़ाओ। खडे रहो क्यों न त्वचै पचाओ॥
टीके सु छापे बहुतै लगाओ। वृथा सबै जो हरिको न गाओ॥

सू०—इसके सम चरणोंके आदिमें लघु और विषम चरणोंके आदिमें दीर्घ वर्ण हैं।

प्रेमा ।।ऽ।

पुराण गावैं नितही अठारे। श्रुती सबै ही हँसके उचारे॥
एकै जगज्जोति भले प्रकारे। कहूं न पावो तिहिको जु पारे॥

सू०—इसके तृतीय पदके आदिका वर्ण गुरु है॥

रामा ऽऽ।।

रामै भजौ मित्त सु प्रेमधारी। देहैं जु तेरे सब दुःख टारी।
सुनेम याही जब सत्य धारो। सु धाम अन्तै हरिके सिधारो॥

सू०—इसके तीसरे और चौथे पदके आदिके वर्ण लघु हैं॥

रिद्धि।ऽ।।

गुपाल कान्हा घनश्याम वेई। गोविन्द नारायण राम जेई॥
अनन्त नामै तिनके जगेई। भजैं तिन्हें ते सब ही तरेई॥

सू०—इसके दूसरे पदका आदिवर्ण गुरु है॥

सिद्धि वा बुद्धि ऽ।।।

कुब्जी उबारी गणिका सुतारी। अजामिलै तार दियो मुरारी।
कियो जिन्होंने बहु पाप भारी। तरे सबैई शरणै तिहारी॥

सू०—इसके पहिले पदके आदिका वर्ण गुरु है॥

उक्त चतुर्दश पद्योंकी रचना करते समय विशेष ध्यान इस बात पर रखना उचित है कि प्रत्येक पद्यके आदिमें तगण वा जगण रहे॥

वातोर्म्मी ( म भ त ग ग )

मो भांती गो गहि धीरा धरो जू।
नीके कौरौ सह युद्धै करो जू।
पाओगे अर्जुन! या रीति मुक्ती।
वातोर्म्मी सों समझो आत्म युक्ती॥ ४॥

टी०—श्रीकृष्णका वचन अर्जुनप्रति—हे अर्जुन! मेरे सदृश (गो गहि) इन्द्रियनिग्रह करके धैर्य्य धारण कर और कौरवोंके साथ भली प्रकार संग्राम कर। इसी कर्मके विधानसे तुझे मुक्ति

प्राप्त होगी। यदि हिंसाका विचार करता है तो युक्तिसे समझ कि यह आत्मा ( वातोर्म्मी ) पवनतरंगके समान है, अर्थात् अक्षय है। यह 'म भ त ग ग' का 'वातोर्म्मी' वृत्त है॥

रथोद्धता ( र न र ल ग )

रानि!री लगत रामको पता। हाय ना कहहिं नारि आरता॥
धन्य जो लहत भागशुद्धता। धूरि हू अतिशुची रथोद्धता५

टी०— "धिग जीवन रघुवीर विहीना" ऐसा कहतीहुई आर्त्त-स्त्रियां दशरथपट्टरानीसे निवेदन करती हैं—हे रानी! राम किस मार्गसे चलेगये सो हमें ठीक २ खोज नहीं लगा। उनके ( रथोद्धता ) रथकी गतिसे उड़ीहुई पवित्र धूलि ही, ( भागशुद्धता ) भाग्यकी भलाईसे जिन लोगोंको मिलती होगी वे निःसंशय धन्य हैं धन्य हैं। यह 'र न र ल ग' का 'रथोद्धता' वृत्त है॥

सुभद्रिका ( न न र ल ग )

न नर लगन कृष्ण सों लगे।
कबहुँ न अघ तोहि सों भगे॥
सुन मम बतियां सु भद्रिका।
भज हरि बलि औ सुभद्रिका॥ ६॥

टी०–हे नर! जबतक तू कृष्णको न भजेगा तबतक पापोंसे कदापि मुक्त न होगा। पाप तुझे घेरे ही रहेंगे। मेरी कल्याणदायी बातोंको श्रद्धापूर्वक सुन और सुभद्रायुत बलिभद्र भैय्याके साथ श्रीहरिका भजन कर। यह 'न न र ल ग' का

'सुभद्रिका' वृत्त है। इस वृत्तका नाम किसी २ आधुनिक छन्दोग्रन्थप्रणेताओंने विगाड़ कर 'ससुद्रिका' लिख मारा है।

शालिनी ( म त त ग ग )

माता तू गंगा मुहीं दै सुबुद्धी।
नासौ मोरी मूलहीतें कुबुद्धी॥
आठों जामा तोहिं मैं नित्य गाऊं।
जाते शान्तीशालिनी मुक्ति पाऊं॥ ७॥

टी०—हे माता ! हे गंगा ! तू मेरी कुबुद्धिको समूल नष्ट करके मुझे सुबुद्धि दे, कि जिसके प्रभावसे मैं नित्य आठों याम तेरा ही नाम गा कर ( शान्तिशालिनी ) शान्तिपूरित मुक्तिको प्राप्त होऊं। यह 'म त त ग ग' का 'शालिनी' वृत्त है।

अनुकूला ( भ त न ग ग )

भीति न गंगा जग तुव दाया।
सेवत तोहीं मन बच काया॥
नासहु वेगी मम भवशूला।
हौ तुम माता जनअनुकूला॥ ८॥

टी०—हे गंगा ! तुम्हारी सेवा मन वचन और कायासे जो प्राणी करता है उसे इस जगतमें तुम्हारी कृपासे कोई डर नहीं रहता। हे माता ! तुम ( जन-अनुकूला ) भक्तों पर कृपा करनेहारी हो मेरी भव-बाधाको शीघ्र काट दो। यह 'भ त न ग ग' का 'अनुकूला' वृत्त है। इसे मौक्तिकमाला भी कहते हैं॥

दोधक ( भ भ भ ग ग )

भागुन गो दुहि दे नँदलाला ।
पाणि गहे कहतीं ब्रजबाला ॥
दोध करें सब आरत बानी ।
या मिसि लै घर जायँ सयानी ॥ ९ ॥

टी०—गोपियां श्रीकृष्णका हाथ पकड़ कर कहती हैं कि हे नन्द-लाल! हमारी गौओंको दुहि दे। देख! सब (दोध) बछड़े आर्त्तध्वनि कर रहे हैं अर्थात् बँवाय रहे हैं। ऐसा कहर कर प्रतिदिन चतुर सखियां श्रीकृष्णको गोदोहनकी व्याजसे अपने घर लेजाया करतीं। यह 'भागुन' अर्थात् तीन भगण और 'गोदु' अर्थात् दो गुरुका 'दोधक' वृत्त है। इसे बन्धु भी कहते हैं॥

भ्रमरविलसिता ( म भ न ल ग )

मैं भौने लोगन नहिं डरिहौं ।
माधोको दै मन नहिं फिरिहौं ॥
फूलै वल्ली भ्रमर विलसिता ।
पावै शोभा अलि सह अमिता ॥१०॥

टी०—कोई सखी श्रीकृष्णके अनुरागसें इतनी मग्न हो गई है कि लोगलाजभयहीन हो कर कहती है कि मैं घरके लोगोंको न डरूंगी। श्रीमाधवजीको अपना मन दे कर उसे पीछे न हटाऊंगी। देखो! वल्ली भ्रमरके विलासार्थ ही वि-

वासित होती है और भ्रमरसे ही अमित शोभाको प्राप्त होती है। यह 'म भ न ल ग' का 'भ्रमरविलसिता' वृत्त है ॥

स्वागता ( र न भ ग ग )

रानि ! भोगि गहि नाथ कन्हाई।
साथ गोपजन आवत धाई ॥
स्वागतार्थ सुनि आतुर माता।
धाइ देखि मुद सुन्दर गाता ॥ ११ ॥

टी०—कालियाको नाथ कर आतेहुए श्रीकृष्णको देख किसी ग्वाल ने जा कर नन्दमहारानीसे कहा—हे रानी ! (भोगी) सर्प्प को पकड़ उसे नाथ कर गोपसमूहके साथ कन्हैयाजी दौड़ते आ रहे हैं। यह दूतमुखागर सुनते ही श्रीमती यशोदाजी स्वागत पूछनेके निमित्त द्वार पर आईं, और श्रीकृष्णके सुन्दर गातको देख मुदित हुईं। यह 'र न भ ग ग' का 'स्वागता' वृत्त है ॥

विलासिनी ( ज र ज ग ग )

जरा जगो गुपालको भजो रे।
जरा जबै धरै कहा करो रे ॥
लगाइ पन्थ गोहिको हरी पै।
न चित्त दे कबौं विलासिनी पै ॥१२॥

टी०—जनोंप्रति विरक्तोपदेश—सांसारिक पदार्थोंमें आसक्ति यही एक घोर निद्रा है। हे मनुष्यो ! इस निद्रामें मग्न मत होओ। अरे ! जरा जगो और श्रीगोपालका भजन करो क्योंकि जब

( जरा ) वृद्धापकाल तुम्हें ग्रसित करलेवेगा तब तुमसे कुछ न बनपड़ेगा । अतएव यावज्जरा दूर है तावत् कर्मेन्द्रियोंका विषय जो ( विलासिनी ) सुन्दर स्त्री उसपर चित्त न लगाते हुए पंचज्ञानेन्द्रिय और ( हि ) अन्तःकरणको प्रभू पै लगाओ अर्थात् पंचज्ञानेन्द्रियोंकी सहायता ले कर अन्तःकरणसे परमेश्वरका भजन करो । इस वृत्तके लक्षण भिन्न २ रीतिसे दो बार कहे गये हैं यथा—'ज र ज ग ग' का 'विलासिनी' वृत्त है 'लगाइ पंचगो' अर्थात् क्रमसे पांच बार लघु गुरु और अन्तमें एक गुरुका यह 'विलासिनी' वृत्त है ॥

सायक ( स भ त ल ग )

सुभ तौलौं गुन तैं रावन ! रे।
जबलौं सायक रामा न धरे॥
सुनि यों अंगदकी वाणि शठा।
कह मैं त्यागहुं ना युद्धहठा॥ १३॥

टी०—अङ्गदका वचन रावण प्रति—रे रावण ! तू तभी लग अपनी कुशल जान जब लग श्रीरामचन्द्रजीने हाथमें शरासन और ( सायक ) बाण नहीं लिये हैं। इस प्रकारकी अंगदकी वाणी सुनकर उस शठने कहा कि मैं युद्धका हठ कदापि न छोड़ूंगा । यह 'स भ त ल ग' का 'सायक' वृत्त है ॥

हरिणी ( ज ज ज ल ग )

जु राम लगा मन नित्य भजैं।
निकाम रहैं सब काम तजैं॥

बसै तिनके हियमें सुखदा।
मनोहरिणी छबि राम सदा ॥ १४ ॥

टी०—जो लोग श्रीरामचन्द्रजीमें मन लगा कर उनका भजन नित्य करते हैं और सकल कामोंको छोड़ निष्काम रहते हैं, उनके हृदयमें श्रीरामचन्द्रजीकी (मनोहरिणी) सुन्दर छबि सदा आनन्दपूर्व्वक वास करती है। यह 'जु राम लगा' अर्थात् तीन जगण और एक लघु गुरुका 'हरिणी' वृत्त है॥

मोटनक (त ज ज ल ग)

तू जो जल गोपलली भरि कै।
दीनो हरिको बिनती करि कै॥
तेरी लखि कै बिरती मनकी।
एरी भगती मनमो टनकी ॥ १५ ॥

टी०—हे सखी! जिस समयसे तूने प्याससे पीड़ित श्रीकृष्णजीको जल भर कर विनयपूर्वक पीनेको दिया उसी समयसे तेरी मनोवृत्ति देख कर मेरे मनमें हरिभक्तिका संचार होगया अर्थात् हरिभक्ति समा गई। यह 'त ज ज ल ग' का 'मोटनक' वृत्त है॥

श्येनिका (र ज र ल ग)

रे जरा लगाव चेत कै नरा।
इन्द्रि ग्वालगोपिनाथमें खरा॥
आयके गहै जबै करौ कहा।
कालश्येनिका प्रचण्ड जो महा ॥ १६ ॥

टी०—भक्तोपदेश—रे जनों ! ग्वाल और गोपियोंके नाथ जो श्रीकृष्ण उनमें चेत करके पंचेन्द्रियोंको लगा दो नहीं तो जीव रूपी हंसको जब काल रूपी श्येनिका (जो एक प्रकारका बाज पक्षी है) जो महाप्रचण्ड है आके ग्रसित करेगी तब तुम क्या कर सकोगे अर्थात् कुछ नहीं । इस वृत्तकी उत्पत्ति भिन्न २ रीतिसे दो वार कही गई है यथा—

(१) 'र ज र ल ग' का यह 'श्येनिका' वृत्त है ।

(२) 'इन्द्रि ग्वाल गो' अर्थात् क्रमसे पांच वार गुरु लघु और एक गुरुका 'श्येनिका' वृत्त । इसे श्येनी भी कहते हैं ॥

भुजङ्गी (य य य ल ग)

यचौ अन्तमें गान कै शङ्करा ।
सतीनाथ सों नानुकम्पाकरा ॥
करेंगे कृपा शीघ्र गङ्गाधरा ।
भुजङ्गी कपाली त्रिशूलाधरा ॥ १७ ॥

टी०—पहिले शङ्करजीको गानद्वारा प्रसन्न करो पश्चात् जो याचना करनी हो सो करो । ऐसा करनेसे सतीनाथ कृपाकर गंगाधर भुजंगभूषण कपाल और त्रिशूलको धारण करनेहारे महेशजी शीघ्र ही कृपा करेंगे उन सा दयावन्त दूसरा कोई नहीं है । यह 'यचौ अन्तमें गान' अर्थात् चार यगणमेंसे अन्तिम यगणमें गुरु न रखनेसे यह वृत्त सिद्ध होता है । अर्थात् तीन यगण और एक लघु गुरुका यह 'भुजङ्गी' वृत्त है॥

वृत्ता ( न न स ग ग )

ननिसि करन कछु री काजा।
निकसहु बधु! तजिके लाजा॥
यसुमतिसुत अति है मत्ता।
बरजत अलि कहि यों वृत्ता॥ १८॥

टी०—कोई एक सखीको रात्रि समय भ्रमणार्थ बुलानेपर दूसरी सखी कहती है कि अरी सखी! मेरी सास मुझसे कहा करती है—हे वधू! तू रातको निर्लज्ज हो किसी कामकेलिये बाहर मत जाया कर क्योंकि यशोदानन्दन अतीव मत्त हो कर भ्रमण किया करता है। हे अली! यह वृत्तान्त कह २ कर मेरी सास मुझे बाहर जानेकेलिये निषेध किया करती है। यह 'न निसि करन' वा 'ननसकर्ण' अर्थात् नगण, नगण सगण और दो गुरुका 'वृत्ता' वृत्त है॥ दो गुरुको कर्ण कहते हैं। इस वृत्तको वृन्ता भी कहते हैं॥

दमनक ( न न न ल ग )

न तिन लगत कबहुं घरी।
भल जु भजन बिनहिं हरी॥
हृदय जवन भवन करी।
अघनसघनदमनकरी॥ १९॥

टी०—जिनके हृदयमें (अघनसघनदमनकरी) पाप समूहोंके नाशकर्त्ता ईश्वरने वास किया है उनको ईश्वर के भजन

विना एक घड़ीभर भी अच्छा नहीं लगता। यह 'न तिन लग' अर्थात् तीन नगण और एक लघु गुरुका 'दमनक' वृत्त है॥

जगती

( द्वादशाक्षरावृत्तिः ४०९६ )

वंशस्थविलम् ( ज त ज र )

जु ती जुरावै निज पीव पावती।
भली गती पीतम चित्त भावती॥
प्रथा जु वंशस्थ विलंघि धावती।
नसाय तीनों कुलकों लजावती॥ १॥

टी०—जो स्त्री स्वपतिको ( जुरावै ) आनन्द देती है वह निज-पतिप्रिया हो कर ( भली ) उत्तम गतिको प्राप्त होती है। और जो स्त्री ( वंशस्थप्रथा ) वंशपरंपरागत चालको उल्लङ्घित करके चलती है वह तीनों कुलको लज्जित कराके नष्ट करती है। यह 'ज त ज र' का 'वंशस्थविलं' वृत्त है॥

तोटक ( स स स स )

ससिसों सखियाँ बिनती करतीं।
'टुक मन्द न हो पग तो परतीं॥
हरिके पदअङ्कनि ढूँढ़न दे।
छिन तो टुक लाय निहारन दे'॥ २॥

टी०—रासक्रीड़ा करते २ श्रीकृष्णजीसे वंचित होजाने पर उनके शोधार्थ भ्रमण करतीहुई सखियां चन्द्रको मन्द देख वि-

व्हल हो कर चन्द्रसे विनती करती हैं कि हे चन्द्र! आज तो जरा मन्द मत हो हम सब तेरे पांव पड़ती हैं। हरिके पदाङ्कोंको ढूंढ़ने दे। क्षण भर तो टक लगा कर अर्थात् एक दृष्टिसे उन्हें देखलेने दे। यह 'स स स स' का 'तोटक' वृत्त है॥

स्रग्विणी (र र र र)

रार री राधिका श्यामसों क्यों करै।
सीख मो मानले मान काहे धरै॥
चित्तमें सुन्दरी क्रोध ना आनिये।
स्रग्विणी मूर्त्तिको कृष्णकी धारिये॥ ३॥

टी०—एक सखी श्रीमती राधिकाजीसे कहती है—अरी राधिका! श्रीकृष्णसे रार क्यों करती है और व्यर्थ मानको क्यों धारण करती है? हे सुन्दरी! निज हृदयमें कुपित न हो कर मेरी शिक्षाका स्वीकार कर और निज चित्तमें श्रीकृष्णकी (स्रग्विणी) माला पहिरीहुई मूर्त्तिको धारण कर। यह 'र र र र' का 'स्रग्विणी' वृत्त है। इसे लक्ष्मीधर, शृङ्गारिणी, लक्ष्मीधरा और कामिनीमोहन भी कहते हैं॥

भुजङ्गप्रयात (य य य य)

यचौं मैं प्रभूतें यही हाथ जोरी।
फिरै आपुतें ना कबौं बुद्धि मोरी॥
भुजङ्गप्रयातोपमा चित्त जाको।
जुरै ना कदा भूलि कै सङ्ग ताको॥ ४॥

टी०—मैं सर्वशक्तिमान् परमेश्वरसे हाथ जोड़ कर यही मांगता हूं कि आपसे मेरी बुद्धि कभी भी न फिरे अर्थात् मैं आपसे कभी भी पराङ्मुख न होऊं। और जिसका चित्त सर्पकी गतिके सदृश कुटिल हो उसकी संगति मुझे भूलके भी प्राप्त न हो। यह 'यचौ' अर्थात् चार यगणका 'भुजङ्गप्रयात' वृत्त है। इसके डेवढ़ेको अर्थात् छ: यगणवालेको क्रीड़ाचक्र और दुगुनेको 'महाभुजङ्गप्रयात' कहते हैं॥

इन्द्रवंशा ( त त ज र )

ताता! जरा देखु विचारि कै मनै।
को मार को देत सुखै दुखै जनै॥
संग्राम भारी कर आजु बानसों।
रे इन्द्रवंशा! लर कौरवानसों॥ ५॥

टी०—श्रीकृष्ण अर्जुनसे कहते हैं—हे तात! जरा विचारदृष्टिसे देख कि कौन किसे मारता है और कौन किसको सुख दुःखादि देता है। हे इन्द्रवंश! हे अर्जुन! आज तू इन बाणों द्वारा कौरवोंसे तुमुल युद्ध कर। यह 'त त ज र' का 'इन्द्रवंशा' वृत्त है॥

जलोद्धतिगति ( ज स ज स )

जु साजि सुपली हरीहिं सिरमें।
धसे जु वसुदेव रैन जलमें॥
प्रभूचरणको छुआ जमुनमें।
जलोद्धतिगती हरी छिनकमें॥ ६॥

टी०—जब रात्रिको वसुदेवजी सुपत्नीमें श्रीकृष्णजीको रख यमुना मेंसे नन्दजीके यहां ले चले तब श्रीकृष्णजीके चरण छूनेकेअर्थ यमुनाजी बढ़ीं उनके बढ़ते ही वसुदेवजी बूड़ने लगे उसी समय श्रीकृष्णजीने यमुनाजीको निजचरणोंका स्पर्श कराके क्षणमात्रमें ( जलोद्धतिगति ) उनके जलवृद्धिकी गति हरण कर ली। यह 'ज स ज स' का 'जलोद्धतिगति' वृत्त है॥

चन्द्रवर्त्म ( र न भ स )

रे न भा सिवललाटशशि समा।
जानि त्यागहु धतूर हियतमा॥
सिन्धु रैन नलिनी कहु मुहिं रे।
चन्द्रवर्त्म लख अन्ध कि तुहिं रे॥७॥

टी०—किसी समय महादेवजीने धत्तूर पुष्पको उठा कर अपने माथे पर रख लिया। तत्रस्थ उक्त पुष्पको दर्प्प संयुत देख कर कवि कहता है—रे धत्तूर ! जो चन्द्र शिवजीके ललाट-पटलपर शोभायमान है उसके समान तेरी (भा) दीप्ति नहीं है ऐसा समझ के ( हियतमा ) निजाहङ्कारको तज। रे अंध! भला सत्य तो कह कि रजनी निज मोदार्थ नित्य चन्द्रका मार्ग देखा करती है वा तेरा ? सिन्धु निजवृद्ध्यर्थ चन्द्रका मार्ग देखा करता है वा तेरा ? कुमुदिनी निजविकाशार्थ चन्द्रका मार्ग देखा करती है कि तेरा ? इत्यादि। यह 'र न भ स' का 'चन्द्रवर्त्म' वृत्त है॥

तामरस ( न ज ज य )

निज जयहेतु करौं रघुवीरा।
तव नुति मोरि हरौ भवपीरा॥
मम मन-तामरसै प्रभु धामा।
करहु सदा विभु पूरणकामा॥ ८॥

टी०—हे रघुवीर! मैं अपने विजयकेहेतु आपकी ( नुति ) स्तुति करता हूं। ( हे विभु ) हे निग्रहानुग्रहसमर्थ! हे पूर्णकाम! मेरी भव-पीरा हरण करके मेरे ( मन-तामरस ) मनः कमल में सदा ( निजधाम ) वास कीजिये। यह 'न ज ज य' का 'तामरस' वृत्त है॥

वैश्वदेवी ( म म य य )

सो माया या है स्त्री खगेशा! अनूपा।
पै ना मोहै भक्ती जु है नारिरूपा॥
यातें छाँड़ो ज्ञाना नरा! क्लिष्ट भारी।
साधो भक्ती रे वैश्वदेवी सुधारी॥ ९॥

टी०—कागभुशुण्डजीका वचन गरुड़जी प्रति— हे खगेश! श्री-रामचन्द्रजी कहते हैं कि यह मेरी माया अनुपम स्त्री है। इस स्त्रीरूपिणी मेरी भक्तिके अतिरिक्त इस संसारमें यह सबको मोहती है। अतएव नररूपी ज्ञानकी प्राप्तिका कठिन मार्ग छोड़ कर ( वैश्वदेवी ) सर्व देवसम्बन्धिनी मेरी भक्तिकी साधना करनी समुचित है अर्थात् भक्तिका साधन कर। यह 'म म य य' का वैश्वदेवी' वृत्त है॥

प्रमिताक्षरा (स ज स स)

साजि सो सुपेय घट मोद भरे।
चलि आव शौरि! सखि सङ्ग धरे॥
कहिहौं सुधीर हँसि कै तुमको।
प्रमिताक्षरा जु पय दे हमको॥ १०॥

टी०—सखियोंके झुण्डको आते देख एक सखा श्रीकृष्णसे कहता है—हे शौरि! वह जो सुपेय पयघटको धारण कियेहुए सखियोंके साथ (प्रमिताक्षरा) बहुत कम बोलतीहुई चली आ रही है सो यदि तुम्हारी वाक्पटुतासे तुमको और हम सवोंको हँस कर अर्थात् विनोदपर भाषण करके दूध देवे तो मैं तुमको (सु धीर) पूरा पण्डित समझूंगा। यह 'स ज स स' का 'प्रमिताक्षरा' वृत्त है॥

सू०—कहीं २ इसकी व्युत्पत्तिमें दो नगण एक भगण और एक रगण पाया जाता है॥

सुन्दरी (न भ भ र)

नभ भरी विधु भास न आगरी।
मुखप्रभा बहु भूषित नागरी॥
भज न जो सखि बालमुकुन्दरी।
जग न सोहत यद्यपि सुन्दरी॥ ११॥

टी०—किसी सखीकी उक्ति अन्य सखीप्रति—आकाशमें जो चन्द्र की प्रभा फैली है उससे भी अधिकतर जिस स्त्रीके मुखकी प्रभा हो, जो सर्व अलङ्कारोंसे भूषित हो और चतुर भी हो,

परन्तु हे सखी! यदि वह श्यामसुन्दर वृन्दावनविहारी श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्दका भजन न करती हो तो यद्यपि वह सुन्दर है तथापि जगमें शोभाको कदापि प्राप्त नहीं होती। यह 'न भ भ र' का 'सुन्दरी' वृत्त है। इसीको द्रुतविलम्बित कहते हैं॥

सन्दाकिनी (न न र र)

न नर! रहत सेय मन्दाकिनी।
अघनिकर जु भेक-भूअङ्गिनी॥
कृत जहँ सियराम वासा फनी।
जगत सु महिमा लसै जो घनी॥ १२॥

टी०—हे नर! पापसमूहरूपी भेकोंकी नाशकर्त्री सर्परूपिणी मन्दाकिनीकी सेवा करनेसे पाप नहीं रहते। यह मन्दाकिनी वही हैं कि जहां सीता और (फनी) लच्छमणजीके साथ श्रीरामचन्द्रजीने वास किया था। संसारमें इनकी (मन्दाकिनी) महिमा बहुत है। यह 'न न र र' का 'मन्दाकिनी' वृत्त है। इसे चंचलाक्षिका भी कहते हैं॥ वृत्तरत्नाकररचयिताके मतसे प्रमुदितवदना और मल्लिनाथजीके मतसे इसीको कोई २ प्रभा भी कहते हैं॥

कुसुमविचित्रा (न य न य)

नयन! यही तें तुम बदनामा।
हरि छबि देखौ किन बसु जामा॥

अनुज समेता जनकदुलारी।
कुसुम विचित्राकर फुलवारी ॥ १३ ॥

टी०—रे नयन! हरिकी उस शोभाको जो अनुज और सीताजी सहित विचित्र कुसुमोंकी फुलवारीमें थी ध्यानदृष्टिसे क्यों नहीं देखा करते? नहीं देखते हो इसी कारण तुम्हारा नाम 'नय न' अर्थात् न्यायशून्य पड़ा है। यह 'न य न य' का 'कुसुमविचित्रा' वृत्त है॥

जलधरमाला ( म भ स म )

मो भासै मोहन हमको दै योगा।
ठानो ऊधो उन कुबजा सों भोगा॥
साँचो ग्वालागनकर नेहा देखी।
प्रेमाभक्ती जलधरमाला लेखी ॥ १४ ॥

टी०—श्रीकृष्णजीकी भक्तिमें मग्न गोपी ऊधोजीसे कहती हैं—हे ऊधो! मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि मोहन हमको योग देकर आप कुब्जासे भोग विलास करते हैं जब सब सखियों ने एक स्वरसे यही बात कही तब उनका सच्चा स्नेह देख कर ऊधोजीको वे सब (गोपियां) प्रेमा भक्तिरूपी मेघोंकी माला समान लक्षित हुईं। यह 'म भ स म' का 'जलधरमाला' वृत्त है॥

मणिमाला ( त य त य )

तू यों तय देही जैसे तप आगी
रामा भजु रामा पापासन भागी॥

छाँड़ो सब जेते हैं रे जगजाला।
फेरो हरिके नामोंकी मणिमाला॥ १५॥

टी०—तू अपनी देहको यों (तय) तपा कि जैसे आगी तपती है और पापोंसे दूर भागकर राम राम भज। अरे! सब जग जालको छोड़ और हरिके नामोंकी मणिमाला फेरा कर। यह 'त य त य' का 'मणिमाला' वृत्त है॥

मालती (न ज ज र)

निज जर हाय! विमूढ़ काटहीं।
विमुख प्रभू रहि जन्म नासहीं॥
अधर अमी चख कञ्ज राजती।
कहि कहि लागत छन्द मालती॥ १६॥

टी०—हाय!!! विमूढ़जन परमेश्वरका गुणानुवाद करना छोड़ (मालती) स्त्रियोंके अमृत समान अधर, कमल सदृश (चख) नेत्र शोभा दे रहे हैं इत्यादि वर्णन कर करके उनके पीछे लगते हैं और अपने सुखकी जड़को काटते हैं अर्थात् नष्ट करते हैं। यह 'न ज ज र' का 'मालती' वृत्त है॥

मोदक (भ भ भ भ)

भा चहु पार जु भौ-निधि रावन।
तौ गहु रामपदै अतिपावन॥
आय घरै प्रभु ले चरनोदक।
भूख भगै न भखे मनमोदक॥ १७॥

टी॰—जब रावणकी सभाके सब योद्धा अङ्गदका पांव तनिक भी न चला सके वरन थकित हो हारमान बैठ गये तब रावण स्वयं उठा और ज्योंहीं अंगदका पांव उठानेको तत्पर हुआ त्योंहीं अङ्गदने अपना पांव उठा कर कहा—हे रावण! यह पांव तेरे योग्य नहीं है। यदि पांव ही धरना है और भव-समुद्र पार होना है तो श्रीरामजीके अति पवित्र पदको धर। देख! तेरे घरमें प्रभु (आप) आये हुए हैं चल कर चरणोदक ले वृथा गाल बजानेसे अर्थात् अपने मुंह अपनी बड़ाई मारनेसे तेरा कल्याण कभी न होगा। यह 'भा चहु' अर्थात चार भगणका 'मोदक' वृत्त है।

मोतियदाम ( ज ज ज ज )

ऊँचो रघुनाथ धरे धनु हाथ।
विराजत सानुज जानकि साथ॥
सदा जिनके सुठि आठहु याम।
विराजत कण्ठ सु मोतियदाम॥ १८॥

टी॰—जिन रघुनाथजीने हाथमें धनुष धारण किया है और जो लक्ष्मण सहित श्रीजानकीजीके साथ शोभायमान हो रहे हैं, जिनके कण्ठमें सदा आठों याम सुन्दर मोतियोंकी माला विराजती है उन्हींसे निजइष्टके सिद्धार्थ याचना करो। 'हार टूसरे दीनता उचित न तुलसी तोरि' इति भावः। यह 'जँची' अर्थात् चार जगणका 'मोतियदाम' वृत्त है। इसीके दुगुने-को मुक्तहरा कहते हैं॥

सारंग ( त त त त )

तू तौ तितै कृष्ण ना जाउ मो बाल।
मैं आनि तोको यहीं देउँ गोपाल॥
सारङ्ग नीके हरे लाल जो भाव ।
नीले रु पीले लखो शुभ्र मो शाव॥ १९॥

टी०—विचित्र पक्षियोंको देखकर उनके प्राप्त्यर्थ रोतेहुए श्रीकृष्ण से श्रीमती यशोदाजी कहती हैं कि हे कृष्ण! हे मेरे बाल! तू वहां मत जा, हे लाल! हे मेरे ( शाव ) छवना! सुन्दर २ लाल, हरे, नीले, पीले, शुभ्र आदि ( सारंग ) पक्षियोंमेंसे जो तुझे भावें वे सब हे गोपाल! मैं यहीं ला देती हूं। तू उन्हें यहीं देख। यह 'त त त त' का 'सारंग' वृत्त है इसे मैनावली भी कहते हैं। किसी २ कविने इसीको द्विगुणित करके आभारवृत्त माना है॥

तरलनयन ( न न न न )

नचतु सुघर सखिन सहित।
थिरकि थिरकि फिरत मुदित॥
तरलनयन नवलयुवति।
सु हरि दरस-अमिय पिवति॥ २०॥

टी०—थिरक थिरकके आनन्दपूर्वक सुघर सखियोंके साथ श्रीकृष्ण नाचते फिरते हैं। चंचलाक्षी गोपनवाङ्गना हरिके दर्शनरूपी अमृतको निज नेत्रोंके द्वारा पान किया करती हैं।

इस पद्यमें 'सु' पादपूर्णार्थ है। यह 'न चतु' अर्थात् चार नगणका 'तरलनयन' वृत्त है॥

ललिता ( त भ ज र )

तैं भाजि री अलि! छिपी फिरै कहाँ।
तू ही बता थल हरी नहीं जहाँ॥
बोली सुशील ललिता सुजान ती।
खेलौं लुकौअल जु हो पदारती॥ २१॥

टी०—कोई सखा कहता है—अरी अली! अपनेको छिपानेके उद्देशसे तू कहां भगी फिरती है? भला तू ही बता दे कि ऐसा स्थान कहां है कि जहां हरि नहीं जा सकते। इस प्रकार की उक्ति सुन कर शीलसम्पन्ना ललितानाम्नी सखी बोली कि मैं यह सब भली प्रकार जानती हूं। मैं भगी नहीं फिरती परन्तु हरिके चरणोंमें ( रति ) प्रीति होनेकेहेतु उनके साथ लुकौअलसंज्ञक खेल खेलती हूं। यह 'त भ ज र' का 'ललिता' वृत्त है॥

पुट ( न न म य )

न न मयदुहिता! तेरी कुवानी।
सुनहुँ कहत भागो तू डिरानी॥
श्रवण-पुट करी ना जान रानी।
रघुपतिकर याकी मीचु ठानी॥ २२॥

टी०—'श्रीरामचन्द्रजीकी शरण लीजिये' इत्यादि कहतीहुई मन्दोदरीसे रावणने कहा—हे मयसुता! मैं तेरी यह कुवाणी

नहीं सुनूंगा नहीं सुनूंगा क्योंकि तू भयसे कातर हो कर ऐसा कहती है। यों कह कर (भागो) सभाको चला गया। रावणकी रानीने जाना कि सुवाणीको कुवाणी कह कर दूसने (श्रवणपुट) नहीं सुना इस से मुझे ज्ञात होता है कि श्रीरामचन्द्रजीके हाथसे इसकी (मीचु) मौत ठनी है। यह 'न न स य' का 'पुट' वृत्त है॥

प्रियम्वदा (न भ ज र)

न भज राघव सुजानतें नरा!।
भजत जाहि विधि शम्भु निर्जरा॥
सहित मातु सिय जू प्रियंवदा।
जनहिं जो नित अहैं सु शर्म्मदा॥ २३॥

टी०—हे नर! सुजान रघुनाथजीसे (न भज) पलायमान मत हो। श्रीराम वही हैं जिन्हें (प्रियंवदा) प्रियभाषिणी एवं भक्तोंका कल्याण करनेहारी सीताजीके साथ सुर ब्रह्मा शङ्करादि भजते अर्थात् पूजते हैं। यह 'न भ ज र' का 'प्रियंवदा' वृत्त है॥

उज्वला (न न भ र)

न नभ रघुवरा कह भूसुरा।
लसत तरणितेज भनौं कुशा॥
धरणि-तल जबै मिल ना थला।
गगन भरति कीरति उज्वला॥ २४॥

टी०—कोई ब्राह्मण श्रीरामचन्द्रजीसे कहता है कि हे रघुवर! मैं

सत्य सत्य कहता हूं कि यह आकाशमें जो प्रकाश हो रहा है सो सूर्य्यका प्रकाश नहीं है किन्तु आपकी उज्ज्वल कीर्त्ति है। वह पृथ्वीतलको व्याप्त कर स्थानसंकोचवशात् आकाश-में जा कर छा रही है। यह 'न न भ र' का 'उज्ज्वला' वृत्त है।

नवमालिनी ( न ज भ य )

निज भय छांड़ि चीन्ह हनु लीजे ।
हरि महिरावनैंहिं बलि दीजे ॥
किमि हनु तो प्रवेश इहिं काला ।
प्रभु नवमालिनी सुमनमाला ॥ २५ ॥

टी०—महिरावणकी कुलस्वामिनीके सन्मुख खड़ेहुए रामचन्द्र-जीसे हनुमानजी कहते हैं—हे राम ! अपने इस दास हनुमानको पहिचान त्यक्तभय हो कर शीघ्र ही महिरावण-को बलि दीजिये। कठिन प्रसंगमें हनुमानजीकी ऐसी प्रोत्सा-हनदायी वाणी सुन कर रामचन्द्रजीने पूछा कि हे हनु! इस कठिन समयमें तेरा प्रवेश यहां कैसे हुआ ? इसे सुन कर हनुमानजीने उत्तर दिया हे प्रभु! जिस समय (नवमालिनी) तरुण मालिन देवीके अर्थ पुष्पमाला लाई उसी समय यह दास उक्त मालाके साथ यहां पर आ गया। यह 'न ज भ य' का 'नवमालिनी' वृत्त है। इसे नवमालिका भी कहते हैं।

ललना ( भ स स स )

भूमि सिसू धावैं कब री सजनी ।
यों कह कौशल्या हरिकी जननी ॥

डारत ही सोये सुथरे पलना ।
चारिउ भैया री सुघरे ललना ॥ २६ ॥

टी०—श्रीमती कौशल्याजी कहती हैं हे सखी! वह सुन्दर अवसर कब प्राप्त होगा कि जब पृथ्वी पर इधर उधर मेरे बालक दौड़ने लगेंगे। देखो तो मैंने ज्योंही इन्हें (सुथरे पलना) सुन्दर झूलेमें शयन कराया त्योंही मेरे सुघर बालक चारों भय्या सो गये। यह 'भ म स स' का 'ललना' वृत्त है ॥

धारी ( ज ज ज य )

जु काल यहै छबि देखत बीते ।
तुम्हार प्रभू गुण गावत हीते ॥
कृपा करि देहु वहै गिरिधारी ।
यचौं कर जोरि सुभक्ति तुम्हारी ॥ २७ ॥

टी०—हे प्रभु! जो काल आपकी इस छविके देखने तथा (हीते) अन्तःकरणसे गुण गान करनेमें व्यतीत होता है, हे गिरिधारी! अनुग्रहपूर्वक वही मुझे दीजियेगा अर्थात् जनोंका मानससन्तापहारिणी आपकी मनोहर छवि मेरे हृदयमें सदा वास किया करे और मैं सदा आपके गुणानुवादमें लगा रहूं। यही (सुभक्ति) अविरल भक्ति मैं आपसे हाथ जोड़ कर मांगता हूं। यह 'जुकालय' अर्थात् तीन जगण और एक यगणका 'धारी' वृत्त है ॥

ललित ( न न म र )

न निमि रह चखा सीता ज्यों लखा ।
रघुवर सु सखा राख्यो जो मखा ॥

ललित जिन छवी सीताकी लखी ।
अमरतिय कहैं सो धन्या सखी ॥ २८ ॥

टी०—जिन रघुवरने महर्षि विश्वामित्रकी मखकी रक्षा की उन सुन्दर सखाको सीताने ज्योंही देखा त्योंही सीताके (चखा) नेत्रोंमें निमिराजा न रहे अर्थात् रामचन्द्रजीको सीता एक टक देखती रहीं। सीताजीकी उक्त सुहावनी (ललित) छबि को जिन मृत्युलोककी सखियोंने देखा उन्हें देवाङ्गनाओंने धन्य माना। यह 'न न म र' का 'ललित' वृत्त है ॥

गौरी ( त ज ज य )

ती जो जय विश्व चहै चिरथाई ।
गौरीपगरेणु धरै सिर लाई ॥
देहैं द्रुततोषप्रिया सुइ वामा ।
बेगी जय सुन्दरि पूरणकामा ॥ २९ ॥

टी०–जो स्त्री संसारमें ( चिरथायी ) चिरस्थायी जय चाहती हो वह गौरीजीके चरणोंकी रेणु आदरपूर्वक अपने माथे पर चढ़ावे। भक्तिपरायण ( वामा ) स्त्रीको सुन्दरी एवं पूर्णकाम ( द्रुततोषप्रिया ) आशुतोषप्रिया शीघ्र ही जयप्रदान करेंगी। यह 'त ज ज य' का 'गौरी' वृत्त है। यह वृत्त रामचन्द्रिका-में पाया जाता है।

✓ विद्याधारी ( म म म म )

मैं चारों बंधू गाऊं भक्तीको पाऊं।
रे लाभै सारे यामें अन्तै ना जाऊं ॥

जानै भेदा याको सत्संगाको धारी ।
वोही सांचो भक्ता सांचो विद्याधारी ॥३०॥

टी०—एक भक्त कहता है—मैं चारों भाइयोंका अर्थात् राम लक्ष्मण भरत शत्रुघ्नका गुण गान करके भक्ति प्राप्त करूंगा । रे भाइयो ! इसीमें सब लाभ है । मैं दूसरी जगह कहीं नहीं जाऊंगा । इस पद्यमें 'रे ला भै सा' आदि पदान्तर्गत वर्णों के 'रे' से राम 'ला' से लक्ष्मण 'भै' से भरत और 'सा' से शत्रुघ्न आदिका बोध होता है । पुनः आदि 'रे' से राम और अन्त्य 'सा' से सीताका बोध होता है । रे और साके मध्यमें 'लाभ' शब्द है इससे यह सूचित होता है कि सीतारामके भजनसे लाभ ही लाभ होता है । इसका भेद वेही जानते हैं जो सत्सङ्गको धारण करते हैं । वेही सच्चे भक्त और विद्वान् हैं । यह 'मैं चारों' अर्थात् चार मगणका विद्याधारी' वृत्त है।

अतिजगती ।

( त्रयोदशाक्षरावृत्तिः ८१९२ )

तारक ( स स स स ग )

ससि सीस गरे नरमाल पुरारी ।
सुनिये सतिनाथ पुकार हमारी ॥
पढ़ि पिङ्गल छन्द रचैं सब कोई ।
करतार करौ शुभ वासर सोई ॥ १ ॥

टी०—माथे पर चन्द्र और गलेमें नरमुण्डमाल धारण किये हुए हे पुरारी ! हे सतीनाथ ! हमारी प्रार्थना सुनिये । हे कर्त्तार!

सब लोग पिङ्गलाचार्य्यकृत छन्दःशास्त्रको पढ़ कर दोषदूषण रहित उत्तमोत्तम काव्य बनाने लगें ऐसा सुन्दर समय लाइये। यह 'स स स स ग' का 'तारक' वृत्त है ॥

मञ्जुभाषिणी (स ज स ज ग)

सजि साज गौरि सदनै गई लिये ।
कर पुष्पमाल सिय मांगती हिये ॥
वर देहु राम जनतोषकारिणी ।
सुनि एवमस्तु वद मञ्जुभाषिणी ॥ २ ॥

टी०—सीताजी बहुत प्रकार आभूषित हो हाथमें पुष्पमाला लेकर गौरीजीके मन्दिरकी ओर गईं। जाते समय मनमें यही मांगती जाती थीं कि हे जनतोषकारिणी! हमको राम ही वर देव। सीताजीकी ऐसी मानसिक प्रार्थना सुन कर कोमलालापिनी गिरिजा बोलीं 'एवमस्तु' अर्थात् तुमको राम ही वर मिलें। यह 'स ज स ज ग' का 'मञ्जुभाषिणी' वृत्त है। इसे प्रबोधिता और सुनन्दिनी भी कहते हैं। इसमें ४ और पर यति है ॥

माया (म त य स ग)

माता! या सोंगी नटने का छल कीन्हे।
रोवै कान्हा मानत नाहीं कछु दीन्हे ॥
कोऊ बोली ता कहँ लै आव सयानी!
माया वाने या पर डारी हम जानी ॥ ३ ॥

टी०—श्रीमहादेवजीके श्रीकृष्णदर्शन कर जाने पर श्रीकृष्णको

रोते देख श्रीमती यशोदाजी किसी एक वृद्धा गोपीसे कहती हैं—हे माता! नहीं मालूम उस सोंगी नटने इसके साथ क्या छल किया है। देख तो जबसे उसकी दृष्टि इस पर पड़ी है तबसे इस मेरे कन्हैयाने रोना ही साधा है। कुछ भी दिये मानता ही नहीं। इस बातको सुन कोई अन्य सखी बोली हे सयानी! उस सोंगी नटको तुम बुलाओ, इसको जान पड़ता है कि उसने इस पर अपनी मायाका प्रयोग किया है। यह 'म त य स ग' का 'माया' वृत्त है। इसे मत्तमयूर भी कहते हैं॥

प्रहर्षिणी (म न ज र ग)

मो ना जार गदति गोपि हाथ जोरी।
तो ज्वाला विरह रखौ जु लाज मोरी॥
गोपीनाथ! रचहु रासहीं कन्हाई।
भावै जो शरदप्रहर्षिणी जुन्हाई॥ ४॥

टी०—रासक्रीड़ासक्त गोपी श्रीकृष्णसे कहती है—हे गोपीनाथ! मैं हाथ जोड़ कर कहती हूं कि आप मुझे अपनी विरहरूपी ज्वालामें न जलाइये, मेरी लाजकी रक्षा कीजिये। हे गोपीनाथ! हे कन्हाई! वही रास रचिये कि जिससे यह शरत्कालमें आनन्द देनेहारी जुन्हाई मुझको भली भांति भावे। यह 'म न ज र ग' का 'प्रहर्षिणी' वृत्त है॥

रुचिरा (ज भ स ज ग)

जु भास जोग जुगतसो हुँ ना कदा।
सु राम भक्तिबस बसैं हिये सदा॥

सु धन्य जो छवि रुचिरा हृदै धरैं।
न सो कबौं यहिं भवजालमें परैं ॥ ५ ॥

टी०—जिनका भास योग और युक्तिसे भी नहीं होता वे राम केवल भक्तिके वश हो कर हृदयमें सदा बास करते हैं। वे लोग धन्य हैं जो ऐसी सुन्दर छबिका ध्यान हृदयमें धरते हैं, वे कभी भवजालमें नहीं पड़ते। यह 'ज भ स ज ग' का 'रुचिरा' वृत्त है। इसे प्रभावती भी कहते हैं॥

चण्डी (न न स स ग)

न नसु सिगरि नर! आयु तु अल्पा।
निसिदिन भजत विलासिनितल्पा॥
कुबुध-कुजन-अघओघनखण्डी।
भजहु भजहु जनपालिनि चण्डी ॥ ६ ॥

टी०—हे नर! तू अहोरात्र सुन्दर स्त्री और (तल्पा) शय्यादिके सेवन करनेमें अपनी अल्पायु सबको सब नष्ट मत कर। कुपण्डित कुत्सितजन और पाप समूहोंका नाश करके भक्तोंकी रक्षा करनेहारी चण्डीका भजन कर भजन कर। यह 'न न स स ग' का 'चण्डी' वृत्त है॥

चन्द्रिका (न न त त ग)

न नित तगि कहूं आनको धावरे।
भजहु हर घरी रामको बावरे॥
लखन जुत भजो मातु सीता सती।
बदनदुति लखे चन्द्रिका लाजती ॥ ७ ॥

टी०—हे बावरे! तू नित्य इधर उधर (तगि) भटक कर दूसरेका आसरा मत कर, हर घड़ी श्रीरामजीको भज। लक्ष्मण सहित श्रीजानकीजीका भी, जिनके मुखकी द्युति देख चन्द्रिका भी लज्जित होती है, भजन किया कर। यह 'न न त त ग' का 'चन्द्रिका' वृत्त है। इसके ७ और ६ पर यति होती है॥

कलहंस (स ज स स ग)

सजि सी सिँगार कलहंसगती सी।
चलि आइ रामछबि मण्डप दीसी॥
जयमाल हर्षि जब हीमहँ डारी।
सुर लोग हर्ष खल-भूप दुखारी॥ ८॥

टी०—सकल भूषणोंसे अलंकृत हो कर सुन्दर हंसके समान चलती हुई (सी) सीताने मण्डपमें आकर रामचन्द्रजीकी शोभा देखी और हर्षित हो कर उनके हृदयमें जयमाल पहिरा दी। इस दृश्यको देख कर देवगण आनन्दको प्राप्त हुए परन्तु रावणादि खलभूप खेदको प्राप्त हुए। यह 'स ज स स ग' का 'कलहंस' वृत्त है। इसे सिंहनाद और नन्दिनी भी कहते हैं॥

चंचरीकावली (य म र र ग)

यमो रे! रागै छांड़ो यहै ईश भावै।
न भूलो माधोको विश्वही जो चलावै॥
लखो या पृथ्वीको बाटिका चम्पकी ज्यों।
बसो रागै त्यागै चञ्चरीकावली ज्यों॥ ९॥

टी०—रे जनों! यमौ अर्थात् निर्वैरता, सत्यालाप, चोरीत्याग, वीर्य्यरक्षा और विषय भोगादिकोंसे घृणा, इन पांच यमोंका सेवन करो रागका त्याग करो। क्योंकि प्रभुको यही भाता है। जो माधव सकल विश्वको चलाता है उसे मत भूलो। निर्वैरतादि पांच यमोंका सेवन और रागादि विकारोंका त्याग करके इस चम्पकवाटिकारूपी पृथ्वी पर (चञ्चरीकावली) भँवरोंकी पाँतीवत् निवास करो। यह 'य म र र ग' का 'चञ्चरीकावली' वृत्त है।

सू०—चम्पा पर भ्रमर नहीं जाता अर्थात् लुब्ध नहीं होता यह सुप्रसिद्ध ही है॥

कन्दुक (य य य य ग)

यचौ गाइकै कृष्णको राधिका साथा।
भजो पादपाथोज नैके सदा माथा॥
धरो रूप वाराह धारी मही माथा।
लियो कन्दुकै काज कालीयहीं नाथा॥ १०॥

टी०—हे मनुष्यो! यदि तुमको याचना करनी हो तो जिन श्रीकृष्णने वाराहदेह धारण करके पृथ्वी अपने माथे पर ली अर्थात् उसकी रक्षा की, और अपने (कन्दुक) गेंदकेलिये काली नाग नाथा उन्हींके पादपाथोजको सदा नमस्कार करो और उन्हींसे निजेष्टकी याचना करो। यह 'यची गाइकै' अर्थात् चार यगण और एक गुरुका 'कन्दुक' वृत्त है॥

क्षमा ( न न ज त ग )

न निज तिगम सुभाव छांडै खला।
यदपि नित उठ पाव ताको फला॥
तिमि न सुजनसमाज धारै तमा।
जग जिनकर सु साज नीती छमा॥ ११॥

टी०—जैसे खल अपनी ( तिगम ) तीक्ष्ण प्रकृतिका योग्य फल वारंवार पाया करता है परन्तु उसे छोड़ता नहीं वैसे ही कोई कितना भी अपराध करे परन्तु सज्जनलोग, जिनका भूषण जगमें नीति और क्षमा ही है, तमोगुणको धारण नहीं करते अर्थात् क्रोध दिलानेवाले पर कुपित नहीं होते। यह 'न न ज त ग' का 'क्षमा' वृत्त है॥

कञ्जअवलि ( भ न ज ज ल )

भानुज जलमहँ आय परैं जब।
कञ्जअवलि विकसैं सरमें तब॥
त्यों रघुबर पुर आय गये जब।
नारि रु नर प्रमुदे लखिके सब॥ १२॥

टी०—जैसे जब प्रातःकाल होता है और ( भानुज ) सूर्य्यकी किरणें तड़ागमें आपड़ती हैं तब कमलपंक्तियां विकसित होती हैं अर्थात् आनन्दित होती हैं। वैसे ही श्रीरामचन्द्रजीके अयोध्यापुरीमें आते ही वहांके स्त्री पुरुष उनको देख कर आनन्दित हुए। यह 'भ न ज ज ल' का 'कञ्जअवलि' वृत्त है। इसे पङ्कजवाटिका, एकावली और पङ्कअवलि भी कहते हैं॥

कन्द ( य य य य ल )

यचौ लाइके चित्त आनन्दकन्दाहि ।
सु भक्ती निजा नाथ दीजे अनाथाहि ॥
हरे ! राम ! हे राम ! हे राम ! हे राम ।
करौ मोहियेमें सदा आपनो धाम ॥ १३ ॥

टी०—आनन्दकन्द श्रीरामचन्द्रजीसे ध्यान लगा कर यही याचना करो कि हे प्रभु ! मुझ अनाथको अपनी ( सुभक्ती ) जन-पावनी भक्ति दीजिये और सदा मेरे अन्तःकरणमें अपना (धाम) निवासस्थान कीजिये। यह 'यचौ ल' चार यगण और एक लघुका 'कन्द' वृत्त है ॥

राग ( र ज र ज ग )

रे जरा जगौ न नींद गाढ़ सोउ रे ।
पाय देह मानुषी न जन्म खोउ रे ॥
ह्वै अनन्द राग गा सु मुक्ति पाउ रे ।
राम राम राम राम राम गाउ रे ॥ १४ ॥

टी०—हे भाई ! जरा तो जगो गाढ़ी निद्रामें मत पड़े रहो मनुष्यदेह पा कर जन्म वृथा नष्ट मत करो आनन्दपूर्वक ईश्वरका गुणानुवाद उत्तम उत्तम रागोंमें गा कर मुक्ति प्राप्त करो और सदा राम राम राम यही गाया करो। यह 'र ज र ज ग' का 'राग' वृत्त है। इसकी दूसरी व्युत्पत्ति 'नन्द राग गा' से प्रगट होती है अर्थात् नन्द = गुरु लघु, राग = ६, तो६ + गा अर्थात् ६ बार गुरु लघु और अन्तमें एक गुरुका 'राग' वृत्त है। यह प्रस्तारकी रीतिसे नवीन रचा गया है ॥

राधा ( र त म य ग )

रे तु माया गोपिनाथा जानि कै भारी।
भूलि सारी त्यागि कै लै आपको तारी ॥
प्रेमसों तू नित्य प्यारे छांड़िकै रागा।
कृष्णराधा कृष्णराधा कृष्णराधा गा ॥ १५ ॥

टी०—अरे भाई! तू गोपीनाथ श्रीकृष्णचन्द्रजीकी मायाको महाप्रवल जान कर सब भूलोंको त्याग दे और अपने तरनेका उपाय कर। सब रागोंका परित्याग करके प्रेमसहित नित्य राधाकृष्ण राधाकृष्ण गाया कर। यह 'र त म य ग' का 'राधा' वृत्त है। यह प्रस्तारकी रीतिसे नूतन रचा गया है॥

शर्करी।

( चतुर्दशाक्षरावृत्तिः १६३८४ )

वसन्ततिलका ( त भ ज ज ग ग )

तैं भोजजोग गुनि कै कहु लाभ हानी।
यों मुञ्जबात सुनि कै कह दैव ज्ञानी ॥
है है सुदानपर पावहिं विज्ञ मांगे।
हों सर्व सन्त तिलका लखि मोद पागे ॥१॥

टी०—राजा मुञ्ज और ज्योतिषीके प्रश्नोत्तर—हे दैवज्ञ! तू भोजके योगोंका विचार करके उसके भविष्यत् लाभालाभसे मुझे ज्ञात कर। यह सुन कर दैवज्ञने कहा कि यह वालक अतीव सुदानशील होगा और इसके पाससे केवल विज्ञ ही दान पावेंगे। इसका राज्यतिलक देख कर ( सर्व सन्त ) सब सज्जन

लोग प्रमुदित होंगे। यह 'त भ ज ज ग ग' का वसन्ततिलका' वृत्त है। इसकी अन्य संज्ञायें उद्धर्षिणी, सिंहोन्नता वसन्ततिलक प्रभृति हैं॥

असम्बाधा (म त न स ग ग)

माता! नासो गंग! कठिन भवकी पीरा।
जातें ह्वै निःशंक भवति! तुम्हरे तीरा॥
गावौं तेरो ही गुण निसदिन बेबाधा।
पावौं जातें बेगि शुभगति असंबाधा॥ २॥

टी०—हे माता! हे गंगा! मेरी कठिन सांसारिक पीड़ाओंका नाश करो, जिससे हे भवति! मैं निःशङ्क हो कर तुम्हारे तीर पर अहोरात्रि तुम्हारा ही गुणगान करके शीघ्र (असम्-बाधा) निर्बाधा एवं शुभगतिको प्राप्त होऊं। यह 'म त न स ग ग' का 'असंबाधा' वृत्त है॥

अपराजिता (न न र स ल ग)

न निरस लग रामकी जनको कथा।
सुनत बढ़त प्रेम-सिन्धु शशी यथा॥
रघुकुल करि पावनो सुख साजिता।
जिन किय थित कीरती अपराजिता॥ ३॥

टी०—जिन रामचन्द्रजीने रघुकुलको पावन करके अर्थात् उसमें अवतीर्ण हो कर (अपराजिता) अजातजेत्री कीर्त्ति इस संसारमें स्थित की उनकी कथा भक्तजनोंको कदापि निरस

नहीं लगती । वे उसे जब २ सुनते हैं तब २ जैसे पूर्ण चन्द्र-को देख समुद्र बढ़ता है वैसे ही कथा श्रवण करनेसे उनका स्नेह बढ़ता है । 'राम कथा जे सुनत अघाहीं । रस विशेष तिन जाना नाहीं' इति भावः । यह 'न न र स ल ग' का 'अपराजिता' वृत्त है ।

प्रहरणकलिका ( न न भ न ल ग )

न नभ नल ! गये बचहिं खल असू ।
तहँहुँ धरब रावणहिं विभुजसू ॥
महि रघुबर जन्म खल दलनको ।
प्रहरण कलि काटन दुख जनको ॥ ४ ॥

टी०—कोई कपि नलसे कहता है—हे नल ! यदि यह खल अर्थात् रावण आकाशमें भी जा कर छिपेगा तौभी इसके (असू) प्राण न बचेंगे । वहां भी ( विभु ) निग्रहानुग्रहसमर्थ श्री-रामचन्द्रजीका यश इस रावणको ग्रसित करेगा क्योंकि पृथ्वी पर श्री रामजी का जन्म दुष्टोंके दलनार्थ और भक्तोंके (कलि) पाप एवं दुःखोंके हरणार्थ ही हुआ करता है । 'परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृतां । धर्म्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगे युग' इति भावः । यह 'न न भ न ल ग' का 'प्रहरण-कलिका' वृत्त है । इसे प्रहरणकलिता भी कहते हैं ॥

वासन्ती ( म त न म ग ग )

माता ! नौ मैं गंग ! चरण तोरे त्रैकाला ।
नासौ वेगी दुःख विपुल औरौ जंजाला ॥

जाके तीरा राम पहिर भूर्जाकी छाला।
भूकन्याको देत सुमन-वासन्ती-माला ॥ ५ ॥

टी०—जिनके तीर पर श्रीमद्रामचन्द्रजीने भूर्जपत्रके वसन धारण करके (भूकन्या) श्रीमती जानकीजीके सहवर्त्तमान आनन्दपूर्वक उन्हें वसन्तकालीन पुष्पोंकी मालादि पहिरा कर कुछ काल व्यतीत किया सोई हे गंगा! हे माता! मैं तुम्हारे चरणोंको त्रिकाल (नौ) नमन करता हूं। तुम मेरे सांसारिक अनेकानेक दुःख एवं अन्यान्य जञ्जालोंको शीघ्र ही नष्ट करो। यह 'म त न म ग ग' का 'वासन्ती' वृत्त है। वृत्तरत्नाकरमें इसकी उत्पत्ति 'म त न य ग ग' कही है।

मञ्जरी (स ज स य ल ग)

सजि सीय लै गइ सखी जबै मण्डपा।
सुषमा निहारि शशि आदि लागी त्रपा ॥
सुवितान बाग फब आमकी मंजरी।
रघुनाथ-नैन मुद जोह ज्यों चञ्चरी ॥ ६ ॥

टी०—कोई एक चतुर सखी जब सीताजीको सकल आभरण पहिरा कर मण्डपमें ले गई तब उनके मुखादि सुअङ्गोंकी (सुषमा) शोभाको देखकर चन्द्रादि लज्जित हुए। उस समय वितानरूपी सुन्दर वाटिकामें श्रीसीताजी रसालमञ्जरी सदृश (फव) राजती थीं और रघुनाथजीके नयन-भ्रमर उनको आनन्दपूर्वक (जोह) देख देख कर लुब्ध हो रहे थे।

यह 'स ज स य ल ग' का 'मञ्जरी' वृत्त है । इसे वसुधा और पद्मा भी कहते हैं ॥

कुटिल ( स भ न य ग ग )

सुभ नायो गगरिक तुव गङ्गा! पानी ।
जिन शम्भू सिर जननि! दयाकी खानी ॥
कपटी कूर कुटिल कुयशीको साथा ।
तजि के पावत शुभगति गावैं गाथा ॥७॥

टी०—हे गंगा ! हे माता ! हे दयाकी खानि ! तुम्हारा शुभ जल एक गागरि भर भी जो लोग शिवजीके सीस पर चढ़ाते हैं वे कपटी कूर कुयशी आदि पुरुषोंका कुसङ्ग छोड़ कर शुभ गतिको प्राप्त होते हैं। ऐसा पुराणादि सद्ग्रन्थ प्रतिपादित करते हैं। यह 'स भ न य ग ग' का 'कुटिल' वृत्त है ॥

इन्दुवदना ( भ ज स न ग ग )

भौजि! सुनु गागरि न पैहहु उतारी ।
बन्धु मम नाम जब लौं न उचारी ॥
इन्दुवदना वदत जाउँ बलिहारी ।
जान मुहिं दे घरहिं सत्वर बिहारी ॥८॥

टी०—श्रीकृष्णजी और उनकी भ्रातृजायाकी उक्तिप्रत्युक्ति—हे भौजी! जब तक तुम हमारे भाईका नाम न लोगी तब तक हम तुम्हारी (गागरि) गगरी न उतारेंगे इतना सुन कर चन्द्र-मुखी भौजाईने कहा हे बिहारी! मैं तुम्हारी बलिहारी जाती

हूं। मुझे शीघ्र घर जाने दीजिये। यहां पर बलिहारीकी श्रीखसे श्रीकृष्णजीके ज्येष्ठ भ्राता श्रीबलरामजीका नाम लिया और अपनेको हारी भी मान लिया। यह 'भ ज स न ग ग' का 'इन्दुवदना' वृत्त है।

चक्र ( भ न न न ल ग )

भौननि न लगत कतहुं ठिकनवां।
राम विमुख रहि सुख मिल कहँवां॥
चक्र हरिहिं अरु ऋषि न विसरिये।
चक्रधरहिं भजि भव-दुख कटिये॥९॥

टी०—क्या श्रीमत् सच्चिदानन्द रामचन्द्रजीसे पराङ्मुख रहनेहारेको कहीं भी सुख प्राप्त होता है? नहीं २। चौदह भुवनोंमेंसे उसका कहीं भी ठिकाना नहीं लगता। ( हरिचक्र अरु ऋषि ) सुदर्शन और दुर्वासा ऋषिके इतिहासको न भूल कर चक्रपाणि विष्णुका भजन करो और अपने सब संसारी दुःखोंको काटो। यह 'भ न न न ल ग' का 'चक्र' वृत्त है। इसे चक्रविरति भी कहते हैं॥

नान्दीमुखी ( न न त त ग ग )

नित गहि दुइ पादै गुरूकेर जाई।
दशरथ सुत चारी लहे मोद पाई॥
हिय महँ धरिके ध्यान शृङ्गी ऋषीको।
मुदित मन कियो श्राद्ध नान्दीमुखीको॥१०॥

टी०—श्रीगुरुवर्य्य वशिष्ठजीके पाद कमलोंको नित्य प्रति जा जा

कर नमन करते २ महाराज दशरथजीने चार पुत्र पाये। पुत्रजन्म सुन आनन्दित हुए और हृदयमें शृङ्गीऋषिका ध्यान करके प्रसन्नचित्तसे (नान्दीमुखी) मङ्गलमुखी श्राद्ध किया। यह 'नित गहि दुइ' अर्थात् दो नगण दो तगण और दो गुरुका 'नान्दीमुखी' वृत्त है॥

लोला (म स म भ ग ग)

मा सोमौ भग गौ री काहू ती-मुख देखे।
सिंहौ री कटि जोहे हस्ती चालहिं पेखे॥
लोलासी मृदुबैना पूछै बाल नवीना।
बोली मातु फबै ना बाणी नीतिविहीना॥११॥

टी०—एक लक्ष्मीसमान सुशीला मधुरालापिनी नवबाला अपनी मातासे पूछती है कि हे माता! क्या यह लोकोक्ति सत्य है कि स्त्रीके मुखकी सुन्दरता देख चन्द्रमा लज्जित हो भागता अथवा छिपता फिरता है वैसे ही स्त्रीकी कटि देख सिंह और चाल देख कर हाथी छिपते फिरते हैं। यह सुन कर माता कहती है कि हे बेटी! यह केवल कहने ही मात्र को है जो वाणी नीतिविहीन है वह नहीं फबती अर्थात् नहीं सुहाती। यह 'म स म भ ग ग' का 'लोला' वृत्त है। इसके सात सात वर्ण पर यति होती है॥

हरी (ज र ज र ल ग)

जरा जरा लगाय चित्त मित्त नित्तहीं।
सियापती भजौ अजौ विचार हित्तहीं॥

सनै लगा सतै न छाँड़ि गा सबै घरी।
हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी ॥१२॥

टी०—हे मित्र! अब तो भी अपना हित विचार पूर्ण चित्तसे थोड़ा २ नित्य ही सियापति रामचन्द्रजीका भजन किया करो मनको सत्यकी ओर लगाओ और सदा हरी हरी हरी यही गाया करो। यह 'ज र ज र ल ग' 'का' हरी वृत्त है। इसीकी दूसरी व्युत्पत्ति 'लगा सतै' से प्रगट होती है अर्थात् सात वार लघु गुरु आनेसे 'हरी' वृत्त सिद्ध होता है। प्रस्तार की रीतिसे यह वृत्त नया रचा गया है॥

अतिशर्करी।

( पञ्चदशाक्षरावृत्तिः ३२७६८ )

शशिकला ( न न न न स )

नचहु सुखद यसुमतिसुत सहिता।
लहहु जनम इह सखि सुख अमिता॥
बढ़त चरन रति सु हरि अनुपला।
जिमि सित पछ नित बढ़त शशिकला॥ १॥

टी०—एक सखी सखियोंसे कहती है—हे सखियो! सुखदाता यशोदानन्दनके साथ नृत्य करो और इस जन्मके अमित सुखोंको प्राप्त होओ। जैसे (सितपछनि) शुक्लपक्षमें चन्द्रकला बढ़ती जाती है वैसीही तुम्हारी ( रति ) प्रीति हरिके चरणोंमें प्रति पल बढ़ती जाय। यह 'न चहु सु' अर्थात् चार नगण और एक सगणका 'शशिकला' वृत्त है। इसे मणिगुण और शरभ भी

कहते हैं। इस वृत्तके प्रत्येक चरणमें ६ और ६ पर विराम होनेसे यह 'स्रक्' कहाता है। वैसेही ८ और ७ पर विरति होनेसे 'मणिगुणनिकर' कहाता है। इसी चन्द्रावर्त्ता भी कहते हैं॥

मालिनी ( न न म य य )

न नमिय यह धारो पार्थ ! शिक्षा सुधन्या ।
कबहुं तजि हमारी मालिनी मूर्त्ति अन्या ॥
जिनकर यह नेमा मित्र ! मैं देखि पावौं ।
तिनहित सब कामैं छाँडि कै शीघ्र धावौं ॥ २ ॥

टी०—श्रीकृष्णजी अर्जुनजीसे कहते हैं—हे पार्थ! तुम हमारी इस सुधन्य शिक्षाको धारण करो कि हमारी ( मालिनी ) माला पहिरीहुई मूर्त्तिके अतिरिक्त किसी अन्य मूर्त्तिको प्रणाम मत करो। हे मित्र! मैं जिन भक्तोंका यह दृढ़ निश्चय देखता हूं उनकेलिये अपने सब कामोंको छोड़ कर शीघ्र ही दौड़ता हूं। यह 'न न म य य' का 'मालिनी' वृत्त है। आठ और सात पर यति हैं॥

विपिनतिलका ( न स न र र )

निसि नर रघूत्तम जु कैकई मन्दिरा ।
गवन किय क्रुद्ध लखि भाषि मीठी गिरा ॥
तु दुइ तजि चार बर मांगि कै लीजिये ।
विपिन तिलका सु कह रामहीं दीजिये ॥ ३ ॥

टी०—रात्रि समय जब नरश्रेष्ठ रघूत्तम दशरथजी कैकेयीके म-

न्दिरको गये और उसे क्रुद्ध देखा तब अत्यन्त कोमल वाणी-से उसकी खिन्नताका कारण पूछा खिन्नताका कारण वरप्रदानकी शिथिलता सुन कर कहा कि तुम दो (छोड़ चार वर दो। इतना सुन कर दशरथजीसे शपथ ले कर कैकेयी ने कहा कि हे राजन्! रामको (विपिनतिलका) वनवास दीजिये। यह 'न स न र र' का 'विपिनतिलका' वृत्त है॥

चामर (र ज र ज र)

रोज रोज राधिका सखीन संग आइ कै।
खेल रास कान्ह संग चित्त हर्ष लाइ कै॥
बांसुरीसमान-बोल सप्त ग्वाल गाइ कै।
कृष्णहीं रिझावहीं सु चामरै डुलाइ कै॥ ४॥

टी०—उधर तो रोज २ राधिकाजी सखियोंके साथ आ कर आनन्द-चित्तसे श्रीकृष्णचन्द्रके साथ रास खेला करती थीं और इधर ग्वालगण भी बांसुरीके समान सप्तस्वर गातेहुए श्रीकृष्ण पर चँवर डुलाके उन्हें रिझाया करते थे। इस वृत्तमें इस वृत्तके लक्षण भिन्न भिन्न रीतिसे दो बार कहे हैं। यथा—

(१) यह 'रोज रोजरा' अर्थात् रगण जगण रगण जगण और एक रगणका 'चामर' वृत्त है॥

(२) 'सप्त ग्वाल गा इकै' अर्थात् क्रमसे गुरु लघु सात बार और अन्तमें एक गुरुका यह 'चामर' वृत्त है। इसे तूण भी कहते हैं॥

चन्द्रलेखा ( म र म य य )

मैं री मैया ! यही लैहौं चन्द्रलेखा खिलौना ।
रोवै आली ! नहीं मानै मो कही यो सु छौना ॥
धाई कोई सखी लाई शीघ्र ही वारिवारो ।
कुम्भा तामें गहो चन्दा औ हँसो नन्दवारो ॥५॥

टी०—श्रीमती यशोदाजी किसी सखीसे कहती हैं—हे आली ! 'री मैया ! मैं इस चन्द्रकलाको ही खेलनेकेलिये लूंगा' ऐसा कह कह कर मेरा ( सुछौना ) सुन्दर बालक रोता है, कितना ही समझातीहूं पर मानता ही नहीं । इस बातको सुनते ही कोई गोपी शीघ्र ही दौड़ी और ( वारिवारो ) सजलकुम्भ ले आई । उसमें श्रीकृष्णको चन्द्र बताया, कुम्भमें चन्द्रका प्रतिबिम्ब पकड़के नन्दजीके नन्दन हँसे । यह 'म र म य य' का 'चन्द्रलेखा' वृत्त है ॥

चित्रा ( म म म य य )

मो मो माया याही जानौ याहि छांड़े बिना ना ।
पावै कोऊ प्यारे भौ-सिन्धू कबौं पार जाना ॥
है या नारी रूपा मो कौन्तेय ! माया विचित्रा ।
धारै जो भक्तीहीं मोरी मुक्ति पावै सु मित्रा ॥६॥

टी०—श्रीकृष्ण अर्जुनसे कहते हैं—हे प्यारे ! ( मो मो ) यह मेरा वह मेरा इत्यादि सब मेरी मायाका पसारा है । इसको छोड़े बिना कोई कदापि इस भवसागरके पार नहीं हो स-

जाता । हे कुन्तीपुत्र ! यह स्त्रीरूपिणी मेरी माया विचित्र है । हे सुमित्र ! जो लोग मेरी भक्तिको हृदयमें धारण करते हैं वेही इस प्रबल मायासे बच कर मुक्तिको प्राप्त होते हैं । यह । 'स म म य य' का 'चित्रा' वृत्त है ॥

निशिपाल ( भ ज स न र )

भोज सुनि राघवकवीन्द्रकुलकी नई ।
काव्यरचना विपुल वित्त कविको दई ॥
वार निशि पालत हमैं बुध कवी जनै ।
हो नृप चिरायु अखिलेश ! कवि यो भनै ॥ ७ ॥

टी०—राघवसंज्ञक कविश्रेष्ठकी नूतन काव्यरचना सुन कर श्री महाराजने उसको विपुल वित्त दिया । पारितोषक पाकर कवि राजाको आशीर्वाद देता है कि हे अखिलेश ! इस कविकी तुझसे यही प्रार्थना है कि जो हम पण्डित और कविलोगोंको अहोरात्रि उपहारादि दे कर पालता है वह चिरायु हो । यह 'भ ज स न र' का 'निशिपाल' वृत्त है ॥

मनहंस ( स ज ज भ र )

सज जीभ री ! कर जो सु-कीर्त्तन रामको ।
न तु व्यर्थ है मुख में तु टूक हि चामको ॥
जिमि बाग सूमन हंस सोहत मानसो ।
तिमि तू लसै मुखमें हरीगुणगानसो ॥ ८ ॥

टी०—री जीभ ! यदि तू श्रीमद्रामचन्द्रजीका सु-कीर्त्तन करेगी

तो शोभाको प्राप्त होगी नहीं तो चमड़ेके टुकड़ेके समान तेरा मुखमें पड़े रहना व्यर्थ है। जैसे वाटिका पुष्पों और मानसरोवर हंसोंसे शोभाको प्राप्त होता है वैसे ही तुझमें हरिगुणगान रहनेसे तू भी मुखमें शोभाको प्राप्त होगी। यह 'स ज ज भ र' का 'मनहंस' वृत्त है। इसे मानहंस, रणहंस और मानसहंस भी कहते हैं॥

नलिनी ( स स स स स )

ससिसों सु सखी रघुनन्दनको वदना।
लखि के पुलकीं मिथिलापुरकी ललना॥
तिनके सुखतें दिश फूल रहीं दशहूं।
पुरमें नलिनी विकसी जनु ओर चहूं॥ ९॥

टी०—जनकपुरीसे आईहुई कोई एक स्त्री कहती है—हे सु-सखी! मिथिलापुरकी स्त्रियां श्रीरघुनन्दनजीका चन्द्रसमान मुख देख कर पुलकीं अर्थात् आनन्दसे रोमाञ्चितगात्रा हुईं। उनके सुखसे दशों दिशा फूल उठीं। सुखसे फूलीहुईं वे पुर-में ऐसी भासती थीं कि मानो पुरमें चारों ओर ( नलिनी ) कुमुदिनियां चन्द्रको देख विकसित हुई हैं। यह 'स स स स स' का 'नलिनी' वृत्त है। इसे भ्रमरावली, ती, और मन-हरण भी कहते हैं॥

प्रभद्रिका ( न ज भ ज र )

निज भुज राघवेन्द्र दश सीस ढाइहैं।
करि सुर-काज आपु सह औध जाइहैं॥

सुनि हनुबैन सीय लखि राममुद्रिका ।
मुदित अशीस दीन तुरतै प्रभद्रिका ॥१०॥

टी०—हनुमानजी श्रीमती सीताजीसे कहते हैं—हे माता! राघवेन्द्र श्रीरामचन्द्रजी अपने हाथोंसे (रावणके) दशों सीस पतित करेंगे। इस प्रकार देवोंका कार्य्य साध करके आपके साथ पावनपुरी अयोध्याजीको गमन करेंगे। श्रीमती सीताजी इस प्रकारके हनुमद्वचन सुनके और श्रीमान् रामचन्द्रजीकी मुद्रिका पहिचान कर प्रमुदित हुईं और (तुरतै) शीघ्र ही हनुमानको (प्रभद्रिका) कल्याणदाची असीस दी। यह 'न ज भ ज र' का 'प्रभद्रिका' वृत्त है। कहीं २ इसकी संज्ञा प्रभद्रक और सुखेलक भी पाई जाती है॥

सीता (र त म य र)

रे तू माया रञ्चहू जानी न सीतारामकी।
हाय क्यों भूलो फिरै ना सीख मेरी कान की॥
जन्म बीता जात मीता अन्त रीता बावरे!
राम सीता राम सीता राम सीता गाव रे॥११॥

टी०—रे! तूने सीतारामकी माया रञ्चभर भी न जानी। हाय!!! तू भूला भूला क्यों फिरता है? मेरी शिक्षा तूने तनिक भी न सुनी। हे बावरे मीत! सब जन्म बीता जाता है, अन्तमें रीता ही जाना पड़ेगा। अतएव अब तौ भी सीताराम सीताराम गाया कर। यह 'र त म य र' का 'सीता' वृत्त है। यह वृत्त प्रस्तारकी रीतिसे नूतन रचा गया है॥

मोहनि ( स भ त य स )

सुभतो ये सखिरी ! आदिहुं जो चित्त धरी ।
नर औ नारि पढ़ैं भारतके एक घरी ॥
शुद्ध भाषा व्रजकी बीर बड़ी सोहनि है ।
सांचहू नागरि है आगरि है मोहनि है ॥ १२ ॥

टी०—एक स्त्री दूसरीसे कहती है—री सखी ! इस देश अर्थात् भारतका कल्याण तभी होगा कि जब एक घड़ी भर भी भारतके स्त्री पुरुष चित्त लगा कर व्रजकी शुद्ध भाषाको पहिलेहीसे पढ़ेंगे । यह भाषा नागरीके नामसे परिचित है, और यथार्थमें सुन्दर सब गुणआगरी और मनको मोहित करनेहारी है । यह 'स भ त य स' का 'मोहनि' वृत्त है ॥

सू०—'री आदिहुंसे' यह अभिप्राय है कि इस वृत्तके आदिमें रगण भी होता है । यहां पर इस वृत्तके दो पद सगण और दो पद रगणसे आरम्भ किये गये हैं । परन्तु विद्यार्थीको उचित है कि जब वह इस वृत्तकी रचना करे तो चारों पदके आदिमें सगण वा रगणका ही प्रयोग करे ।

भाम ( भ म स स स )

भाम ससी सोहैं नभमें सुख सों जबलों ।
वैदिक सांचो धर्म रहै जगमें तबलों ॥
लोक सुखी व्है कै दिन रात भजैं तुमहीं ।
मांगत तोसों दान यही प्रभु दे हमहीं ॥१३॥

टी०—(भाम) सूर्य्य और चन्द्रमा आकाशमें जब तक सुख रूप विराजमान हैं तब तक इस जगमें सत्य वैदिक धर्मका प्रचार रहै। सब लोग सुखी हो कर अहोनिशि तेरा भजन करें। हे प्रभु! यही दान तुझसे मांगता हूं सो कृपा करके दे। यह 'भ स स स स' का 'भाम' वृत्त है। प्रस्तारकी रीतिसे यह वृत्त नवीन रचा गया है॥

अथाष्टिः।

(षोडशाक्षरावृत्तिः ६५५३६)

चञ्चला (र ज र ज र ल)

री जरा जुरो लखो कहां गयो हमें विहाय।
कुंजबीच मोहिं तीय ग्वाल बांसुरी बजाय॥
देखि गोपिका कहैं परी जु टूटि पुष्पमाल।
चञ्चला सखी गई लिवाय आजु नन्दलाल॥१॥

टी०—श्रीकृष्णसे वंचित सखियोंकी परस्परोक्ति—री सखियो! जरा एकत्रित हो कर देखो तो, कि श्रीकृष्ण हम गोपियोंको बांसुरी बजा मोहित कर कुञ्जोंमें छोड़ कहां चले गये। ऐसा कह २ कर खोज करने लगीं। खोज करते २ मार्गमें पड़ी हुई पुष्पोंकी टूटी माला पा कर गोपियाँ आपसमें कहने लगीं 'री सखियो! इस मालाके देखनेसे हमें विदित होता है कि आज कोई चञ्चला सखी श्रीनन्दलालजीको लिवा ले गई है।' इस वृत्तमें इस वृत्तके लक्षण भिन्न २ रीतिसे दो वार कहे गये हैं। यथा—

( १ ) यह 'र ज र ज र ल' का 'चञ्चला' वृत्त है॥

( २ ) 'ग्वाल वासु' अर्थात् क्रमसे आठ वार गुरु लघुका 'चञ्चला' वृत्त है। इसे चित्र भी कहते हैं॥

चकिता ( भ स म त न ग )

भो सुमति ! न गोविन्दाहीं जानो निपट नरा।
देखत जिन गोपीग्वालाके जो गिरिहिं धरा॥
जोहत चकिता गोपीग्वाला पाणि डिगत सो।
कीन्ह निडर ऐसे स्वामीको धन्य भजत सो॥२॥

टी०—भो सुमति ! गोविन्दको निपट मनुष्य ही मत जानो। ये वेही गोविन्द हैं जिन्होंने गोप गोपियोंके सन्मुख (गिरिहिंधरा) गोवर्द्धन पर्वत उठा लिया और उन सबोंकी रक्षा की, उस पर्वतके भारसे इनके हलतेहुए हाथको देख जो गोपी गोप चकित हुए थे उन्हें इन्होंने निर्भय किया। ऐसे स्वामीको जो लोग भजते हैं सो धन्य हैं। यह 'भ स म त न ग' का 'चकिता' वृत्त है॥

पंचचामर ( ज र ज र ज ग )

जु रोज रोज गोपतीय कृष्ण संग धावतीं।
सु गीत नाथपांवसों लगाय चित्त गावतीं॥
कबौं खवाय दूध औ दही हरी रिझावतीं।
सु धन्य छांड़ि लाज पञ्च चामरै डुलावतीं॥३॥

टी०—नित्यप्रति जो गोपियां बंसीकी टेर सुन दौड़ कर श्रीकृष्ण

के पास जाया करती हैं, और उनके चरणोंमें चित्त लगाकर (गीत) उनका गुणानुवाद गाया करती हैं, इसी प्रकार कभी २ दूध दही आदि खिला कर उनको रिझाया करती हैं और कभी २ प्रेमातिशयात् पंचोंकी लाज छोड़ कर उन पर चमर डुलाया करती हैं वे अति धन्य हैं। इस वृत्तमें इस वृत्तकी व्युत्पत्ति भिन्न २ रीतिसे दो बार कही गई है। यथा,

(१) यह 'ज र ज र ज ग' का 'पंचचामर' वृत्त है॥

(२) यह 'वसो लगा' अर्थात् क्रमसे आठ लघु गुरुका 'पञ्चचामर' वृत्त है। इसे नराच और नागराज भी कहते हैं॥

सदनललिता (म भ न म न ग)

मैं भै नेमी नगपति महादेवा शरणकी।
मांग्यो जी-दान निज पति ह्वै दासी चरणकी॥
बोले येरी मदन-ललिता! खासी पतिरता।
पैहै श्रीकृष्णकर सुवनै प्रद्युम्न भरता॥४॥

टी०—रतिवचन—मैंने कैलाशपति महादेवजीके चरणोंकी शरण लेनेका भेस धारण किया और उनके चरणोंकी दासी हो कर निज प्राणवल्लभके पुनः प्राप्त होनेकी प्रार्थना की। मेरी प्रार्थना सुन कर शिवजी बोले, री मदनललिता! तू बड़ी पतिव्रता है। तेरे पातिव्रत्यको देख कर मैं वर देता हूं कि तेरा पति श्रीकृष्णजीका पुत्र प्रद्युम्न नामसे परिचित हो कर तुझे प्राप्त होगा। यह 'म भ न म न ग' का 'मदनललिता' वृत्त है

वाणिनी ( न ज भ ज र ग )

न जु भज रागसों लखन युक्त राम सीता।
जन हित कीन्ह मानव-चरित्र जो पुनीता॥
तिहिंकर सोह ना भणित कैसहूं जु नीकी।
हरि बिन बाणि नीति-रहिता लगै जु फीकी॥५॥

टी०—जिन्होंने भक्तोंके अर्थ पवित्र मानवचरित्र किये हैं ऐसे श्रीराम लक्ष्मण सीताको जो प्रीतिपूर्वक नहीं भजता, उसकी ( भणित ) कविता कितनी ही सुन्दर हो तौ भी हरि-विमुखताके कारण नहीं शोभती, हरिचर्चा विना वाणी नीति-रहित एवं फीकी लगती है। यह 'न ज भ ज र ग' का 'वाणिनी' वृत्त है॥

प्रवरललिता ( य म न स र ग )

यमी नासै रागादिक सकल जञ्जाल भाई।
यहीतें घेरै ना प्रवरललिता ताहि जाई॥
अहो मोरे मीता ! यदि चहहु संसार जीता।
तजो सारे रागा भजहु भवहा रामसीता॥६॥

टी०—रे भाई ! यमी अर्थात् निर्वैरता सत्य प्रलापादि पांच संयमोंका करनेवाला सम्पूर्ण वस्तुओंके अनुरागको नष्ट कर देता है इसी कारण ( प्रवरललिता ) अति सुन्दर स्त्री उसे ( जाइ घेरै ना ) अपने वश नहीं कर सकती। अहो मेरे मित्रगण ! यदि तुम संसार पार होना चाहते हो तो सब

रागोंको छोड़ो, और भवहा अर्थात् जन्ममृत्युके नाश करने-
वाले श्रीसीतारामको भजो। यह 'य म न स र ग' का 'प्र-
वरललिता' वृत्त है॥

अचलधृति (न न न न न ल)

न शिवमुख लखि डरहिं हिम गिरिपुर।
नर अरु युवति जिहिं अचल धृति फुर॥
लखि भव भयद छबि पुरबटु कहत।
सु धन वर लखि जिन बपु जिउ रहत॥७॥

टी०—गिरिपुर अर्थात् हिमाचलपुरके स्त्री पुरुष जिन्हें सच्चा एवं स्थिर धैर्य्य है वे शिवका मुख देख कर भयभीत नहीं होते। परन्तु (भव) शिवकी भयङ्कर शोभाको देख पुरबालक कहते हैं कि वरको देख कर जिनके शरीरमें प्राण रहेंगे वे धन्य हैं। यह 'न शिवसुख ल' अर्थात् पांच नगण और एक लघुका 'अचलधृति' वृत्त है। इसे गीत्यार्य्या भी कहते हैं, इसी के दुगुनेको डमरू कहते हैं॥

गरुड़रुत (न ज भ ज त ग)

न जु भज तैं गुपाल निशि वासरा रे मना।
लहसि न सौख्य भूलि कहुं यत्न कीन्हे घना॥
हरि हरिके कहे भजत पापको जूह यों।
गरुड़-रुतै सुने भजत सर्प को ब्यूह ज्यों॥८॥

टी०—रे मन! यदि तू अहोरात्रि गोपाल श्रीकृष्णका भजन न करेगा तो अनेकानेक यत्न करने पर भूलके भी कहीं सुख न

वाणिनी ( न ज भ ज र ग )

न जु भज रागसों लखन युक्त राम सीता।
जन हित कीन्ह मानव-चरित्र जो पुनीता॥
तिहिंकर सोह ना भणित कैसहूं जु नीकी।
हरि बिन वाणि नीति-रहिता लगै जु फीकी॥५॥

टी०—जिन्होंने भक्तोंके अर्थ पवित्र मानवचरित्र किये हैं ऐसे श्रीराम लक्ष्मण सीताको जो प्रीतिपूर्वक नहीं भजता, उसकी ( भणित ) कविता कितनी ही सुन्दर हो तौ भी हरि-विमुखताके कारण नहीं शोभती, हरिचर्चा विना वाणी नीति-रहित एवं फीकी लगती है। यह 'न ज भ ज र ग' का 'वाणिनी' वृत्त है॥

प्रवरललिता ( य म न स र ग )

यमी नासै रागादिक सकल जञ्जाल भाई।
यहीतें घेरै ना प्रवरललिता ताहि जाई॥
अहो मोरे मीता! यदि चहहु संसार जीता।
तजो सारे रागा भजहु भवहा रामसीता॥६॥

टी०—हे भाई! यमी अर्थात् निर्वैरता सत्य प्रलापादि पांच संयमोंका करनेवाला सम्पूर्ण वस्तुओंके अनुरागको नष्ट कर देता है इसी कारण ( प्रवरललिता ) अति सुन्दर स्त्री उसे ( जाइ घेरै ना ) अपने वश नहीं कर सकती। अहो मेरे मित्रगण! यदि तुम संसार पार होना चाहते हो तो सब

रागोंको छोड़ो, और भवहा अर्थात् जन्ममृत्युके नाश करने-वाले श्रीसीतारामको भजो। यह 'य म न स र ग' का 'प्रवरललिता' वृत्त है॥

अचलधृति (न न न न न ल)

न शिवमुख लखि डरहिं हिम गिरिपुर।
नर अरु युवति जिहिं अचल धृति फुर॥
लखि भव भयद छबि पुरबटु कहत।
सु धन वर लखि जिन बपु जिउ रहत॥७॥

टी०—गिरिपुर अर्थात् हिमाचलपुरके स्त्री पुरुष जिन्हें सच्चा एवं स्थिर धैर्य्य है वे शिवका मुख देख कर भयभीत नहीं होते। परन्तु (भव) शिवकी भयङ्कर शोभाको देख पुरबालक कहते हैं कि वरको देख कर जिनके शरीरमें प्राण रहेंगे वे धन्य हैं। यह 'न शिवमुख ल' अर्थात् पांच नगण और एक लघुका 'अचलधृति' वृत्त है। इसे गीत्यार्य्या भी कहते हैं, इसी के दुगुनेको डमरू कहते हैं॥

गरुड़रुत (न ज भ ज त ग)

न जु भज तैं गुपाल निशि वासरा रे मना।
लहसि न सौख्यं भूलि कहुं यत्न कीन्हे घना॥
हरि हरिके कहे भजत पापको जूह यों।
गरुड़-रुतै सुने भजत सर्प को ब्यूह ज्यों॥८॥

टी०—रे मन! यदि तू अहोरात्रि गोपाल श्रीकृष्णका भजन न करेगा तो अनेकानेक यत्न करने पर भूलके भी कहीं सुख न

पावेगा। जैसे ( गरुड़रुते ) गरुड़की ध्वनि सुन कर सर्प-समूह भगता है वैसे ही हरि हरिकी धुनि सुन कर पापसमूह मनुष्यको छोड़ कर भगता है। यह 'न ज भ ज त ग' का 'गरुड़रुत' वृत्त है॥

नील ( भ भ भ भ भ ग )

भा शिव आनन गौरि जवै मन लाय लखी।
लै गइ ज्यों सुठि भूषण धारि वितान सखी॥
चिन्तित होय गई तुरतै लखि नील गरो।
पालक है सुरको यह कीं जन-पाप भरो॥ ९॥

टी०—कोई सखी जब सुन्दर २ भूषण पहिना कर ( गौरी ) श्रीपार्वतीजीको मण्डपमें ले गई तब उनने मन लगाके शिवजीके मुखकी शोभा देखी। शोभा देखते २ ज्योंहीं शिवजीके नीलकण्ठ पर दृष्टि पड़ी त्योंहीं वह ( चिन्तित ) व्याकुल हो गईं और विचार करती हैं कि इसमें देवोंकी पालकताका चिन्ह (हालाहल) भरा है वा भक्तोंके पाप भरे हैं? यदि भक्तोंके पाप भरे हैं तो मैंने जो पूर्व जन्ममें शिवजीके वचनों पर विश्वास नहीं किया उसका स्मरण उनको अद्यावधि बना होगा यही व्याकुलताका हेतु है। यह 'भा शिव आनन गौ' अर्थात् पांच भगण और एक गुरुका 'नील' वृत्त है। इसे विशेषक और अश्वगति भी कहते हैं॥

धीरललिता ( भ र न र न ग )

भोर नरा न गावहिं जु कृष्ण कृष्ण सु मना।
जन्म वृथा चलो न फिरि पावहिं नर-तना॥

धारहु नेम धीर ! ललिता सखी जस कियो।
सर्वस छांडि नेह बलसों हरी बस कियो ॥ १० ॥

टी०—जो लोग प्रातःकाल उठके शुद्ध मनसे 'कृष्ण कृष्ण' ऐसा नहीं गाते उनका जन्म वृथा ही चला जाता है। यह नर-तन वारंवार नहीं मिलता, अतएव हे धीर! जैसे ललिता सखीने सर्वस्व छोड़के स्नेहद्वारा हरिको अपने वश कर लिया वैसे ही तुम भी हरिके भजनका ( नेम ) नियम धारण करो और तद्द्वारा उनकी कृपा सम्पादित करो। यह 'भ र न र न ग' का 'धीरललिता' वृत्त है ॥

अथात्यष्टिः।

( सप्तदशाक्षरावृत्तिः १३१०७२ )

शिखरणी ( य म न स भ ल ग )

यमी ना सो भोला, गुनत जु पिये मोह-मदिरा।
महापापी पावें, अधम गति जानौ श्रुति-गिरा ॥
यमी को ? सम्भू सो, जिन मदन जीत्यो भट महाँ।
जबै कीन्हें ध्याना, गिरि शिखर नीके वट छहाँ ॥१॥

टी०—जिन लोगोंने मोह मदिरा पान की है वे समझते हैं कि शम्भू यमी न थे। यथार्थमें वे लोग महापापी हैं अतएव वे अधमगतिको प्राप्त होते हैं, यह वेदवचन है। कहो तो शम्भू समान यमी कौन है ? कि जिन्होंने गिरिशिखर पर सुन्दर वृक्षकी छायामें ध्यानस्थ बैठे २ महाभट मदनको जीत लिया

नकि उसके वश होगये। यह 'य म न स भ ल ग' का 'शिखरणी' वृत्त है। ६ और ११ पर यति है॥

पृथ्वी (ज स ज स य ल ग)

जु साजि सिय लै गईं, सुघर मण्डपै जो सखी।
सु भाग तिनको बड़ो, अमरनारि भाषैं लखी॥
जु रामछबि कङ्कणै, निरखि आरसी संयुता।
लगाय हियसों धरी, कर न दूर पृथ्वीसुता॥ २॥

टी०—जो सखियां सियाको अलङ्कृत करके सुन्दर मण्डपमें ले गईं उनको देख कर अमराङ्गना कहती हैं कि इनका बड़ा सौभाग्य है। और जिसने कङ्कणसंयुत आरसीमें श्रीरामजीकी छवि देख उसे हृदयमें लगा ली पुनः घड़ी भरके लिये भी वह छवि हृदयसे दूर न की उस पृथ्वीसुता जानकीका भी सौभाग्य है। इसमें आदि जकार पादपूर्त्यर्थ है। यह 'ज स ज स य ल ग' का 'पृथ्वी' वृत्त है। आठ और नव पर यति है॥

हरिणी (न स म र स ल ग)

न सुमिर सुठी गोस्वामी रामहीं तजि आनको।
भजत जिहिं पाव योगी मोक्षके शुभ धामको॥
विपिन बसि कीन्हें नाना युक्तितें बनके यती।
बहु बिधि सुखी औ मार्यो हेमको हरिणीपती॥३॥

टी०—जिन श्रीरामचन्द्रजीके भजन द्वारा योगी लोग मोक्षके शुभ धामको प्राप्त होते हैं, जिन्होंने बनमें बास करके नाना

युक्तियोंसे वनके यतीगणोंको सुखी किया और ( हेमको ह-रिणीपती ) काञ्चन मृग मारा, उन गोस्वामी श्रीमद्रामचन्द्र-जीको छोड़ ( सूली ) शूली अर्थात् महादेवजी अन्यको नहीं ( सुमिर ) भजते। यह 'न स म र स ल ग' का 'हरिणी' वृत्त है। इसे हारिणी भी कहते हैं॥

मन्दाक्रान्ता ( म भ न त त ग ग )

मो भा ना तात! गगनमहीमें कहै जो अजाना।
सर्वव्यापी समुझि मुहिं सो आत्मज्ञानी सुजाना॥
मोरी भक्ती सुलभ तिहिंको शुद्ध है बुद्धि जाकी।
मन्दाक्रान्ता कर सु छबि मो हो घनी प्रीति ताकी॥४॥

टी०—योगेश्वर श्रीकृष्ण अपने परम मित्रसे कहते हैं—हे तात! जो कहता है कि आकाश और पृथ्वीमें मेरी ( भा ) दीप्ति नहीं है वह अजान है परन्तु जो ऐसा समझता है कि यह सम्पूर्ण जगत मुझसे ओतप्रोत व्याप्त है वही आत्मज्ञानी और सद्विवेकी है। जिसकी बुद्धि शुद्ध है उसीको मेरी भक्ति सुलभ है और वही मेरी मनोहर छबिको (मन्दाक्रान्ता कर) धीरे २ निज स्नेहाधिक्यसे आक्रान्त कर सकता है अर्थात् निजप्रेमाधिक्यसे मुझे ऐसा बना लेता है कि मैं उसके हृ-दयमें सदा बना ही रहता हूं। यह 'म भ न त त ग ग' का 'मन्दाक्रान्ता' वृत्त है॥

भाराक्रान्ता ( म भ न र स ल ग )

मो भा नारी सुलग सुभगा खरे हितसों सदा।
सेवै पीको तन-मन-धनै तजै तिहिं ना कदा॥

भासै सीता ! पति रति विना सु भूषित हूं खरी।
भारा क्रान्ता अभरननि ज्यों अलंकृत पूतरी ॥५॥

टी०—श्रीमती सीताजीसे परम पतिव्रता अनुसुइयाजी कहती हैं हे सीता ! यदि तुम हित करके पूछती हो तौ मैं तो यही कहती हूं कि मुझे वही स्त्री ( भा ) भाती है और वही (सुभगा लग ) सुन्दर प्रतीत होती है जो सदा ( खरे ) यथार्थ हितसे एवं तन-मन-धनसे प्रेमपूर्वक निज पतिकी सेवा करती है और उसे कदापि नहीं छोड़ती । हे सीता ! स्त्री ( पतिरति विना ) पतिस्नेह हीन होनेके कारण कितने ही भूषणोंसे भूषित तथा ( सौन्दर्य्यभाराक्रान्ता ) सौन्दर्य्य भारसे आक्रान्त होने पर भी सजीहुई कठपुतरीके सदृश प्रतीत होती है। यह 'म भ न र स ल ग' का 'भाराक्रान्ता' वृत्त है। ४, ६ और ७ पर यति है॥

मालाधर ( न स ज स य ल ग )

निसिजु ! सिय लों गभीर मम नेहमें जो पगी।
तुमहिं बिनु कौन जाय लयके सँदेशा भगी॥
फिरत हम साथ बन्धु तुम्हरी हि चिन्ता भरे।
गिनत पल जात जो विरह हाथ माला धरे ॥६॥

टी०—श्रीरामजी रात्रिको उद्देश कर कहते हैं—हे रात्रीजू ! तुम्हारे अतिरिक्त मेरे अथाह प्रेममें पगीहुई सीता तक मेरा सन्देश कौन ले जा सकता है कि तुम्हारी ही चिन्तासे भरा हुआ मैं भाईके साथ तुम्हारे ( विरह ) वियोग जन्य

खेदमें, जो काल व्यतीत होता है, उसकी गणनाकेलिये हाथमें माला लिये फिरता हूं। 'इस भावको सीताजी रात्रि समय स्वप्नमें जैसे अनुभव कर सकेंगी वैसे अन्य किसी भी स्थितिमें न कर सकेंगी इति भावः'। यह 'न स ज स य ल ग' का 'मालाधर' वृत्त है ॥

अथधृतिः।

( अष्टदशाक्षरावृत्तिः २६२१४४ )

नन्दन ( न ज भ ज र र )

नजु भज रोरिफूलफलआदितें रघूनन्दना।
सुनहु सुजान मीत मतिमन्द ते करैं क्रन्दना ॥
सब तजि नेहसों दिवसरैन सीयके नाहको।
भजत सनेम सो सुमति जीत मोहके जालको ॥१॥

टी०—हे सुष्ठुबुद्धिसम्पन्न मित्र! जो लोग फूल फल ( रोरी ) कुंकुम आदिसे ( रघूनन्दना ) रामचन्द्रजीकी पूजा नहीं करते वे मतिमन्द पीछे ( करैं क्रन्दना ) रोते हैं परन्तु जो लोग सबको छोड़ ( सनेम ) नियमपूर्वक अहर्निशि सीतापति श्रीरामको भजते हैं वे ही बुद्धिमान मोह समूहको जीत ज्ञानसम्पन्न हो कर मोक्षको प्राप्त होते हैं। यह 'न ज भ ज र र' का 'नन्दन' वृत्त है ॥

कुसुमितलतावेल्लिता ( म त न य य य )

माता नायो काल इन बरजोरी दही मू हमारे।
झूठे लाई तो पहँ उलहनो आज होतै सकारे ॥

मैं ना जाऊं अन्त कतहुं लखौं नित्य भानूसुताकी ॥
शोभावारी हैं कुसुमितलतावेल्लिता वीचि जाकी ॥ २ ॥

टी०—प्रातःकाल गोपियोंकी अपनी माता यशोदासे उलहना कहते देख श्रीकृष्ण कहते हैं—हे माता! इन्होंने अर्थात् गोपियोंने कल जोरावरीसे मेरे मुंह पर दही (नाया) डाल दिया अर्थात् लगा दिया और आज सबेरा होते ही तेरे पास झूठा उलहना ले कर आई हैं। हे माता! मैं तो इधर उधर कहीं भी नहीं जाया करता, केवल सूर्य्यनन्दिनी यमुनाजीके किनारे जाया करता हूं और वहां पुष्पवती लताओं करके (वेल्लित) कम्पित एवं सुन्दर २ उनकी (वीचि) अल्पतरंगोंको देखा करता हूं। यह 'मा ता ना यो काल' अर्थात् मगण, तगण, नगण और तीन यगण का 'कुसुमितलतावेल्लिता' वृत्त है॥

नाराच (न न र र र र)

न नर! चहुँ डुला मनै धाइले ईशको निर्भरा।
भजत जिहिं सबै सचीकान्तजू आदि दै निर्जरा॥
नस तुव अघओघ सारे प्रभूभक्तिकी ओटसों।
महि निसिचर वंस ज्यों रामनाराचकी चोटसों॥३॥

टी०—हे नर! मनको चारों ओर मत डुला परन्तु जिन ईशको इन्द्रादिक देव भजते हैं उनको निर्भर प्रेमसे भज। भक्तिके प्रभावसे तेरे पापसमूह ऐसे नष्ट हो जांयगे जैसे रामचन्द्रजीके नाराचसे पृथ्वीमें निशिचरवंश नष्ट हो गया। यह 'न न

र चहु' अर्थात् दो नगण और चार रगणका 'नाराच' वृत्त है। इसे महामालिनी और तारका भी कहते हैं॥

चित्रलेखा ( म भ न य य य )

मैं भीनी यों गुणनि सुनु यथा कामरी पाइ वारी।
बोलो ना आलि! तुमहिं कर जोरी कहौं वारिवारी॥
देख्यो मैं एक पुरुष सपनेमें अहै काम भेषा।
छांड़ो शोकै सु कह जु न मिलै नाम ना चित्रलेखा॥४॥

टी०—प्रद्युम्नको स्वप्नमें देख तत्प्रेमासक्त ऊषा चित्रलेखा से कहती है—हे आली! मैं हाथ जोड़ कर तुझसे वारंवार कहती हूं कि तू मुझसे मत बोल। मैं इस समय विह्वल हो रही हूं। सखीने विह्वलताका कारण पूछा तब वह कहती है हे सखी! मैंने रातको स्वप्नमें काम सदृश सुन्दर पुरुष देखा उसके गुणोंसे भीज कर भीजीहुई कमरीके समान जड़ हो गई हूं अर्थात् उसके सौन्दर्यको देख और जगन्मातापिता उमाशङ्करके वरप्रदानका स्मरण कर इतनी अधीर हो गई हूं कि मुझे मेरे शरीरकी चेतना तक नहीं है। श्रीकृष्णात्मजके चरणोंमें ऊषाका पवित्र स्नेह देख सखीनें कहा हे ऊषा! तू शोकको छोड़। यदि उस पुरुषको मैं तुझसे अभी ही न मिला दूं तो मेरा नाम चित्रलेखा ही नहीं। यह 'मैं भीनी यों गुण' अर्थात् मगण, भगण, नगण और तीन यगणका 'चित्रलेखा' वृत्त है॥

शार्दूललिता ( स स ज स त स )

मोसों जो सुत ! सांच पूछहु पिता गे मीचुसदना ।
हा!!! काहे ? सुत शोक को कहु चहूंमें राम भल ना ॥
काहे ? गे बन राम औ लखन दूनो सीय सहिता ।
राजाकी सुनि बाणिहे सुत ! विभू शार्दूल ! ललिता ॥५॥

टी०—भरतजीके मातुलगृहसे आने तथा पिताकी कुशल पूछने पर कैकेयी कहती है—हे सुत ! यदि मुझसे सत्य २ पूछते हो तो सुनो तुम्हारे पिता मृत्युवश हो गये । इतना सुनते ही भरतजी शोकापन्न हो गये और दीर्घ स्वरसे हा ! ! ! कह कर पूछा कि पिताकी मृत्युका क्या कारण है ? तब कैकेयीने कहा कि वे पुत्र शोकसे मृत्युको प्राप्त हुए । भरतजी ने पूछा कि चार पुत्रोंमेंसे यह कौन सा पुत्र है जिसके शोक से राजाकी मृत्यु हुई सो कहो । कैकेयीने कहा रामके शोक से मरे । भरतजी अति ही खिन्न हो कातर स्वरसे बोले अरे रे ! ! ! यह भला न हुआ । फिर मातासे पूछने लगे, रामकी ओरसे क्या शोक हुआ । कैकेयी बोली, लक्ष्मण और सीताको ले कर राम वनको गये । भरतजीने फिर पूछा, राम वनको क्यों गये ? कैकेयीने उत्तर दिया, हे पुत्र ! हे विभुश्रेष्ठ ! राजाकी ललित वाणी सुन कर सीता लक्ष्मण समेत राम वनको गये । ( प्रश्न ) कैकेयीने राजाकी वाणीको 'ललित' विशेषण क्यों दिया ? यथार्थमें तो यह वाणी कठोर है (उत्तर) निज दोष छिपानेकेहेतु कैकेयीने भरतजीसे ऐसा ही

कहा। यह 'म स ज स त स' का 'शार्दूलललिता' वृत्त है। कहीं २ इसीकी संज्ञा 'शार्दूललसिता' भी पाई जाती है।

हीर (भ स न ज न र)

भे सुनि जन राघवकर आवन मुदके भरे।
दुःख लखत पुत्र वदन मातु तिहुनके टरे॥
भा विपुल उछाह अवध मङ्गल धुनि व्है रहीं।
दीन बहुत हेम सहित हीरक सब विप्रहीं॥६॥

टी०—जब श्रीरामचन्द्रजी वनसे अयोध्याको आये तब अयोध्यावासी नर नारी उनका शुभागमन सुन कर प्रमुदित हुए। पुत्रका मुख देखते ही तीनों माताओंके दुःख नष्ट हो गये। अयोध्यापुरीमें घरोघर आनन्दपूर्वक अत्यन्त उत्साह मनाया गया। माताओंने सब ब्राम्हणोंको सुवर्णहीरकादिकोंका बहुत दान दिया। यह 'भ स न ज न र' का 'हीर' वृत्त है। १२ और ६ पर यति है॥

महामोदकारी (य ६)

यचौ यो यशोदाजुको लाड़िलो जो कला पूर्ण धारी।
जिहीं भक्त गावैं सदा चित्त लाये खरारी पुकारी॥
यही पूरवैगो सबै लालसा तो लला देवकीको।
करै गाथ जाको महा मोदकारी सबै काव्य नीको॥७॥

टी०—श्रीकृष्णजीकी ओर तर्जनी दिखा कर कोई महात्मा जनोंसे कहता है कि जिसे भक्त लोग खरारी नामसे पुकारते हैं,

और चित्त लगा कर गाते हैं, और जो पूर्णावतार है उसी इस यशोदाजीके लाड़िलेसे तुम परम पदकी याचना करो। और जिसके अत्यंतानन्द देनेहारे चरित्रोंके वर्णनसे सम्पूर्ण काव्य शोभाको प्राप्त होता है वही यह देवकीनन्दन तुम्हारी सब याचनाओंको पूरी करेगा। यथा सुधानिधौ—

"सन्त औ असन्तनिको सुख दुख देतो कौन, कौन ऐसी लीला करि भूमिभार हरतो। कुञ्जमें ललित केलि करि राधिकादिकासों, प्रेमके प्रकासको प्रगट कौन करतो॥ होती छबि छाई कविताईमें कहत तोष, कौनको सुजस गाय दूषन निदरतो। कौन सुख खान एतो करतो जहान आन, परम सुजान कान्ह जो न अवतरतो॥"

यह 'य चौ यो य' अर्थात् चार यगण और दो यगण ऐसे छः यगणका 'महामोदकारी' वृत्त है। इसे क्रीड़ाचक्र भी कहते हैं

चञ्चरी (र स ज ज भ र)

री सजै जु भरी हरी गुणसे रहै नित वाणि! तू।
औ सदा लह मान सन्त समाजमें जगमांहि तू॥
भूलिके जु बिसारि रामहिं आनको गुण गाइ है।
चम्पके सम ना हरीजन चञ्चरी मन भाइ है॥८॥

टी०—री वाणी! यदि तू सदा हरि गुणोंसे भरी रहैगी अर्थात् अहोरात्रि हरिगुणानुवाद किया करेगी तो (सजै) शोभाको प्राप्त होगी और सर्वकाल सन्तोंकी समाजमें मान पावेगी। यदि तू भ्रमसे रामको तज अन्य किसीका गुण गान

करेगी तो चम्पक पुष्पके समान हरिजन चञ्चरीकोंको तू मान्य न होगी। यह 'र स ज ज भ र' का 'चञ्चरी' वृत्त है। इसे चर्चरी, चञ्चली, विबुधप्रिया आदि भी कहते हैं॥

मञ्जीर ( म म भ म स म )

मोमें भूमें सो मापालक, दूजो कोउ न है मो ताता।
रे मूढ़ा! तैं मिथ्या भाषत, है तोरी अनहोती बाता॥
वाणी प्रल्हादाकी श्रीपति, ज्योंहीं कानकरी सापीरा।
आये खम्भा फारी ता छिन, बाजीं दुन्दुभि औ मञ्जीरा९

टी०—हिरण्यकश्यपने कुपित हो कर जब श्रीरामचन्द्रजीके अनन्य भक्त प्रल्हादसे पूछा कि रे मूढ़! बता तेरा राम कहां है? तब जगपावन प्रल्हादने कहा, हे मेरे तात! मुझमें और पृथिव्यादि पञ्चतत्व करके जो निर्मित हैं उन सबहीमें (मापालक) लक्ष्मीकान्त विद्यमान हैं उनके अतिरिक्त दूसरा कोई नहीं है। इसे सुन कर हिरण्यकश्यपने कहा रे मूढ़! मिथ्या प्रलाप क्यों करता है? तेरा कथन सर्व्वथैव असम्भाव्य है। अपनी साधु वाणीको मिथ्या सुन कर प्रल्हादने आर्त्तनादसे पुकार की उसे ज्योंहीं श्रीपतिने सुना त्योंही परम भागवतकी वाणीको सत्य करनेकेहेतु शीघ्रही खम्भा फाड़ कर उसीमेंसे प्रगट हुए। उनका आविर्भाव होते ही सुरोंकी समाजमें दुन्दुभि मञ्जीरादि मङ्गल वाद्योंका घोष होने लगा। यह 'म म भ म स म' का 'मञ्जीर' वृत्त है॥

अथाधृतिः ।

( ऊनविंशत्यक्षरावृत्तिः ५२४२८८ )

मेघविस्फूर्जिता ( य म न स र र ग )

यमूना सौरी रागयुत निशिमें बांसुरी ज्यों बजाई ।
सखी धाई बौरी सपदि उठिकै लाजकाजै विहाई ॥
लह्यो भारी मोदा पुलकि लखिकै मोहना नाम जाको ।
बनैले ज्यों केकी लहत सुनि कै मेघविस्फूर्जिताको ॥१॥

टी०—किसी अवसर पर रात्रि समय ( सौरी = शौरी ) श्रीकृष्णने यमुना तीर पर रागयुत ज्योंहीं बांसुरी बजाई त्योंहीं उसे सुन कर सब सखियां ( बौरी ) विक्षिप्त बन लाजकाजको छोड़ शीघ्रही उनकी ओर उठ धाईं और यमुना तीर पर जा पुलकिततनु हो मोहननामाभिधेयीको देख कर ऐसी आनन्दित हुईं जैसे ( बनैले ) अरण्यवासी ( केकी ) मयूरगण ( मेघविस्फूर्जिता ) मेघध्वनिको सुन कर प्रमुदित होते हैं। यह 'य म न स र र ग' का 'मेघविस्फूर्जिता' वृत्त है ॥

छाया ( य म न स त त ग )

यमूनासों ताँती गवलितनया माँगैं नितै जाय कै ।
वही दे माता ! जो बर हम मँगैं माथा तुम्हें नाय कै॥
धरे बंसी माला बन-कुसुम-वारी राज जो श्रीपती ।
लखैं जाको वृन्दाबन सुबट छायामाँहि हो सो पती ॥ २ ॥

टी०—( गवलिततनया तांती ) गोपकन्यावली यमुनाजीसे नित्य

याचना करती हैं कि हे माता! हम तुम्हें प्रणाम करके जो वर मांगती हैं वही वर तुम हमें दो। हम यही मांगती हैं कि जिस श्रीपतीको वंसी और बन-पुष्पोंकी माला धारण किये वृन्दावनके सुन्दर वृक्षोंकी छायामें सब लोग देखा करते हैं वेही हमारे पति होवैं। यह 'य म न स त त ग' का 'छाया' वृत्त है॥

शार्दूलविक्रीडित (म स ज स त त ग)

मोसों जो सत तू गरूर तजि के पूछै मतो ज्ञानको।
केहों मैं भजले विदेहतनया तासों बड़ो आन को॥
शक्ती आदि अकथ्य जासु महिमा राखे बचा पीड़िते।
संहारचो जन लागि दुष्ट असुरै शार्दूल विक्रीड़िते॥३॥

टी॰—श्रीमती जानकीजीका कोई अनन्य भक्त किसी जिज्ञासुसे कहता है—यदि तू दम्भ छोड़ मुझसे सत्य ज्ञानका विचार वा मत पूछता है तो मैं तो यही कहूंगा कि श्रीमती वैदेही को, जिनसे श्रेष्ठ अन्य कोई नहीं है, प्रीति एवं उत्साहपूर्वक भज। उनका भजन ही सत्य ज्ञानका मार्ग है। षड्गुणैश्वर्य्य सम्पन्ना आदिशक्ति जिनकी महिमा अवर्णनीय है और जो सब भक्तोंको (पीड़िते) आधि व्याधि दुःखोंसे पृथक् रखती हैं वह यही जनकदुलारी श्रीरघुवीरपियारी श्रीमती जानकीजी हैं, सिंहसमान पराक्रम करके भक्तप्रीत्यर्थ सहस्रबाह्वादि दुष्ट असुरोंका संहार इन्होंने किया है। यह 'म स ज स त त ग' का 'शार्दूलविक्रीडित' वृत्त है। १२ और ७ पर यति है।

शम्भू (स त य भ म म ग)

सत या भूमी मग जोपै खोजहु सिच्छा मेरी मानो जू।
गिरिजानाथा नमिये माथा नित याही नेमै धारो जू॥
तजि कै कामा भजिये नामा समयो ना ऐसो पावो जू।
शिवबम्भोला शिवबम्भोला बम भोला शम्भू गावो जू॥४॥

टी०—यदि इस पृथ्वी पर तुम सत्य मार्ग खोजनेकी आकांक्षा रखते हो तो मेरी शिक्षा मानो नित्य नियमपूर्वक श्रीगिरिजानाथको सीस नवाओ और सब कामनाओंका त्याग करके शिवबम्भोला शिवबम्भोला गाया करो—देखो ऐसा सुअवसर फिर तुम्हें कदापि प्राप्त न होगा। यह 'स त य भ म म ग' का 'शम्भू' वृत्त है॥

फुल्लदाम (म त न स र र ग)

मो तो नासो रे रँगहु अपनको रामके रागमाहीँ।
ध्यावै धाता शम्भु सहित सुरके छांड़ि कामादि जाहीँ॥
जाने भंज्यो मैथिलि दुख रु पिनाकै नृपाली सभामें।
जाके कण्ठै युक्त विपुल जय मेली सिया फुल्लदामैं॥५॥

टी०—रे भाइयो! यह मेरा और वह तेरा इत्यादि मायाके प्रपञ्चोंको नष्ट करो और जिसे कामादि विकारोंको छोड़ देवगणोंके साथ ब्रह्मा महेश ध्याते हैं, और जिनने (नृपाली सभामें) राजाओंकी सभामें मैथिलीके दुःख तथा शिवजीके चापका भंजन किया अतएव जिनके कण्ठमें सीताने प्रचुरजयसम्पन्ना विकसित पुष्पोंकी माला पहिराई उ-

न्होंकी प्रीतिमें अपनेको रँग लो। यह 'म त न स र र ग' का 'फुल्लदाम' वृत्त है।

सू०—यहां 'रँगहु' में 'र' की एक ही मात्रा लेनी चाहिये॥

अथकृतिः।

( विंशत्यक्षरावृत्तिः १०४८५७६ )

वृत्त ( र ज र ज र ज ग ल )

रोज रोज राजगैलतें लिये गुपाल ग्वाल तीन सात।
वायुसेवनार्थ प्रात बाग जात आव लै सु फूल पात॥
लाय के धरैं सबै सु फूलपात मोद युक्त मातु हात।
धन्य मान मातु बाल वृत्त देखि हर्ष रोम रोम गात॥१॥

टी०—श्रीगोपालकृष्ण दस एक ग्वालोंको साथ ले कर टहलनेके लिये प्रातःकाल राजमार्गसे पुष्पवाटिकामें नित्यप्रति जाया करते और वहांसे सुन्दर २ पुष्पपत्र ले कर घरको आया करते थे। घर पहुंचने पर सब पुष्पपत्र आनन्दपूर्वक माताके हाथमें धरा करते थे। पुष्पपत्र पा माता बालक श्रीकृष्णके ( वृत्त ) चरित्रमें मग्न हो कर अपनेको धन्य मानती और रोम २ हर्षित हुआ करती थी। इस वृत्तमें इस वृत्तकी व्युत्पत्ति भिन्न भिन्न रीतिसे दो वार कही गई है। यथा:—

(१)—यह 'रोज रोज राजगैल' अर्थात् 'र ज र ज र ज ग ल' का 'वृत्त' संज्ञक वृत्त है।

(२) यह 'ग्वाल तीन सात' अर्थात् क्रमसे दस गुरु लघु का 'वृत्त' संज्ञक वृत्त है। इसे दण्डिका अथवा गण्डका भी कहते हैं॥

गीतिका (स ज ज भ र स ल ग)

सज जीभ री! सु लगै मुहीं सुन मो कहा चित लाय के।
नय काल लक्ष्मण जानकी सह रामको नित गाय के॥
पद! मो शरीरहिं रामके कल धामको लय धावहू।
कर! बीन लै अति दीन ह्वै नित गीतिकान सुनावहू॥२॥

टी०—री जीभ! यदि तू मेरा कहा चित्त लगा कर श्रवण करेगी और लक्ष्मण सीता समेत नित्य रामजीका गुणगान करके (काल नय) कालक्षेप करेगी तो (सज) शोभा को प्राप्त होगी अतएव मुझे भी (सु लगे) प्यारी लगेगी। इसी प्रकार हे पद! तुम यदि मेरे शरीरको रामजीके सुन्दर धामको ले चलोगे तो मुझे प्यारे लगोगे वैसेही हे कर! यदि तुम अति दीनतापूर्वक प्रभुके चरित्रोंके उत्तम उत्तम गीत बीनमें बजा कर कानमें श्रवण कराओगे तो प्यारे लगोगे। यह 'स ज ज भ र स लग' का 'गीतिका' वृत्त है॥

शोभा (य म न न त त ग ग)

यमूना ना तू तौ गगरि लय कबौं जा सुनै बात मेरी।
फिरै कान्हा नित्यै यमुनतट बहू ग्वाल संगी लिये री॥
लखै वाकी शोभा विपुल गुण युता जो सु बाला नवीनी।
न जानौं सो कैसे सपदि सुतवधू! प्रीतिमें जाय भीनी॥३॥

टी०—कोई सास कहती है—हे पुत्रवधू! तू निश्चयपूर्वक मेरी बात मान कि गगरी ले कर यमुना तीर पर जल लेनेको कदापि मत जाया कर। क्योंकि उसके तीर पर अपने साथके

ग्वालबालोंको ले कर कान्ह नित्य ही फिरा करता है। जो अप्रौढ़ सुन्दर गोपी उसकी अमित गुणकलित शोभाको देख पाती है वह न जाने किस प्रकार ( सपदि ) शीघ्रही उसकी प्रीतिमें (जाय भीनी) रँग जाती है। यह 'य म न न त त ग ग' का 'शोभा' वृत्त है। ६,७ और ७ पर यति है॥

अथ प्रकृतिः।

( एकविंशत्यक्षरावृत्तिः २०९७१५२ )

स्रग्धरा ( म र भ न य य य )

मोरे भौने ययू यो कहहु सुत! कहांतें लिये आवते हो।
भा का आनन्द आजी तुम फिरि फिरि कै माथ जो नावते हो॥
बोले माता! विलोक्यो फिरत सह चमू बागमें स्रग्धरे ज्यों।
काढ़ी माला रु मारे विपुल रिपु बली अश्व लो जीतिके त्यों॥१॥

टी०—मुनि आश्रममें वसतीहुई सीता निज पुत्रोंसे पूछती है—हे पुत्रो! कहो तो सही! तुम इस (ययू) मेध्याश्वको हमारे आश्रम पर कहांसे ले कर आ रहे हो? आज तुम्हें क्या आनन्द हुआ है कि जिससे तुम पुनः २ मुझे प्रणाम करते हो? इन प्रश्नोंको सुन कर पुत्रोंने कहा हे माता! हमने इस मेध्याश्वको (स्रग्धरे) माला पहिरे सैन्यके साथ बगीचेमें फिरते देखा और वहींसे इसे पकड़ कर लिये आते हैं। ज्योंहीं हमने इसे पकड़ा त्योंहीं असंख्य बलवान शत्रु हमसे युद्ध करनेको आ गये, हमने उन्हें मार इस मेध्याश्वको जीत लिया और इसकी माला उतार ली। यही हमारे आनन्दका का-

रण है। यह 'म र भ न य य य' का 'स्रग्धरा' वृत्त है। ७,७ और ७ पर यति होती है॥

सरसी ( न ज भ ज ज ज र )

न जु भज जो जरा पुहुमिजा सरसीरुह-नैन जानकी।
भजत जिन्हें लहैं जन कृपा द्रुत राम दयानिधानकी॥
लहत न ते कतौं सुख नराधम देह धरे निकाम यों।
सुनहु सुधी! अजागल कहौं पुनि जानहु श्वानपूंछ ज्यों॥२

टी०—एक भक्तकी उक्ति—जिन (सरसीरुह नैन) कमलनयनी (पुहुमिजा) भूकन्या जानकीजीका भजन करके भक्तलोग शीघ्र ही दयानिधान श्रीमद्रामचन्द्रजीके कृपापात्र बनते हैं, जो लोग उन्हें जरा भी नहीं भजते उनको सुख कहीं नहीं प्राप्त होता। इतनाही नहीं पर हे बुद्धिमान्! वे लोग मनुष्योंमें अधम समझे जाते हैं उनका नरदेह धारण करना (अजागल) बकरीके गलेके स्तनोंके समान (निकाम) व्यर्थ है। पुनः कहता हूं कि उनका मनुष्यदेह धारण करना श्वानकी पूंछके सदृश व्यर्थ है। यह 'न ज भ ज ज ज र' का 'सरसी' वृत्त है॥

अहि ( भ भ भ भ भ भ म )

भोर समैं हरि गेंद जु खेलत संग सखा यमुनातीरा।
गेंद गिरो यमुना दहमें झटि कूद परे धरि के धीरा॥
ग्वाल पुकार करी तब नन्द यशोमति रोवत ही धाये।
दाउ रहे समुझाय इतै अहि नाथि उतै दहतें आये॥३॥

टी०—किसी समय श्रीकृष्ण सखागणोंके साथ प्रातःकाल यमुना तीर पर गेंद खेल रहे थे, खेलतेर श्रीकृष्णका गेंद यमुनादह-में जा गिरा। उसके दहमें गिरते ही श्रीकृष्ण भी धैर्य धारण करके शीघ्र ही दहमें कूद पड़े। श्रीकृष्णके दहमें कूदते ही ग्वा-लोंने पुकार की उसे सुनते ही नन्द यशोदा रोतेहुए उठ दौड़े। इधर (दाऊ)बलरामजी कातर नन्द यशोदाको समझा ही रहे हैं कि इतनेमें उधरसे (अहिनाथि) कालियाको नाथ-कर यमुनादहसे श्रीकृष्ण आ गये। यह वृत्त प्रस्तारकी रीति से नूतन रचा गया है। यह 'भो रस मै' अर्थात् छः भगण और एक मगण का 'अहि' संज्ञक वृत्त है॥

अथाकृतिः

( द्वाविंशत्यक्षरावृत्तिः ४१९४३०४ )

मदिरा। ( भ भ भ भ भ भ भ ग )

भा सत गौरि गुसाँइनको बर राम धनू दुइ खण्ड कियो। मालिनिको जयमाल गुहो हरिके हिय जानकि मेलि दियो॥ रावनकी उतरी मदिरा चुप चाप पयान जु लङ्क कियो। राम बरी सिय मोद भरी नभमें सुर जै जयकार कियो॥ १॥

टी०—श्रीगोस्वामिनी महामाया पार्वतीजीका बर-प्रदान(सत भा) सत्य हुआ। रामचन्द्रजीने धनुषके दो खण्ड कर दिये। मा-लिनकी गुहीहुई जयमाला जानकीजीने श्रीरामजीको प-हिना दी। रावणकी गर्वरूपी मदिरा उतरी। वह चुप चाप

लङ्काको चला गया। श्रीरामने (मोद भरी) आनन्दयुक्त सीता का पाणिग्रहण किया। आकाशमें सुरोंने जय जयकी ध्वनि की । यह 'भासत७गौ' अर्थात् ७ भगण और एक गुरुका 'मदिरा'वृत्त है। इसे मालिनी, उमा और दिवा भी कहते हैं । इसी प्रकारके वृत्तोंका दूसरा नाम सवैया है जिनके कई भेद हैं जो यथास्थान दिये गये हैं ॥

सू०—सवैया और कवित्तोंके तुकान्त अवश्य मिलने चाहिये अर्थात् चारों चरणोंके अंत्याक्षर एकसे होने चाहिये ॥

हंसी ( म म त न न न स ग )

**मैं मो तो ना नाना सोंगै तजहु सुबुध ! न तु ग्रस-हरिमाया। जो याते ना छूटै पावै कबहुँ न सुख कह सुजन निकाया॥ वर्षै अग्नी चाहै चन्दा अकरम करम करहिं अवतंसी। बाढैं कंजा माथे शैला लवण जलधि-पय पिय बरु हंसी ॥ २॥**

टी०—कोई भक्त कहता है—हे सुबुध ! मैं हूं यह मेरा है तेरा नहीं है इत्यादि ( सोंग ) मिथ्या कल्पनाओंको छोड़ नोचेत् तुझे हरिकी माया ग्रसित करेगी। सज्जन लोगोंका कथन है कि चाहे चन्द्रसे अग्नि वर्षै, श्रेष्ठ पुरुष निंद्य कर्म करें, पर्वतकी चोटी पर कमल पैदा हों, वैसेही खारे समुद्रका जल हंसी पान करे, परन्तु जो इस मायासे मुक्तता नहीं पाता उसे कदापि सुख नहीं मिलता। यह 'म म त न न न स ग' का 'हंसी' वृत्त है। ८ और १४ पर यति है॥

मोद (भ भ भ भ भ म स ग)

भे सरमें सिगरे गुण अर्जुन जाहिर भूपालौ हु लजाने । ज्योंहि स्वयम्वरमें मछरी दइ बेधि सभासों द्रौपदि आने ॥ जाय कह्यो निज मातहितें फल एक मिलो ये तोहि बखानें । बाँटहु आपसमें तव बोलत मोद गहे कुन्ती अनजाने ॥ ३ ॥

टी०—अर्जुनके संपूर्ण गुण बाणोंमें प्रकाशित हुए । ज्योंही अर्जुन ने स्वयम्वरमें मछरीको वेध कर द्रौपदीको जीत लिया त्योंहीं सब राजालोग लज्जित हो गये । जय प्राप्त करके घर आने पर कुन्ती मातासे सब भाइयोंने कहा कि हे माता ! हमको एक फल मिला है । इतनाही कहने पाये थे कि माताने आनन्दपूर्वक अनजाने कह दिया कि उसे तुम सब आपसमें बांट लो । यह 'भे सरमें सिग' अर्थात् पांच भगण एक मगण एक सगण और एक गुरुका 'मोद' वृत्त है ॥

भद्रक (भ र न र न र न ग)

भोर नरा नरी नगधरै हिये धरत नेहसों समुझि के । ध्यावत ताहि जात अघओघ जा विधि मनोरथा कुमतिके ॥ भाव कुभाव आलस पुनी लिये अनख जो रटैं दिननिसा । होत सबै प्रभद्रक सु नाम शम्भु मुनि कुम्भ औ दशसिसा ॥ ४ ॥

टी०—किसी भक्तकी उक्ति—प्रातःकाल जो स्त्री पुरुष (नगधर)

गिरिधारी श्रीकृष्णको प्रेमपूर्वक हृदयमें धारण करते हैं और उनका ध्यान करते हैं उनके पापपुंज कुमतिके मनोरथके समान नष्ट हो जाते हैं। इस सुन्दर नामीको कोई कैसेही रात दिन जपै वह सबको मङ्गल ही देता है। भाव, कुभाव, आलस्य और अनखपूर्वक जपनेहारे शङ्कर, (मुनि) वाल्मीक, (कुम्भ) कुम्भकर्ण और रावण इनके परिणामको सोचो। 'भाव सहित शङ्कर जप्यो, कहि कुभाव मुनि बाल। कुम्भकरण आलस जप्यो, अनख जप्यो दशभाल' ॥ यह 'भ र न र न र न ग' का 'भद्रक' वृत्त है ॥

मन्दारमाला (त त त त त त त ग)

तू लोक गोविन्द जावै नरा छोड़ जंजाल सारे भजे नेमसों। श्रीकृष्ण गोविन्द गोपाल माधो मुरारी जगन्नाथहीं प्रेमसों ॥ मेरी कही मानले मीत तू जन्म जावै वृथा आपको तार ले। तेरी फलै कामना हीयकी नाम-मन्दारमाला हिये धार ले ॥ ५ ॥

टी०—हे नर! यदि तू सारे जंजालोंको त्याग कर नियमपूर्वक ईश्वरका प्रेमसे भजन करेगा तो तुझे परमधाम अवश्य प्राप्त होगा। हे मीत! मेरी कही मान। जन्म वृथा जा रहा है संसारसे अपने तरनेका उपाय कर। तेरी मनोकामना फलेगी। हृदयमें ईश्वरके कल्पवृक्षरूपी नामोंकी मालाको धारण कर। यह 'तू लोक गो' अर्थात् सात तगण और एक गुरु का 'मन्दारमाला' वृत्त है ॥

अथ विकृतिः।

( त्रयोविंशत्यक्षरावृत्तिः ८३८८६०८ )

सुन्दरि ( स स भ स त ज ज ल ग )

ससि भास तजो जौं लगि सखि ! ढूंढौं कुंजगली बिछुरी हरिसों। इक एक लखी यामुनतटकी वल्ली बहु पूछ करी तिनिसों॥ कहुँ कोउ कहैं ना हम लखि पाये माधव पाणि गहे बँसुरी। नहिं जानतिहौं सुन्दरि! इक वारी आजुहिं दैव फिरो कसु री॥ १॥

टी०—श्रीकृष्णका खोज करती हुई कोई गोपी किसी सखीसे कहती है—हे सखी! हरिसे बिछुड़ीहुई मैं जब लग कुञ्जगलीमें उन्हें ढूंढ़तीही थी कि इतनेहीमें (ससि भास तजो) चन्द्रास्त हो गया। इतने पर भी मैंने यमुना तीरकी एक एक वल्ली शोधी और उनसे बहुत प्रकार पूछापाछी भी की परन्तु कहीं किसीने भी न कहा कि हमने अमुक स्थान पर हाथमें वंसी लिये माधवको देखा है। री सुन्दरी! नहीं जानती कि आजकी आजही एक पलमें मेरा दैव कैसा फिर गया अर्थात् विपरीत हो गया। यह 'स स भ स त ज ज ल ग' का 'सुन्दरि' वृत्त है॥

अद्रितनया ( न ज भ ज भ ज भ ल ग )

न जु भज भाज भूल गहिके हिमाद्रितनया तिया सु मनमें। जिन हित शम्भु राम महिमा कही सुनत पाप जायँ छनमें॥ नहिं तिनसों अभागि जगमें कहौं

सुमति ! ज्यों खरी विचरतीं । न पति करैं सनेह तिनसों कदापि मनसों सदुःख मरतीं ॥ २ ॥

टी०—कोई पार्वतीपदपरायणा स्त्री कहती है कि जिनके हितार्थ श्रीशम्भुजीने ( राम महिमा ) रामायण, जिसके श्रवण करते ही पाप समूल नष्ट हो जाते हैं, (कही) प्रकाशित की उन हिमाद्रितनया पार्वतीजीको जो स्त्रियां संसारमें चित्त लगा कर नहीं भजतीं परन्तु भूलके भागती हैं अर्थात् मोह वश उनसे पराङ्मुख रहती हैं, हे सुमति ! मैं सत्य कहती हूं कि उनके समान अभागिनी इस संसारमें अन्य कोई नहीं हैं । पार्वतीकी भक्तिसे विमुख रहनेके कारण उनके पति उन पर मनसे कदापि प्रीति नहीं करते इसी कारण वे यावज्जीवन गधीके समान संसारमें फिरती हैं और अन्तमें खेदयुक्त ही मृत्युको प्राप्त होती हैं । यह 'न ज भ ज भ ज भ ल ग' का 'अद्रितनया' वृत्त है । कहीं २ इसका नाम अश्वललित भी पाया जाता है ।

चकोर ( भ भ भ भ भ भ भ ग ल )

भासत ग्वालसखीगनमें हरि राजत तारनमें जिमि चन्द । नित्य नयो रचि रास मुदा ब्रजमें हरि खेलत आनँद कन्द ॥ या छबि काज भये ब्रजवासि चकोर पुनीत लखैं नँदनन्द । धन्य वही नरनारि सराहत या छबि काटत जो भव-फन्द ॥ ३ ॥

टी०—ब्रजमें जब २ नित्य नया रास रच कर आनन्दकन्द श्रीकृष्ण

आनन्दपूर्वक क्रीड़ा करते थे तब २ ग्वाल और सखियोंके मध्य तारागणमें चन्द्रके समान विराजतेहुए वे भासते थे। इस दृश्यकेलिये व्रजवासी चकोर बन पावन नँदनन्दनको देखा करते थे। इस संसारमें वेही स्त्री पुरुष धन्य हैं जो श्रीकृष्ण-की इस छविकी सराहना करतेहुए निज भवफन्दको काटते हैं। यह 'भा सत ग्वाल' अर्थात् सात भगण और एक गुरु लघुका 'चकोर' वृत्त है॥

सत्ताक्रीडा ( म म त न न न न ल ग )

मो माता! नाचौ लौ गोपाल! पय दधि इमि मुहिं पकरि कहतीं। जो ना नाचौं मोरी माता! सब मिलि युवति मुहिं भजत धरतीं॥ यों रानी माधोकी बानी सुनि कह कस तिय असत कहत री। लाजो ना मत्ता क्रीड़ा भाषत गुरुजनसन गत-भय सिगरी॥ ४॥

टी०—एक समय गोपियां श्रीयशोदाजीसे श्रीकृष्णके उलहने कह रही थीं कि उसी समय श्रीकृष्ण भी खेलते कूदते वहां पर आ गये। माताने सखियोंकी विवरणीके सम्बन्धमें इनसे पूछा तो कहते हैं—हे मेरी माता! ये सखियां मुझे पकड़ कर कहती हैं 'हे गोपाल! नाचो और यह दही दूध लो'। हे माता! यदि मैं इनका कहना नहीं मानता और इनके पाससे भागता हूं तो ये मुझे पकड़ लेती हैं। श्रीकृष्णके इस कथनको सुन कर यशोदाजीने कहा अरी गोपियो! असत्य क्यों बोलती हो? तुम सबकी सब कैसी मत्त हो गई हो

जो निर्भय हो कर गुरुजनोंसे ऐसी २ क्रीड़ाओंका वर्णन करते लाजती नहीं हो। यह 'म म त न न न न ल ग' का 'मत्ताक्रीडा' वृत्त है॥

मत्तगयन्द ( भ भ भ भ भ भ भ ग ग )

भासत गङ्ग न तो सम आन कहूं जगमें मम पाप हरैया। बैठि रहे मनु देवसबै तजि तो पर तारन भारहिं मैया॥ या कलिमें इक तूहि सदा जनकी भवपार लगावत नैया। है तु इकै हरि अम्ब खरी अघमत्तगयन्दहिं नास करैया॥ ५॥

टी०—श्रीगङ्गाजीकी स्तुति—हे गङ्गा! तुझसमान अन्य मेरे पाप हरण करनेहारा जगमें मुझे कहीं नहीं प्रतीत होता। हे मैया! मुझे ऐसा ज्ञात होता है कि मानो सब देवता पापियोंके तारनेका बोझ तुझ ही पर छोड़के बैठ रहे हैं। इस कलिमें ( जन ) भक्तोंकी नाव भवसागरके पार लगानेवाली तू ही एक है। हे अम्ब! जनोंके अघरूपी मत्तगयन्दोंको नष्ट करनेकेलिये ( खरी ) यथार्थमें तू ( हरि ) सिंहके समान है। यह 'भा सत गङ्ग' अर्थात् सात भगण और दो गुरुका 'मत्तगयन्द' वृत्त है। इसे मालती भी कहते हैं॥

सुमुखी ( ज ज ज ज ज ज ज ल ग )

जु लोक लगैं सियरामहिं साथ चलैं बनमाहिं फिरै न चहैं। हमैं प्रभु आयसु देहु चलैं रउरे सँग यों कर जोरि कहैं॥ चलैं कछु दूर नमैं पगधूरि अरू

फल जन्म अनेक लहैं। सिया सुमुखी हरि फेरि तिन्हें बहु भांतिनतें समुझाइ कहैं ॥ ६ ॥

टी०—जो लोग वनको जातेहुए सीतारामके साथ लग जाते थे वे उनके साथ ही साथ वनमें जाना चाहते थे, पीछे पलटना ही नहीं चाहते थे। वारंवार हाथ जोड़ कर कहा करते थे हे प्रभु! 'हमको अपने साथ चलनेकी आज्ञा दीजिये। आपके साथ कुछ दूर चल आपके चरणोंकी धूलिको नमन करनेसे हमको अनेक जन्मोंके फल प्राप्त होंगे'। सुवदना सीता और श्रीरामजी भी साथ लगेहुए लोगोंको अनेक प्रकारसे समझा बुझा कर पीछे फेर दिया करते थे। यह 'जु लोक लगें' अर्थात् सात जगण और एक लघु गुरुका 'सुमुखी' वृत्त है। इसे मानिनी और मल्लिका भी कहते हैं ॥

अथ संस्कृतिः।

( चतुर्विंशत्यक्षरावृत्तिः १६७७७२१६ )

गंगोदक वा गंगाधर ( र ८ )

रे बसौ धाइके अन्त कासीहि के धाम निश्चित गंगोदके पान के। कोटि बाधे कटैं पाप सारे घटैं शम्भु शम्भू रटैं नाथ जो मान कै ॥ जन्म बीता सबै चेत सीता अबै कीजिये का तबै काल ले आन कै। मुण्डमाला गरे सीस गंगा धरे आठ यामै हरे धाइ ले गान कै॥१॥

टी०—रे जनो! कासीजीको ही मोक्षप्रद धाम जानो और अन्त समय वहीं दौड़के जा बसो वहां पर निश्चिंत हो कर गङ्गो-

दक पान किया करो। जो लोग शंभुजीको स्वामी मान कर वहां वास करते हैं और शंभु २ रटा करते हैं उनकी कोटिशः बाधायें कटती हैं और सब पाप क्षयको प्राप्त होते हैं। हे मित्रो! अब भी तो चेतो नहीं तो जब सब आयुष्य व्यतीत हो जायगी और काल आ कर तुमको पकड़ लेगा तब क्या कर सकोगे? अर्थात् कुछ न कर सकोगे। अतएव अभीसे जिनके गलेमें मुण्डोंकी माला है और जो शीस पर गङ्गाजीको धारण किये हैं उन हरको आठों याम भजा करो और उन्हींका ध्यान किया करो। इस वृत्तमें इस वृत्तके लक्षण भिन्न २ रीतिसे दो बार कहे गये हैं। यथा—

(१) 'र वसौ' अर्थात् आठ रगणका 'गङ्गोदक' वृत्त है॥

(२) चौथी पंक्तिमें 'रे आठ' अर्थात् आठ रगणका 'गङ्गाधर' वृत्त है। इसको लक्षी भी कहते हैं॥

किरीट (भ भ भ भ भ भ भ भ)

भा वसुधातल पाप महा तब धाइ धरा गइ देव-सभा जहँ। आरत नाद पुकार करी सुनि बाणि भई नभ धीर धरो तहँ॥ लै नर-देह हतौं खलपुञ्जनि थापहुंगो नय-पाथ महीमहँ। यों कहि चारि भुजा हरि साथ किरीट धरे जनमे पुहुमीमहँ॥ २॥

टी०—पृथ्वी पर जब बहुत पाप हुआ तब पृथ्वी जहां देव सभा थी वहां दौड़ कर गई। और उनको साथ ले कर उसने आर्त्त नादसे पुकार की, जिसको सुन कर आकाशवाणी हुई

कि धीर धर। मैं नरदेह धारण करके दुष्टोंके समूहोंको नष्ट करूंगा और पृथ्वी पर न्यायका मार्ग स्थापित करूंगा। इस प्रकार वचन दे कर तदनुकूल चतुर्भुज शङ्खचक्रादि आयुध तथा माथे पर किरीटादि भूषण धारण कियेहुए हरि पृथ्वी पर असाधारण रीतिसे अवतीर्ण हुए। यह 'भा वसु' अर्थात् आठ भगणका 'किरीट' वृत्त है॥

तन्वी (भ त न स भ भ न य)

**भात न सोभा भन यह सु बुधा यद्यपि सुन्दर मन-हर तन्वी। जो पतिनेहा रहित सुनयना ज्यों जग घाव सहित नर धन्वी॥ शील न लाजा नय नहिं तनिको भूषित भूषण तन सुकुमारी। त्रै-कुल नासै कुपथहिं चलि-कै पोषत सो तिय लग अघ भारी॥ ३॥**

टी०—सत्पण्डितोंका यह कथन है कि यद्यपि (तन्वी) स्त्री कैसी ही सुन्दर, मनोहारिणी और सुनयना हो तथापि निज पति स्नेहसे रहित होनेके कारण पीठ पर घाववाले धन्वी के समान लोगोंको नहीं भाती अर्थात् लोगोंसे सन्मानित नहीं होती। वैसे ही सुकुमार अङ्गोंमें अनेक भूषणों से भूषित होने पर भी नय, शील, लज्जादि स्त्रियोंके साहजिक भूषणोंसे हीन होने के कारण तीनों कुल नष्ट करनेहारी कुमार्गिणी कहाती है। इसके पोषण करनेहारेको महत् पाप का भागी होना पड़ता है। यह 'भ त न स भ भ न य' का 'तन्वी' वृत्त है। ५, ७ और १२ पर यति है॥

मुक्तहरा ( ज ज ज ज ज ज ज ज ) २४ वर्ण

जु आठहु याम भजैं शिवको नित छांड़ि सबै छल छिद्र सुजान। सु हैं धन या जगमाहिं लहैं फल जन्म लियेकर सन्तसमान ॥ प्रसन्न सदा शिव हों तुरतै जनपै सब भाषत वेद पुरान । करैं नित भक्तनको भव-मुक्त हरैं जनके सब क्लेश महान ॥ ४ ॥

टी०—जो सुजान सब छलछिद्रोंको छोड़ कर अहर्निशि श्रीमहेश्वरको भजते हैं वे इस संसारमें धन्य हैं क्योंकि शिवजीके भजनद्वारा सन्तोंके सदृश उनको अनेक जन्मोंके सुकृतका फल मिलता है। वेद पुराणादि सद्ग्रन्थोंसे प्रमाणित होता है कि भगवान् सदाशिवजी भक्तों पर शीघ्र ही प्रसन्न होते हैं और उनके महत् क्लेशोंको हरण करके उनको ( भवमुक्त ) जन्ममरणसे मुक्त कर देते हैं । यह 'जु आठ' अर्थात् आठ जगणका 'मुक्तहरा' वृत्त है ॥

दुर्मिल ( स स स स स स स स )

सबसों करि नेह भजो रघुनन्दन राजत हीरन माल हिये । नवनीलवपू कल पीत झँगा झलकैं अलकैं घुँघुरारि लिये ॥ अरबिन्दसमानन रूप-मरन्द अनन्दित लोचनभृङ्ग पिये । हियमें न बस्यो अस दुर्मिल बालक तो जगमें फल कौन जिये ॥ ५ ॥

टी०—सकल प्राणीमात्रोंसे स्नेहगर्भित व्यापार रख कर अर्थात्

सर्वभूतात्मभूतात्मा हो कर रघुनन्दन श्रीरामजीको, जिनके हृदय पर हीरोंकी माला विराजती है, जिनका शरीर सद्यविकसित नीलकमलके समान है, जो पीला झङ्गा पहिने हैं, और जिनका मुख कमल और रूप मरन्दके समान है कि जिसे भक्तोंके नेत्ररूपी भ्रमर आनन्दपूर्वक पान करते हैं, भजो। नर जन्म पा कर उक्त गुणविशिष्ट बालक जो बड़ी कठिनतासे प्राप्त होता है यदि हृदयमें विराजमान न हुआ तो जगमें जन्म लेनेका क्या फल? अर्थात् कुछ भी नहीं। यह 'सवसों' अर्थात् आठ सगणका 'दुर्मिल' वृत्त है।

वाम (ज ज ज ज ज ज ज य)

जु लोक यथामति वेद पढ़ैं सह आगम औ दश आठ सयाने। बनैं महिमें शुक शारद शेष गणेश महा बुधिमन्त समाने॥ चढ़ैं गजबाजि सु पीनस आदि जु वाहन राजनकेर बखाने। लहैं भलि वाम अरू धन धाम तु काह भयो बिनु रामहिं जाने॥ ६॥

टी०—यदि लोग यथामति वेदशास्त्र और अष्टादश पुराण पढ़के पृथ्वी पर शुकशारदगणेशादि महाबुद्धिमानोंके समान सयाने बने लेते ही हाथी घोड़े नरवाहनादि जो राजालोगोंके वाहन हैं उनपर भी आरूढ़ हुए, सुन्दर स्त्री और बहुत धन भी प्राप्त किया तथापि विना रामके जाने क्या हुआ अर्थात् रामके प्रेम विना इतना सब वैभव व्यर्थ है। यह 'जु लोक य'

अर्थात् सात जगण और एक यगण का 'वाम' सवैयावृत्त है। इसे मञ्जरी, मकरन्द और माधवी भी कहते हैं ॥

आभार ( त त त त त त त त )

तू अष्ट जामैं जपै रामको नाम रे शिष्य! दे त्यागि सारे वृथा काम। तेरी फलै कामना हीयकी औ बिना दाम तू अन्त पावै हरीधाम ॥ बोल्यो तबै शिष्य आ-भार तेरो गुरूजी न भूलौं जपौं आठहू याम। हेराम हे राम हे राम हे राम हे राम हे राम हे राम हे राम ॥७॥

टी०—कोई गुरुजी शिष्यसे कहते हैं—हे शिष्य! तू सकल वृथा कामोंको छोड़ कर आठों याम मङ्गलकारी श्रीरामके नामको जपा कर। उसके जपनेसे तेरे अन्तःकरण की कामना पूर्ण होगी अर्थात् तू विना दाम हरिके धामको प्राप्त होगा। इस सदुपदेशको श्रवण कर शिष्यने कहा हे गुरुजी! मैं आपके ( आभार ) उपकारको न भूलूंगा और अष्ट याम 'हे राम हे राम' जपा करूँगा। यह 'तू अष्ट' अर्थात् आठ तगण का 'आभार' वृत्त है।

अरसात ( भ भ भ भ भ भ भ र )

भासत रुद्रजु ध्यानिनमें पुनि सारसुती जस बा-निन मानिये। नारद ज्ञानिन पानिनि गङ्ग सु रानिन में विकटोरिया मानिये ॥ दानिनमें जस कर्ण बड़े तस भारत-अम्ब खरी उर आनिये। बेटनके दुख मेटनमें कबहूं अरसात नहीं फुर जानिये ॥ ८ ॥

टी॰—जैसे ध्यानियोंमें श्रीमहादेवजी, वाणियोंमें सरस्वती, ज्ञानियोंमें नारद, जलोंमें गङ्गा श्रेष्ठ प्रतीत होती हैं वैसे ही रानियोंमें श्रीमती राजराजेश्वरी महाराणी विक्टोरियाजी हैं। जैसे दानियोंमें कर्ण श्रेष्ठ गिने जाते हैं वैसे ही दानशीलता में साक्षात् भारतजननी उक्त महाराणीजीको जानो वे अपने पुत्र भारतवासियोंके दुःख मेटनेको कभी भी आलस्य नहीं करतीं इस बातको सत्य ही मानो। यह 'भासत रु' अर्थात् सात भगण और एक रगणका 'अरसात' वृत्त है॥

अथातिकृतिः।

( पञ्चविंशत्यक्षरावृत्तिः ३३५५४४३२ )

सुन्दरी ( स स स स स स स स ग )

सबसों गहि पाणि मिले रघुनन्दन भेंटि कियो सबको सुखभागी। जबहीं प्रभु पाँव धरे नगरीमहँ ताछिनतें विपदा सब भागी॥ लखिके विधुपूरण आनन मातु लह्यो मुद जों मृत सोवत जागी। यहि औसर की हर सुन्दरि मूरति राखि जपैं हियमें अनुरागी॥१॥

टी॰—श्रीरामचन्द्रजी अयोध्यावासी सब लोगोंसे आलिङ्गनपूर्वक मिले और सबको अपनी भेंट दे कर सुखी किया। प्रभुके पुरी में पाँव धरते ही अयोध्याकी सम्पूर्ण विपदा लयको प्राप्त हो गई। पूर्ण चन्द्रके समान पुत्रका मुख देख कर माताको ऐसा आनन्द हुआ कि जैसा मृतके सोतेहुएके समान उठ बैठनेसे होता है। श्रीमद्रामचरणारविन्दोंके अनुरागी महेश-

जीने इनकी इसी प्रसङ्गकी सुन्दरि मूर्त्तिको हृदयमें धारण किया है और इसीका विमर्षण किया करते हैं। यह 'सब सौं ग' अर्थात् आठ सगण और एक गुरुका 'सुन्दरी' वृत्त है। इसे मल्ली और चन्द्रकला भी कहते हैं।

क्रौञ्च ( भ म स भ न न न न ग )

भूमि सु भौना चौगुन राजै बसति सुमतियुत जहँ नर अरु ती। शील सनेहा औ नय विद्या लखि तिनकर मन हरषत धरती॥ पूत जहां हैं मानत माता जनक सहित नित अरचन करि कै। नारि सुशीला क्रौञ्च समाना पति बचननि सुन तिय-तनु धरि कै॥ २॥

टी०—जिस गृहमें माता पिताका अर्चन और सन्मान करनेवाला पुत्र वैसे ही (क्रौञ्च) बकसमान दत्तचित्तसे पति की आज्ञा-पालन करनेहारी स्त्री वास करती है, वह सुन्दर गृह इस पृथ्वी पर, उसमें वास करनेवाले स्त्री पुरुषोंके सुमतियुक्त होनेके कारण, चतुर्गुणित शोभाको प्राप्त होता है। उसमें वास करनेवाले स्त्री पुरुषोंके शील, सनेह, न्याय, विद्यादि सद्गुणोंको देख कर पृथ्वी मनमें हर्षको प्राप्त होती है। यह 'भ म स भ न न न न ग' का 'क्रौञ्च' वृत्त है॥

अथोत्कृतिः।

( षड्विंशत्यक्षरावृत्तिः ६७१०८८६४ )

सुख ( स स स स स स स स ल ल )

सबसों ललुआ! मिलिकै रहिये मम जीवनमूरि!

सुनो मनमोहन। इमि बोधि खवाय पियाय सखा सँग जाहु कहै ललना! बन जोहन॥ धरि मातु र-जायसु सीस हरी नित यामुनकच्छ फिरैं सह गो-पन। इहि भांति हरी यसुदा उपदेशहिं भाषत नेह लहैं सुख सो धन॥ १॥

टी०—श्रीमती यशोदाजी श्रीकृष्णसे कहती हैं— हे ललुआ! हे मेरे जीवनमूरि! हे मनमोहन! साथके सब ग्वालवालोंसे मिल कर रहा करो। इस प्रकार नित्यप्रति समझा बुझा कर कहती थीं कि हे ललना! सखाओंके साथ बनशोभा देखने को जाया करो हरि भी माताकी आज्ञाको सीस पर धारण कर अर्थात् उसे मान कर सखा गणोंके साथ यमुनातीर पर फिरने जाया करते थे। इस प्रकारके श्रीमती यशोदाजी के कृष्णोपदेशको जो लोग स्नेहपूर्वक वर्णन करते हैं और सुखको प्राप्त होते हैं वे धन्य हैं। यह 'सबसों ललु' अर्थात् आठ सगण और दो लघुका 'सुख' संज्ञक वृत्त है। इसे कुन्द-लता भी कहते हैं॥

भुजङ्गविजृम्भित ( भ म त न न न र स ल ग )

मो मीता! नैना नारीसों लगताहिं जप तप शुभ नेम नाशहिं पाव रे। कामा क्रोधा ईर्षा याही अघ ज-नकनिकर बहु मोह औ मद भाव रे॥ त्यागौ यों ती संगा-इच्छा दुखद नसत सब शुभ कीर्त्ति पूरब संचि-

ता। प्यारी नागी क्रीड़ा भीनो निरखत गरुड़ जिमि तजै भुजङ्गविजृम्भिता ॥ २ ॥

टी०—हे मेरे मित्र! (नैना नारीसों लगतहिं) स्त्रीसे प्रीति होते ही जप तप नियमादि शुभ कर्म नाशको प्राप्त हो जाते हैं। इसका कारण यही है कि पापोत्पादक काम, क्रोध, मोह, मद, ईर्षा इत्यादिकोंका जो समूह है, वही इसे अर्थात् स्त्री को प्यारा लगता है। स्त्रियोंमें आसक्ति वा आसक्तिकी इच्छा दुःखका मूल है और पूर्वमें संचित कीहुई सम्पूर्ण कीर्तिको नष्ट करती है, इसको ऐसा छोड़ कि जैसे भुजङ्ग प्यारी नागी के साथ क्रीड़ामें आसक्त रहने पर भी गरुड़को देखते ही अपनी सकल (विजृम्भिता) चेष्टाओंको छोड़ देता है। यह 'म स त न न न र स ल ग' का 'भुजङ्गविजृम्भित' वृत्त है ॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे वर्णसमान्तर्गतसाधारणवृत्तवर्णनम् नाम नवमो मयूखः ॥ ९ ॥



# अथ वर्णसमांतर्गतदण्डकप्रकरणम्।

जिस पद्यके प्रत्येक पदमें वर्णसंख्या २६ से अधिक हो उसे दण्डक कहते हैं। दण्डकके कई भेद हैं। उनमेंसे मुख्य ८ नीचे दर्शाये जाते हैं॥

दण्डक

- १ चण्डवृष्टिप्रपात (न २ + र ७)
- २ मत्तमातंगलीलाकर (र ९ वा अधिक)
- ३ कुसुमस्तवक (स ९ वा अधिक)
- ४ सिंहविक्रीड़ (य ९ वा अधिक)
- ५ त्रिभंगी (न ६ स स भ म स ग)
- ६ अशोकपुष्पमंजरी (ग ल यथेच्छ)
  - ३० नीलचक्र
  - ३२ सुधानिधि
- ७ अनंगशेखर (ल ग यथेच्छ)
  - २८ महीधर
- ८ मुक्तक (३१ वा ३२ वर्ण ग ल वा ल ग मिश्रित)
  - ३१ मनहर
  - ३१ जनहरण
  - ३१ कलाधर
  - ३२ रूपघनाक्षरी
  - ३२ जलहरण
  - ३२ डमरू
  - ३२ कृपाण

सू०—दण्डकोंमें आद्योपान्त मगणका प्रयोग नहीं होता, शेष गणोंका हो सकता है॥

१ चण्डवृष्टिप्रपात ( न न र ७ )

ल०—न नर ! गिरिधरै तजै भूलि कै राख जो चण्ड-वृष्टिप्रपाताकुलै गोकुलै ॥

टी०—प्रचण्ड जलवृष्टिसे अति व्याकुल गोकुलकी रक्षा जिन गिरिधारी श्रीकृष्णजीने की, हे नर ! उन्हें भूलके भी मत तज अर्थात् सदा सर्वकाल उनका भजन किया कर । यह 'न न र गिरि' अर्थात् दो नगण और सात रगणका 'चण्डवृष्टिप्रपात' संज्ञक दण्डक है । इसका नाम चण्डवृष्टिप्रयात भी है॥

उ०—भजहु सतत रामको रामको रामको रामको रामको रामको रामको । तजहु असत कामको कामको कामको कामको कामको कामको कामको ॥ गुनहु सरस नामको नामको नामको नामको नामको नामको नामको । लहहु परम धामको धामको धामको धामको धामको धामको धामको॥

सू०—इसी वृत्तके आगे एक एक रगण अधिक रखनेसे जो वृत्त बनते हैं वे सब 'प्रचित' कहाते हैं । प्रचितके भी रगणोंके न्यूनाधिक्यके कारण अनेक उपभेद होते हैं उनमेंसे मुख्य २ नीचे दर्शाये जाते हैं । यथा ।

नगण २ + रगण ८ का अर्ण
नगण २ + रगण ९ का अर्णव
नगण २ + रगण १० का व्याल
नगण २ + रगण ११ का जीमूत
नगण २ + रगण १२ का लीलाकर
नगण २ + रगण १३ का उद्दाम
नगण २ + रगण १४ का शंख इत्यादि

परन्तु श्रीमद्गङ्गादासजी और श्रीकेदारभट्टजीके मतानुसार दो नगणके पश्चात् सात वा सातसे अधिक यगणोंका प्रयोग करनेसे चण्डवृष्टिप्रयात तथा प्रचितके ऊर्ध्व कथित उपभेद होते हैं। इन दो नगण और सात वा सातसे अधिक यगणों के दण्डकोंका दूसरा नाम 'सिंहविक्रान्त' भी है॥

२ मत्तमातङ्गलीलाकर ( र ६ )

ल०—रानि ! धीरे धरौ आजु मार्‌यो खरो कंसको
मत्त मातङ्ग लीला करी श्यामने॥

टी०—हे रानी ! अर्थात् हे यशोदारानी धीर धरो, आज तुम्हारे श्यामने खेलते २ कंसका कुवलियासंज्ञक मस्त हाथी यथार्थमें मार डाला। यह 'रा निधि' अर्थात् ६ रगणका 'मत्तमातङ्गलीलाकर' दण्डक है। यथा।

उ०—योग जाना नहीं यज्ञ दाना नहीं वेदमाना नहीं या कलौ माहिँ मीता ! कहूं। ब्रह्मचारी नहीं दण्डधारी नहीं कर्मकारी नहीं है कहा आगमैं जो छहूं॥ सच्चिदानन्द आनन्दके कन्दको छांड़िकै रे मतीमन्द ! भूलो फिरै ना कहूं। याःहिते हौं कहौं ध्याइके जानकीनाहको गावहीं जाहि सानन्द वेदा चहूं॥

सू०—जिस दण्डकमें ६ से अधिक रगण हों वह भी मत्तमातङ्गलीलाकरके भेदोंमें गिना जाता है॥

३ कुसुमस्तवक ( स ६ वा अधिक )

ल०—सुरसै पिय कै अलिपंक्ति भजैं सखि री ! तजि
वृक्षलताकुसुमस्तवकै॥

टी०—री सखी ! देख यह भ्रमरावली वृक्षलतादिकोंके ( कुसुमस्तवक ) पुष्पगुच्छोंका सुरस रस पी कर उन्हें छोड़ चली जा रही है । यह 'सुरस' अर्थात् ९ सगणका 'कुसुमस्तवक' संज्ञक दण्डक है । यथा—

उ०— भजिये हरको हरको हरको हरको हरको हरको हरको हरको । गहिये सतको सतको सतको सतको सतको सतको सतको सतको ॥ तजिये मदको मदको मदको मदको मदको मदको मदको मदको । लहिये सुखको सुखको सुखको सुखको सुखको सुखको सुखको सुखको ॥

सू०—९ से अधिक सगणोंका प्रयोग करनेसे जो दण्डक सिद्ध होते हैं वे सब कुसुमस्तवकके उपभेद माने जाते हैं ।

### ४ सिंहविक्रीड़ ( य ९ वा अधिक )

**ल०—यचौ पंच इन्द्री लगा सीय देवी सहस्राननै, मार जो सिंहविक्रीड़वारी ॥**

टी०—सिंहवत् क्रीड़ा करनेहारी जिन आदिशक्ति जगज्जननी श्रीसीताजी महारानीने सहस्रानन दैत्यको मारा उन्हींसे निजेष्ट सिध्यर्थ पांचों ज्ञानेन्द्रियां लगा कर याचना करो । यह 'यचौ पंच' अर्थात् ९ यगणका 'सिंहविक्रीड़' दण्डक है । यथा

उ०—नहीं शोक मोहीं पिता मृत्युकेरो लहे पुत्र चारी किये यज्ञ केतौ पुनीता । नहीं शोक मोहीं लखी जन्मभूमी रमानाथकेरी अयोध्या भई जो अमीता ॥ नहीं शोक मोहीं कियो जीउ माता भलेई कहैं मोहिं मूढ़ा सुबुद्धी न मीता । जरै

नित्य छाती यहै एक शोकां विना पादत्राणा उदासी फिरैं राम सीता ॥

सू०—९ यगणोंसे जिन दण्डकोंमें अधिक यगण हों वे सब सिंह-विक्रीड़के उपभेद माने जाते हैं॥

५ त्रिभङ्गी ( ६ न स स भ म स ग )

ल०—न निसर ससि भमि सगरि लखत सखि ससि-वदनी ब्रजकी रंगन रंगी श्याम त्रिभंगी ॥

टी०—रासमण्डलकी रात्रिमें चन्द्रको अचल देख किसी कविकी उक्ति—चन्द्रमा सब बृजकी सखियोंको त्रिभंगी श्यामके प्रेम में मग्न और चन्द्रमुखी देख कर भ्रमित हुआ कि सत्य चन्द्र मैं हूं या ये ब्रजगोप ललनायें हैं इसी सोचमें अपने स्थानसे न हिला अर्थात् अचल रहा। यह न निसर= १नगण + निसर पांच नगण अर्थात् ६ नगण सगण सगण भगण मगण सगण और एक गुरुका 'त्रिभंगी' दण्डक है। यथा छन्दोर्णवे—

उ०—सजलजलद तनु लसत विमल तनु श्रमकन त्यों झलको है उसगो है बुन्द मनो है । भुव युग मटकनि फिरि फिरि लटकनि अनिमिष नैननि जोहै हरषो है ह्वै मन मोहै॥ पगि पगि पुनि पुनि खिन खिन सुनि सुनि मृदु मृदु ताल मृदंगी मुरचङ्गी झाँझ उपङ्गी । वरहि वरहि अरि अमित कलनि करि नचत अहीरन संगी वहुरंगी लाल त्रिभंगी ॥

६ अशोकपुष्पमञ्जरी ( ग ल यथेच्छ )

ल०—गो लिये निजेच्छया फिरैं गुपाल घाट घाट ज्यों अशोक पुष्प मंजरी मलिन्द ।

टी०—रोज रोज श्रीकृष्ण गौओंको ले कर स्थान २ पर चरानेके हेतु अशोकपुष्पमंजरीकेअर्थ मलिन्दके समान फिरा करते थे। 'गौ लिये निजेच्छया' अर्थात् गुरु लघुका यथेच्छ न्यास करनेसे यह 'अशोकपुष्पमञ्जरी' संज्ञक दण्डक सिद्ध होता है परन्तु प्रत्येक चरणमें वर्ण संख्या समान रहे। यथा।

उ०—सत्य धर्म नित्य धारि व्यर्थ काम सर्व डारि भूलि कै क़रौ कदा न निन्द्य काम। धर्म अर्थ काम मोक्ष प्राप्त होय मीत! तोंहिं सत्य सत्य अन्त पाव राम धाम॥ जन्म बार बार मानुषी न पाइये जपौ लगाय चित्त अष्ट जाम सत्य नाम। राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम॥

सू०—कवियोंने अशोकपुष्पमञ्जरीके निम्नलिखित भेद और मान लिये हैं॥

नीलचक्र ( ३० वर्ण गुरु लघु )

ल०—रोज पञ्च प्राण गारि ग्वाल गोदसा विचारि
गाव जक्तनाथ राज नीलचक्र द्वार॥

टी०—प्रतिदिन पंचप्राणोंको गारि कर ग्वाल और गौओंकी सुगतिको ध्यानमें ला कर श्रीजगन्नाथजीका, जिनके द्वार पर नीलचक्र विराजता है, गुण गान किया करो। यह 'रोजपंच' अर्थात् रगणजगणात्मक पांच समूहोंका 'नीलचक्र' दण्डक है। अथवा 'ग्वाल गो दसा' अर्थात् गुरु लघु ( गो ५+दसा १०) १५ बार क्रमपूर्वक आनेसे 'नीलचक्र' दण्डक सिद्ध होता है। यथा काव्यसुधाकरे—

उ०—जानिकै समै भुवाल राम राज साज साजि ता समै अ-काज काज कैकई जु कीन । भूपतें हराय वैन राम सीय वन्धुयुक्त वोलकै पठाय वेगि काननै सु दीन ॥ ह्वै रह्यो वि-लापको कलापसो सुनो न जाय राय प्राण भो प्रयाण पुत्रकै विहीन । आयकै भरत्थ ह्वै विहालकै नृपाल कर्म सोधि चित्र-कूट गौन ह्वै तनै मलीन ॥

सुधानिधि ( ३२ वर्ण गुरु लघु )

**ल०—रोज प्राण नन्दपुत्र पै लगाय गोपि ग्वाल लोक भक्ति दिव्य कीन है सुधानिधी समान ।**

टी०—व्रजके ग्वाल और गोपियोंने नन्दजीके पुत्र श्रीकृष्णजी पर पांचों प्राण लगा कर लोकोंमें भक्तिको चन्द्रवत् प्रकाशित कर दिया । यह 'रोज प्राण नन्द' अर्थात् रगण जगणके पांच समूहोंका और 'नन्द' एक गुरु लघुका 'सुधानिधि' दण्डक है । अथवा 'ग्वाल लोक भक्ति' अर्थात् १६ वार क्रमसे गुरु लघु आनेसे सुधानिधि दण्डक सिद्ध होता है । यथा काव्यसुधाकरे

उ०—का करै समाधि साधि का करै विराग जाग का करै अनेक जोग भोगहू करै सु काह । का करै समस्त वेद औ पुरान शास्त्र देखि कोटि जन्म लौं पढ़ै मिलै तऊ कछू न थाह ॥ राज्य लै कहा करै सुरेश औ नरेश ह्वै न चाहिये कहूं सुदुःख होत लोक लाज मांह। सात द्वीप खण्ड नौ त्रिलोक सम्पदा अपार लै कहा सु कीजिये मिलै जु आप सीयनांह॥

७ अनङ्गशेखर ( ल ग यथेच्छ )

**ल०—लगा मनै अनङ्गशेखरै सु कौशलेश पाद वेद रीति रामहीं विवाहि जानकी दई ।**

टी०—( अनङ्ग ) विदेहजीने निज ( शेखर ) शिरत्राणको सुचित्ततापूर्वक कौशलेश दशरथजीके पावों पर लगा अर्थात् उन्हें प्रणाम कर वेदविहित रीतिसे श्रीरामचन्द्रजीको जानकी विवाह दी। यह 'लगा मने' अर्थात् मनमाने लघु गुरुके न्याससे 'अनङ्गशेखर' दंडक सिद्ध होता है। यथा लक्ष्मणशतके

उ०—गरज्जि सिंहनादलों निनाद मेघनाद वीर क्रुद्धमान मानसों कृशानु वान छंडियं। लखी अपार तेज धार लक्खनो कुमार वारि वानसों अपार धार वर्षि ज्वाल खंडियं॥ उड़ाय मेघ मालकों उताल रच्छपाल वाल पौन वान अच घाल कीस जाल दंडियं। भयो न होत होयगो न ज्यों अमान इन्द्रजीत रामचन्द्र बन्धुसों कराल युद्ध मंडियं॥

सू०—इसके प्रत्येक चरणमें वर्णसंख्या समान रहनी चाहिये इसे हिनराचिका और महानाराच भी कहते हैं॥

महीधर ( ल ग १४ )

ल०—जरा जरा जु रोज रोज गाइ कै सुकाव्यशक्तिरत्न लागि याचिये महीधरे।

टी०—रोज रोज प्रभुके गुणगान द्वारा सुकाव्यशक्तिरूपी रत्नकी प्राप्तिके अर्थ श्रीप्रभुसे याचना करो। यह 'ज र ज र ज र ज र ज ग' का अथवा 'रत्न लागि' १४ लघु गुरुका 'महीधर' दंडक है।

उ०—सदा सुसंग धारिये नहीं कुसंग सारिये लगाय चित्त सीख मानिये खरी। वृथा न जन्म मानुषीहिं खोइये सुकाल पाय धाव ईश नित्य वन्दना करी॥ तजौ असत्य काम धारि सत्य

नास अन्त पाव पर्मधाम जो जपै सबै घरी। हरी हरी हरी
हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी हरी॥

८ मुक्तक।

ल—अक्षरकी गिनती यदा, कहुं कहुं गुरु लघु नेम।
वर्ण वृत्तमें ताहि कवि, मुक्तक कहैं सप्रेम॥
(भिखारीदास)

टी०—मुक्तक उसे कहते हैं जिसके प्रत्येक पादमें केवल अक्षरोंकी संख्याका ही प्रमाण रहता है अथवा कहीं २ गुरु लघुका नियम होता है। इसे मुक्तक इसलिये कहते हैं कि यह गणोंके बन्धनसे मुक्त है। इसके सात भेद पाये जाते हैं॥

१ मनहर।

ल—मासदिन गयेहु न मनहर प्राणनाथ आये जु पै
लंक मोहिं जियत न पावहीं।

टी०—श्रीमती सीताजी हनुमानजीसे कहती हैं हे हनुमान! यदि सुभग प्राणनाथ एक महीनेके भीतर लंकाको आ मुझे सनाथ न करेंगे तो निश्चयपूर्वक मुझे जीती न देखेंगे। 'मास दिन ग' = ३० + १ गुरु अर्थात् ३१ वर्ण हों परन्तु अन्तका वर्णगुरु हो शेषकेलिये गुरु लघुका नियम नहीं है ३१ वर्णमेंसे पहिले (हर ११ + प्राण ५) १६ पर विश्राम होगा और फिर शेष १५ पर जानों। इसको कवित्त वा घनाक्षरी भी कहते हैं। यथा॥

उ०—आनन्दके कन्द जगज्यावन जगतवन्द दशरथनन्दके निवा-

होई निबहिये । कहैं पद्माकर पवित्रपन पालिवेको चोर चक्रपाणिके चरित्रनको चहिये ॥ अवधबिहारीके विनोदनमें वीधि वीधि गीध गृह गीधेके गुणानुवाद गहिये । रैन दिन आठों जाम राम राम राम राम सीताराम सीताराम सीताराम कहिये ॥

सू०—मनहरके अन्तमें प्रायः तीन गुरुका एक पूर्ण शब्द नहीं पाया जाता ।

२ जनहरण ( ३०+१ ग )

**ल०—लघु सब गुरु इक तिसर न मन धर भजु भजु नर प्रभु अघ जन हरणा ॥**

टी०—हे नर ! तू दोही बातें सत्य मान एक तो यह कि इस संसारमें जितने प्राणी हैं सब छोटे हैं और दूसरी यह कि सबसे बड़ा केवल एक परमेश्वर है वही जनोंके पापोंको हरण करनेहारा है अतएव वही भजनीय है । यह ३० लघु और अन्तमें १ गुरु सहित ३१ वर्णका 'जनहरण' दण्डक है ॥

उ०—जय जय यदुपति नरहरि कमलनयन कहि कलिमल हर गिरिधरये । जगपति हरि जय जय गुरु जग जय जय मनसिज जय जय मन हरये ॥ जय परम सुमतिधर कुमतिन छयकर जगत तपत हर नरवरये । जय जलज सदृश छवि सुजन-नलिन रवि पढ़त सुकवि जस जग परये ॥

सू०—किसी २ कविने इसको जलहरण लिखा है वह प्रमाणिक नहीं है ॥

३ कलाधर ( गुरु लघु १५ + ग )

ल०—ग्वाल सात आठ गोपि कान्ह संग खेल रास भानुजा सु तीर चारु चांदनी कलाधरा।

टी०—चन्द्रकी सुन्दर चांदनी रातमें जमुनाके सुन्दर तीर पर श्रीकृष्ण गोपियों और सात आठ ग्वालोंके साथ रास खेलते हैं। यह 'ग्वाल सात आठ गो' अर्थात् क्रमपूर्वक १५ गुरु लघु और अन्तमें एक गुरुका 'कलाधर' संज्ञक दण्डक है ॥ यथा काव्यसुधाकरे—

उ०—जायके भरत्थ चित्रकूट राम पास वेगि हाथ जोरि दीन ह्वै सुप्रेमतें विनै करी। सीय तात मात कौशिला वशिष्ठ आदि पूज्य लोक वेद प्रीति नीतिकी सुरीति ही धरी ॥ जान भूप वैन धर्मपाल राम ह्वै सकोच धीर दे गँभीर बन्धुकी गलानिको हरी। पादुका दई पठाय औधको समाज साज देख नेह राम सीयके हिये कृपा भरी॥

४ रूपघनाक्षरी (३२ वर्ण - लंत्य)

ल०—राम राम राम लोक नाम है अनूप रूप घन अक्षरी है भक्ति भवको हरत जाल।

टी०—इस संसारमें रामनाम अनुपम है। इस नामीके रूपकी (घन) अविरल एवं ( अक्षरी ) क्षयरहित भक्ति जनोंके ( भवजाल ) आवागमनको हरण करनेके लिये कारण भूत होती है। पिंगलार्थ—इसके प्रत्येक चरणमें 'राम ३ + राम ३ + राम ३ + लोक ७ + भक्ति ६ + भव ७' सोलह सोलह वर्णोंके

विश्रामसे ३२ वर्ण होते हैं। यह बत्तिसाक्षरी अन्त्य लघुका 'रूपघनाक्षरी' संज्ञक कवित्त है। यथा छन्दविनोदे—

उ०—रूपक घनाक्षरीहुं गुरु लघु नियम न बत्तिस बरन कर रचिये चरन चारि। कीजे बिसराम आठ आठ आठ आठ करि अन्त एक लघु धरि त्यों नियम करि धारि॥ या विधि सरस भाग छन्द गुरु छिसनाथ कीनो कविराजनके काज बुद्धितें बिचारि। पद्य सिंध तरिबेको रचनाके करिबेको पिङ्गल बनायो भेद पढ़ि बुद्धिकै सुधारि॥

## ५ जलहरण

ल०—बसु जाम रच्छ गोपिग्वाल जलहरन के भजु नित नव गिरिधारीके युगल पद।

टी०—अमरनाथ इन्द्रके व्रज पर कुपित हो प्रचंड वृष्टि करने पर जिन गिरिधारी श्रीकृष्णजीने उस वृष्टिको हरण कर तत्रस्थ गोपीग्वालोंकी रक्षा की उन्हींके युगल पदोंका भजन आठों याम करना समुचित है। यह ३२ वर्णोंका 'जलहरण' दण्डक है। पहिले बसु ८+ जाम ८ = १६ पर यति और फिर नव ९+ गिरि ७ = १६ पर यति होती है 'युगलपद' अर्थात् प्रत्येक पदके अन्तमें दो लघु होते हैं। यथा काव्यसुधाकरे—

उ०—भरत सदा ही पूजै पादुका उतै सनेम इतै राम सीय बंधु सहित सिधारे बन। सूपनखा कै कुरूप मारे खल झुंड घने हरी दससीस सीता राघव बिकल मन॥ मिले हनुमान त्यों सुकण्ठसों मिताई ठानि बाली हति दीनो राज सुग्रीवहिँ

जानि जन। विपिनविहारी केसरीकुमार सिंधु नांघि लङ्क जारि सीय सुधि लायो मोद बाढ़ो तन॥

६ डमरू

ल०—हर हर सरस रटत नस मल सब डम डम डमरु बजत शिव बम बम।

टी०—जिन वमभोलानाथके डमरूसे कल्याणकारी 'डमडम' शब्द प्रगट होता है उनको जो सरस अर्थात् भक्ति रसमें लीन हो कर रटता है उसके सब ( मल ) अघ नाश हो जाते हैं। यह 'हर ११ + हर ११ + सर ५ + सर ५' = ३२ वर्णों का डमरू दंडक है। 'ल सब' अर्थात् इसके वत्तीसों वर्ण लघु होते हैं। यथा रामविलासरामायणे—

उ०—रहत रजत नग नगर न गज तट गज खल काल गर गरल तरल धर। लगन तगन यश सघन अगन गन अतनहतन तन लसत न कत कर॥ जलजनयन कर चरन हरन अघ सकल अचर चर अचर खचर तर। चहत छनक जय लहत कहत यह हर हर हर हर हर हर हर हर॥

सू०—श्रीयुत भिखारीदासजी तथा वैजनाथजीने इसीको जलहरण माना है॥

७ कृपाण वा किरपान

ल०—वसु वरन वरन धरि चरन चरन कर समर वरन गल धरि किरपान।

टी०—सब मनुष्योंको उचित है कि बहुत सावधानीपूर्वक अपने २ वर्णाश्रम धर्मोंका यथावत् पालन करें और श्रेष्ठोंसे कलह न करें क्योंकि श्रेष्ठोंसे कलह करना मानो अपने हाथों अपने गले पर कृपाणाघात करना है। पिङ्गलार्थ—प्रत्येक चरणमें (वसु ८×वरण ४) आठ २ के विश्रामसे ३२ वर्णों का प्रयोग करनेसे 'किरपाण' वा 'कृपाण' संज्ञक दंडक बनता है। इस वृत्तमें आठ आठ वर्णों पर यति होती है और ३ यमक होते हैं अन्तमें 'गल' अर्थात् गुरु लघु होते हैं। प्रायः इस वृत्तमें वीर रस वर्णन किया जाता है। यदि इसके प्रत्येक चरणके अन्तमें नकारका प्रयोग किया जाय तो अतीव ललित एवं कर्णमधुर होता है। यथा जानकीसमरविजये—

उ०—चली ह्वै के विकराल महाकालहूको काल किये दोउ दृग लाल धाइ रन समुहान। जहँा क्रुद्ध ह्वै महान युद्ध करि घमसान लोथि लोथि पै लदान तड़पी ज्यों तड़िताान ॥ जहँा ज्वाल कोट भानके समान दरसान जीव जंतु अकुलान भूमी लागी थहरान। तहां लागे लहरान निसिचर हू परान वहां कालिका रिसान भुकि भारी किरपान ॥

सू०—मनहर, रूपघनाचरी, जलहरण और कृपाण वर्णदंडकांतर्गत मुक्तकके भेदों मेंसे हैं। इसी कारण ग्रंथारम्भमें जो दोहा मात्रिक और वर्णवृत्तोंके भेदों का दिया गया है, उसके नियमसे ये मुक्त हैं। इनको उस नियमके प्रतिप्रसवीं में (Exception) समझो ॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे वर्णसमान्तर्गतदंडकवर्णनन्नाम दशमो मयूखः ॥१०॥

# अथ वर्णार्द्धसमप्रकरणम्।

जिस वर्ण वृत्तके पहिले और तीसरे चरणमें और दूसरे और चौथे चरणमें समता हो उसे अर्द्धसमवृत्त कहते हैं॥

अर्द्धसमवृत्तोंकी संख्या जाननेकी यह रीति है कि जहां चारों चरणमें अक्षर सम हों तो प्रथम चरणके वर्णोंकी समसंख्या को दूसरे चरणके वर्णोंकी समसंख्यासे गुणा करो और जो गुणनफल आवे उसमेंसे उसी गुणनफलकी मूलराशि घटा दो जो शेष रहे उसीको उत्तर जानो। और जहां समविषम चरणोंमें भिन्नाक्षर हों वहां प्रथम चरणके वर्णोंकी समसंख्याको दूसरे चरणके वर्णोंकी समसंख्यासे गुणा करो जो गुणनफल आवे उसीको उत्तर जानो॥ यथा—

(१) प्रतिपद समाक्षर अर्द्धसमवृत्त—

| १ला चरण | २रा चरण | ३रा चरण | ४था चरण। | |
|---|---|---|---|---|
| IS | SS | IS | SS | चरणभेद |
| २ | २ | २ | २ | वर्णसंख्या |

दो वर्णोंकी समसंख्या ४ है अतएव

| पहिलापद | | दूसरापद | | | | मूलराशि | | उत्तर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | × | ४ | = | १६ | − | ४ | = | १२ |

मूलराशि घटानेका यह अभिप्राय है कि मूलराशिकी संख्याके तुल्य इसमें ऐसे भेद आन पड़ते हैं कि जिनके चारों चरणोंके लक्षण समान होते हैं, जो समवृत्तोंके भेदोंमेंसे हैं। अतएव वे अर्द्धसम नहीं हो सकते। यथा—

| कोष्ठ १२ भेदोंका जो लिये गये। | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क्र० | पहिला पद। | दूसरा पद। | तीसरा पद। | चौथा पद। |
| १ | IS | SS | IS | SS |
| २ | SI | SS | SI | SS |
| ३ | II | SS | II | SS |
| ४ | SS | IS | SS | IS |
| ५ | SI | IS | SI | IS |
| ६ | II | IS | II | IS |
| ७ | SS | SI | SS | SI |
| ८ | IS | SI | IS | SI |
| ९ | II | SI | II | SI |
| १० | SS | II | SS | II |
| ११ | IS | II | IS | II |
| १२ | SI | II | SI | II |

| कोष्ठ ४ भेदोंका जो छोड़े गये। | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क्र० | पहिला पद। | दूसरा पद। | तीसरा पद। | चौथा पद। |
| १ | SS | SS | SS | SS |
| २ | IS | IS | IS | IS |
| ३ | SI | SI | SI | SI |
| ४ | II | II | II | II |

ऐसेही और भी जानो।

(२) समविषमपादभिन्नाक्षर अर्द्धसमवृत्तकी संख्या जाननेकी पहिली रीति

| | पहिला चरण | दूसरा चरण | तीसरा चरण | चौथा चरण |
|---|---|---|---|---|
| रूप | SSS | SS | SSS | SS |
| वर्णसंख्या | ३ | २ | ३ | २ |
| समसंख्या | ८ | ४ | ८ | ४ |

अब उक्त रीतिसे पहिले चरणकी समसंख्याको दूसरे चरणकी समसंख्यासे गुणा करो।

८×४=३२ यही कुल भेद हुए । यथा—

| भेद | १ चरण | २ चरण | ३ चरण | ४ चरण | भेद | १ चरण | २ चरण | ३ चरण | ४ चरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | SSS | SS | SSS | SS | १७ | SSI | SS | SSI | SS |
| २ | SSS | IS | SSS | IS | १८ | SSI | IS | SSI | IS |
| ३ | SSS | SI | SSS | SI | १९ | SSI | SI | SSI | SI |
| ४ | SSS | II | SSS | II | २० | SSI | II | SSI | II |
| ५ | ISS | SS | ISS | SS | २१ | ISI | SS | ISI | SS |
| ६ | ISS | IS | ISS | IS | २२ | ISI | IS | ISI | IS |
| ७ | ISS | SI | ISS | SI | २३ | ISI | SI | ISI | SI |
| ८ | ISS | II | ISS | II | २४ | ISI | II | ISI | II |
| ९ | SIS | SS | SIS | SS | २५ | SII | SS | SII | SS |
| १० | SIS | IS | SIS | IS | २६ | SII | IS | SII | IS |
| ११ | SIS | SI | SIS | SI | २७ | SII | SI | SII | SI |
| १२ | SIS | II | SIS | II | २८ | SII | II | SII | II |
| १३ | IIS | SS | IIS | SS | २९ | III | SS | III | SS |
| १४ | IIS | IS | IIS | IS | ३० | III | IS | III | IS |
| १५ | IIS | SI | IIS | SI | ३१ | III | SI | III | SI |
| १६ | IIS | II | IIS | II | ३२ | III | II | III | II |

समविषमपादभिन्नाक्षर अर्द्धसमवृत्तकी संख्या जाननेकी दूसरी रीति—विषम पादके अक्षरोंकी संख्याको समपादके अक्षरोंकी संख्यामें जोड़ दो जो योग आवे उसीकी सम संख्याके तुल्य अर्द्ध-सम वृत्तके सम्पूर्ण भेद होंगे । यथा—

| | विषम चरण | | सम चरण | | योग | सम संख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ण | ३ | + | २ | = | ५ | ३२ |

इसी प्रकार और भी जानो। प्रस्तारकी रीतिसे यदि सम्पूर्ण भेद निकालने बैठो तो असंख्य भेद प्रगट होंगे, परन्तु प्राचीन मतानुसार यह केवल कौतुक और समयनाशक है और यथार्थमें इसके न जाननेसे कोई विशेष हानि भी नहीं है। विद्यार्थियोंको मुख्य २ नियम ही जान लेना बस है॥

दोहा—लघु गुरु चारों चरणमें, क्रमतें मिलें समान।
वर्ण वृत्त है अन्यथा, मात्रिक छन्द प्रमान ॥

ग्रन्थके आरम्भमें यह दोहा दिया गया है। इस दोहेके अनुसार वर्ण वृत्तके लक्षण वर्णार्द्धसमवृत्तोंके मात्र सम २ और विषम २ पादोंमें ही मिलने चाहिये।

अब इसके आगे वृत्तोंका वर्णन किया जाता है।

### १ वेगवती

जिस वृत्तके पहिले और तीसरे चरणमें तीन सगण और एक गुरु हो और दूसरे और चौथे चरणमें तीन भगण और दो गुरु हों उसे 'वेगवती' कहते हैं। यथा—

।।ऽ।।ऽ।।ऽऽ ऽ।।ऽ।।ऽ।।ऽऽ
गिरिजापति मो मन भायो। नारद शारद पार न पायो॥
कर जोर अधीन अभागे। ठाढ़ भये वरदायक आगे॥

### २ भद्रविराट

जिस वृत्तके विषम पादोंमें तगण जगण रगण गुरु और सम पादोंमें मगण सगण जगण और दो गुरु हों उसे 'भद्रविराट' कहते हैं। यथा—

S S I I S I S I S S  S S S I I S I S I S S
लोकेश हरी रमा विहारी। केशी काल कृपा करो मुरारी॥
वीरेश हरी विभू मुरारी। मेरी तारणकी भई सुबारी॥

३ द्रुतमध्या

जिस वृत्तके विषम पादोंमें तीन भगण दो गुरु और सम पादोंमें नगण जगण जगण और यगण हों उसे 'द्रुतमध्या' कहते हैं। यथा—

S I I S I I S I I S S  I I I I S I I S I I S S
रामहिं सेवहु रामहिं गावो। तन मन दै नित सीस नवावो॥
जन्म अनेकनके अघ जारो। हरि हरि गा निज जन्म सुधारो॥

४ उपचित्र

जिस वृत्तके विषम पादोंमें तीन सगण और लघु गुरु हों और सम पादोंमें तीन भगण और दो गुरु हों उसे 'उपचित्र' कहते हैं। यथा—

I I S I I S I I S I S  S I I S I I S I I S S
करुणानिधि माधव मोहना। दीन दयाल सुनो हमरी जू॥
कमलापति यादव सोहना। मैं शरणागत हौं तुम्हरी जू॥

५ केतुमती

जिस वृत्तके विषम चरणोंमें सगण जगण सगण और एक गुरु हो और सम चरणोंमें भगण रगण नगण और दो गुरु हों उसे 'केतुमती' कहते हैं। यथा—

I I S I S I I I S S  S I I S I S I I I S S
प्रभुजी हरी हमहिँ तारो। मो मनतें सभी अघ निकारो॥
अपने हिये यह बिचारो। राम अनाथको लखि उबारो॥

### ६ हरिणप्लुता

जिस वृत्तके विषम चरणोंमें तीन सगण और लघु गुरु हों और सम चरणोंमें नगण भगण भगण और रगण हों उसे 'हरिणप्लुता' कहते हैं ॥ यथा—

I I S I I S I I S I S I I I S I I S I I S I S

हरिको भजिये दिन रात जू। टरहिं तोर सबै भ्रमजाल जू॥
यह सीख जु पै मनमें धरौ। सहजमें भवसागरहीं तरौ॥

### ७ अपरवक्त्र

जिस वृत्तके विषम चरणोंमें दो नगण एक रगण और लघु गुरु हों और सम चरणोंमें नगण जगण जगण और रगण हों उसे 'अपरवक्त्र' कहते हैं। यथा—

I I I I I I S I S I S I I I I S I I S I S I S

सब तज सरना गहो हरी। दुख सब भागहिं पापहूं जरी॥
हरि विमुखन संग ना करी। जप दिन रैन हरी हरी हरी॥

### ८ पुष्पिताग्रा

जिस वृत्तके विषम चरणोंमें दो नगण एक रगण और एक यगण हो और सम चरणोंमें नगण जगण जगण रगण और गुरु हो उसे 'पुष्पिताग्रा' कहते हैं। यथा—

I I I I I I S I S I S S I I I I S I I S I S I S S

प्रभु सम नहिं अन्य कोइ दाता। सु धन जु ध्यावत तीन लोकत्राता॥
सकल असत कामना विहाई। हरि नित सेवहु मित्त चित्त लाई॥

### ९ आख्यानिकी

जिस वृत्तके विषम चरणोंमें दो तगण एक जगण और दो

गुरु होते हैं और सम चरणोंमें जगण तगण जगण और दो गुरु होते हैं उसे 'आख्यानिकी' कहते हैं। यथा—

S S I S S I I S I S S I S I S S I I S I S S
गोविन्द गोविन्द सदा रटौ जू। असार संसार तबै तरौ जू॥
श्रीकृष्ण राधा भजु नित्य भाई। जु सत्य चाहौ अपनी भलाई॥
सू०—इसके उलटेको व्याख्यानिकी कहते हैं॥

१० विपरीताख्यानिकी

जिस वृत्तके विषम चरणोंमें जगण तगण जगण और दो गुरु होते हैं और सम चरणोंमें दो तगण एक जगण और दो गुरु होते हैं उसे 'विपरीताख्यानिकी' कहते हैं। यथा—

I S I S S I I S I S S S S I S S I I S I S S
असार संसार तबै तरौ जू। गोविन्द गोविन्द सदा रटौ जू॥
जु सत्य चाहौ अपनी भलाई। श्रीकृष्ण राधा भजु नित्य भाई॥
सू०—इसके उलटेको आख्यानिकी कहते हैं॥

११ यवमती

जिस वृत्तके विषम पादोंमें रगण जगण रगण जगण हों और सम पादोंमें जगण रगण जगण रगण और एक गुरु हो उसे यवमती' कहते हैं। यथा—

S I S I S I S I S I S I I S I S I S I S I S I S S
त्यागिदै सबै जु हैं असत्य काम। सुधार जन्म आपनो न भूल रामा
गाइये जु राम राम राम राम। तनै मनै धनै लगा जपौ सुनामा

१२ शिखा

जिसके विषम पादोंमें २८ लघु और अन्तमें एक गुरु होता है और सम पादोंमें ३० लघु और अन्तमें एक गुरु होता है उसे 'शिखा' कहते हैं॥ यथा—

नर धन जगमहँ नित उठ नगपति कर जस बरनत अति हितसों। तन मन धन सन जपत रहत तिहिँ कर भजन करत भल अति चितसों॥ किमि अरसत मन भजत न किमि तिहिँ भज भज भज शिव धरि चितहीं। हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर कह नितहीं॥

सू०—इसीके उलटेको खञ्जा कहते हैं॥

१२ खञ्जा

जिस वृत्तके विषम पादोंमें ३० लघु और अन्तमें एक गुरु होता है और सम पादोंमें २८ लघु और अन्तमें १ गुरु होता है उसे 'खञ्जा' कहते हैं॥ यथा—

नर धन धन जगमहँ नित उठ नगपतिकर जस बरनत अति हितसों। तन मन धन सन जपत रहत तिहिँ भजन करत भल अति चितसों॥ किमि अरसत मन भजत न किमि तिहिँ भज भज भज भज शिव धरि चितहीं। हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर हर कह नितहीं॥

सू०—इसीके उलटेको शिखा कहते हैं॥

शिखा और खञ्जा वृत्तमें २६ अक्षरोंसे अधिक अक्षर हैं परन्तु इनकी गणना दण्डकमें इसलिये नहीं की है कि इनके चारों पाद समान नहीं होते॥

अर्द्धसमवृत्तोंका प्रयोग विशेषकर संस्कृतहीमें पाया जाता है। भाषामें इन वृत्तोंका प्रचार बहुत कम है॥

इति श्रीछन्दःप्रभाकरे वर्णार्द्धसमवृत्तवर्णनन्नामैकादशो मयूखः॥११॥

# अथ वर्णविषमप्रकरणम्।

जिस वृत्तके चारों चरण असमान हों उसे विषम वृत्त कहते हैं। मात्रिक और वर्ण विषममें यह भेद है कि मात्रिकमें चारों चरणोंकी मात्रा और नियम भिन्न २ होते हैं और उनमें गणोंका कोई नियम नहीं अथवा जिस छन्दके सम सम और विषम विषम पाद न मिलते हों अथवा सम मिलते हों परन्तु विषम न मिलते हों वा विषम मिलते हों किंतु सम न मिलते हों। वर्ण विषम वह है जिसके प्रत्येक पादमें अक्षर अथवा गणोंका नियम होता है परन्तु एक चरण दूसरेसे नहीं मिलता अथवा जिसके सम सम और विषम विषम पद न मिलते हों अथवा सम मिलते हों विषम न मिलते हों वा विषम मिलते हों किंतु सम न मिलते हों॥

विषम छन्द अथवा विषम वृत्तकी यह भी पहिचान है कि जो सम अथवा अर्द्धसम न हो वही विषम है॥

विषम वृत्तोंकी संख्या जाननेकी रीति

जिस विषम वृत्तकी संख्या जाननी हो उसमें पहिले देखो कि प्रत्येक पादमें अक्षरोंकी संख्या समान है वा नहीं। यदि समान है तो प्रथम पादकी वर्णोंकी सम संख्याका चतुर्घात करके उसमेंसे उसका वर्गमूल घटा दो जो शेष रहे उसीको उत्तर जानो। यदि वर्ण असमान हैं तो प्रत्येक पादकी वर्णोंकी सम संख्याको आपसमें गुणा करो जो गुणनफल आवे उतने ही भेद जानो। यथा—(१) प्रतिपादसमाक्षर विषम वृत्त॥

पहिला चरण दूसरा चरण तीसरा चरण चौथा चरण
वर्ण २ ऽऽ ।ऽ ऽ। ।।
समसंख्या ४ × ४ × ४ × ४ = २५६ – १६ वर्गमूल = २४० कुल भेद

वर्गमूल घटानेका यही अभिप्राय है कि प्रति पादसमाक्षरमें उस संख्याके समान ऐसे भेद आन पड़ते हैं जो सम वा अर्द्धसम वृत्तोंके भेदोंमेंसे हैं जैसे अर्द्धसम वृत्तोंमें कह आये हैं॥

( २ ) असमाक्षर विषम वृत्त

पहिला चरण दूसरा चरण तीसरा चरण चौथा चरण
वर्ण १ २ ३ ४
समसंख्या २ × ४ × ८ × १६ = १०२४ कुल भेद

दूसरा उदाहरण

पहिला चरण दूसरा चरण तीसरा चरण चौथा चरण
वर्ण १ १ १ २
समसंख्या २ × २ × २ × ४ = ३२ कुल भेद

इन संख्याओंकी शुद्धता एक दूसरे नियमसे देख लो अर्थात् चारों चरणोंके अक्षरोंको जोड़ लो जो संख्या आवे उसी संख्याकी समसंख्याके तुल्य कुल भेद होंगे परन्तु स्मरण रक्खो कि यह नियम उन्हीं विषम वृत्तोंके लिये है जिनमें अक्षरसंख्या समान नहीं है। यथा—

पहिला चरण दूसरा चरण तीसरा चरण चौथा चरण
वर्ण १ + २ + ३ + ४ = १० की सम संख्या १०२४

दूसरा उदाहरण

पहिला चरण दूसरा चरण तीसरा चरण चौथा चरण
वर्ण १ + १ + १ + २ = ५ की समसंख्या ३२

प्रस्तारकी रीतिसे इसके ३२ भेद नीचे लिखे अनुसार होंगे॥

| भेद | १ चरण | २ चरण | ३ चरण | ४ चरण | भेद | १ चरण | २ चरण | ३ चरण | ४ चरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽऽ | १७ | ऽ | ऽ | ऽ | ऽ। |
| २ | । | ऽ | ऽ | ऽऽ | १८ | । | ऽ | ऽ | ऽ। |
| ३ | ऽ | । | ऽ | ऽऽ | १९ | ऽ | । | ऽ | ऽ। |
| ४ | । | । | ऽ | ऽऽ | २० | । | । | ऽ | ऽ। |
| ५ | ऽ | ऽ | । | ऽऽ | २१ | ऽ | ऽ | । | ऽ। |
| ६ | । | ऽ | । | ऽऽ | २२ | । | ऽ | । | ऽ। |
| ७ | ऽ | । | । | ऽऽ | २३ | ऽ | । | । | ऽ। |
| ८ | । | । | । | ऽऽ | २४ | । | । | । | ऽ। |
| ९ | ऽ | ऽ | ऽ | ।ऽ | २५ | ऽ | ऽ | ऽ | ।। |
| १० | । | ऽ | ऽ | ।ऽ | २६ | । | ऽ | ऽ | ।। |
| ११ | ऽ | । | ऽ | ।ऽ | २७ | ऽ | । | ऽ | ।। |
| १२ | । | । | ऽ | ।ऽ | २८ | । | । | ऽ | ।। |
| १३ | ऽ | ऽ | । | ।ऽ | २९ | ऽ | ऽ | । | ।। |
| १४ | । | ऽ | । | ।ऽ | ३० | । | ऽ | । | ।। |
| १५ | ऽ | । | । | ।ऽ | ३१ | ऽ | । | । | ।। |
| १६ | । | । | । | ।ऽ | ३२ | । | । | । | ।। |

इस रीतिसे यदि प्रस्तार निकालने बैठो तो असंख्य वृत्त निकलेंगे जिनका पारावार जन्म भर लगना कठिन है। प्राचीन मतानुसार यह केवल कौतुक और समयनाशक है और यथार्थमें

इसके न जाननेसे कोई विशेष हानि भी नहीं है। ग्रन्थकी परिपाटीके अनुसार सब भेदोंके नियम लिख दिये हैं। विद्यार्थियोंको मुख्य मुख्य नियम ही समझ लेना समुचित है। ग्रन्थके आरम्भमें जो दोहा मात्रिक छन्द और वर्णवृत्तकी पहिचानका दिया गया है वह वर्ण विषम वृत्तमें घटित नहीं हो सकता क्योंकि इसमें प्रतिपदभिन्नाक्षर होते हैं॥

विषम वृत्तके मुख्य भेद दो हैं जो नीचे लिखेहुए छन्दोवृक्षसे प्रगट होते हैं॥




पदचतुरूर्ध उसे कहते हैं जिसके प्रथम चरणमें ८, दूसरेमें १२, तीसरेमें १६ और चौथेमें २० अक्षर हों। इसमें गुरु लघुका नियम नहीं है॥

इसी चतुरूर्धके ५ भेद ऐसे हैं जिनके प्रत्येक पदमें गुरु लघुका अथवा वर्णोंके घट बढ़ होनेका नियम है॥

१ आपीड़

जिस पदचतुरूर्द्धके प्रति चरणमें सर्व वर्ण लघु और अन्तके दो गुरु हों उसे 'आपीड़' कहते हैं। यथा—

प्रभु असुर सु हर्त्ता ८ । जगविदित पुनि जगतभर्त्ता १२ ॥ दनुजकुल अरि जग हित धरमधर्त्ता १६ । सरबस तज मन भज नित प्रभु भवदुखहर्त्ता २० ॥

२ प्रत्यापीड़

जिस पदचतुरूर्द्धके प्रत्येक चरणके आदिमें दो गुरु हों किंवा आदि और अन्त दोनोंमें दो दो गुरु हों और शेष सब वर्ण लघु हों उसे 'प्रत्यापीड़' कहते हैं। यथा—

रामा असुर सुहर्त्ता ८। सांची अहहिं पुनि जगतभर्त्ता १२ ॥ देवारि कुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६। मोहा मद तज मन भज नित प्रभु भवदुखहर्त्ता २० ॥

३ मञ्जरी

जिस पदचतुरूर्द्धके प्रथम पदमें १२ दूसरेमें ८ तीसरेमें १६ और चौथेमें २० वर्ण हों उसे 'मञ्जरी' कहते हैं। यथा—

सांची अहहिं प्रभु जगतभर्त्ता १२। रामा असुर सुहर्त्ता ८ ॥ दनुजकुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६। सरबस तज मन भज नित प्रभु भवदुखहर्त्ता २० ॥

४ लवली

जिस पदचतुरूर्द्धके प्रथम पादमें १६ दूसरेमें १२ तीसरेमें ८ और चौथेमें २० वर्ण हों उसे लवली कहते हैं। यथा—

दनुजकुल अरि जग हित धरम धर्त्ता १६। सांची अहहिं प्रभु

जगत भर्त्ता १२ ॥ रामा असुर हर्त्ता ८ । सरवस तज मन भज नित प्रभु भवदुखहर्त्ता २० ॥

### ५ अमृतधारा

जिस पदचतुरूर्ध्वके प्रथम पादमें २०, दूसरे पादमें १२, तीसरेमें १६ और चौथेमें ८ वर्ण हों उसे अमृतधारा कहते हैं ॥ यथा—
सरवस तज मन भज नित प्रभु भवदुखहर्त्ता २० । सांची अहहिँ प्रभु जगतभर्त्ता १२ ॥ दनुज-कुल-अरि जगहित धरमधर्त्ता १६ रामा असुर सुहर्त्ता ८ ॥

### इति पदचतुरूर्ध्वाधिकारः

### १ उद्गता

जिस वृत्तके पहिले चरणमें सगण जगण सगण और लघु हो, दूसरेमें नगण सगण जगण और एक गुरु हो, तीसरे चरणमें भगण नगण जगण और एक लघु गुरु और चौथे चरणमें सगण जगण सगण जगण और एक गुरु हो उसे 'उद्गता' कहते हैं। यथा—

।। ऽ।ऽ ।।। ऽ। ।।। ।।ऽ ।ऽ ।ऽ
सब त्यागिये असत काम। शरण गहिये सदा हरी ।
ऽ। ।।।।। ऽ। ।ऽ ।।ऽ।ऽ ।।। ।ऽ।ऽ।ऽ
दुःख भव जनित जायँ टरी। भजिये अहो निशि हरी हरी हरी॥

### २ सौरभक

जिस वृत्तके पहिले चरणमें सगण जगण सगण लघु, दूसरेमें नगण सगण जगण गुरु, तीसरेमें रगण नगण भगण गुरु और चौथेमें सगण जगण सगण जगण और गुरु हो उसे 'सौरभक' कहते हैं ॥ यथा—

। । ऽ । ऽ । । । ऽ । । । । । । ऽ । ऽ । ऽ
सब त्यागिये असत काम। शरण गहिये सदा हरी॥
ऽ । ऽ । । । ऽ । । ऽ । । ऽ । ऽ । । । ऽ । ऽ । ऽ
दुःख भी जनित जायँ टरी। भजिये अहो निशि हरी हरी हरी॥

३ ललित

जिस वृत्तके पहिले चरणमें सगण जगण सगण लघु, दूसरेमें नगण सगण जगण गुरु, तीसरेमें नगण नगण सगण सगण और चौथेमें सगण जगण सगण जगण और गुरु हो उसे 'ललित' कहते हैं॥ यथा—

। । ऽ । ऽ । । । ऽ । । । । । । ऽ । ऽ । ऽ
सब त्यागिये असत काम। शरण गहिये सदा हरी।
। । । । । । । । ऽ । । ऽ । । ऽ । ऽ । । । ऽ । ऽ । ऽ
भव जनित सकल दुःख टरी। भजिये अहो निशि हरी हरी हरी

४ उपस्थितप्रचुपित

जिस वृत्तके पहिले चरणमें मगण सगण जगण भगण और दो गुरु होते हैं, दूसरेमें सगण नगण जगण रगण और एक गुरु हो, तीसरे चरणमें नगण नगण सगण और चौथे चरणमें नगण नगण नगण जगण और यगण हों उसे 'उपस्थितप्रचुपित' कहते हैं॥

यथा—

ऽ ऽ ऽ । । ऽ । ऽ । ऽ । । ऽ ऽ । । ऽ । । । । ऽ । ऽ । ऽ ऽ
गोविन्दा पदमें जु मित्त चित्त लगैहौ। निहिचै यहि भवसिंधुपार जैहौ
। । । । । । । । ऽ । । । । । । । । । । ऽ । । ऽ ऽ
भ्रम अरु मद तज रे। तन मन धन सन भजिये हरिको रे॥

### ५ वर्द्धमान

जिस वृत्तके पहिले चरणमें मगण सगण जगण भगण और दो गुरु हों, दूसरे चरणमें सगण नगण जगण रगण और एक गुरु हो, तीसरे चरणमें नगण नगण सगण नगण नगण सगण हो और चौथे चरणमें नगण नगण नगण जगण यगण हो उसे वर्द्धमान कहते हैं॥ यथा--

ऽऽऽ ।।ऽ।ऽ। ऽ।।ऽऽ ।।ऽ ।।।।ऽ।ऽ। ऽऽ
गोविंदा पदमेंजु मित्त चित्त लगैहौ। निहिचै यहि भवसिंधुपार जैहौ
।।।।।। ।।ऽ। ।।। ।।।ऽ ।।।।।।।।।। ।ऽ।।ऽऽ
असत सकल जग मोह मदहिं सबतजरे।तनमनधनसनभजियेहरिकोरे

### ६ शुद्धविराट्ऋषभ

जिस वृत्तके पहिले चरणमें मगण सगण जगण भगण और दो गुरु हों, दूसरे चरणमें सगण नगण जगण रगण और एक गुरु हो, तीसरे चरणमें तगण जगण रगण हों और चौथे चरणमें नगण नगण नगण जगण और यगण हों उसे 'शुद्धविराट्ऋषभ' कहते हैं॥ यथा—

ऽऽऽ ।।ऽ।ऽ। ऽ।।ऽऽ ।।ऽ।।।।ऽ।ऽ।ऽऽ
गोविन्दा पदमें जु मित्त चित्त लगैहौ। निहिचै यहि भवसिंधुपारजैहौ
ऽऽ ।।ऽ। ऽ।ऽ ।। ।। ।। ।। ।।ऽ ।।ऽऽ
त्यागौ मद मोह जाल रे। तन मन धन सन भजिये हरिकोरे॥

### ७ मुक्तक

विषम वृत्तोंमें 'मुक्तक' वृत्त उसे कहते हैं जिस वृत्तमें कहीं गुरु लघु और कहीं केवल अक्षरोंकी संख्याका ही नियम होता है। इसके प्रायः दो भेद पाये जाते हैं अर्थात् 'अनङ्गक्रीड़ा' और उसीका उलटा 'ज्योतिःशिखा' यथा—

### अनङ्गक्रीड़ा

जिस वृत्तके पूर्व्व दलमें १६ गुरु वर्ण और उत्तर दलमें ३२ वर्ण हों उसे 'अनङ्गक्रीड़ा' कहते हैं॥ यथा—

आठौ यामा शम्भू गावो। भौ फन्दातें मुक्ती पावो॥
सिख मम धरि हिय भ्रम सब तजि कर। भज नर हरहरहरहरहरहरहर

सू०—इसका दूसरा नाम सौम्याशिखा है। इसीके उलटेको अर्थात् जिसके पहिले दलमें ३२ लघु और दूसरे दलमें १६ गुरु हों ज्योतिःशिखा कहते हैं॥

विषम वृत्तोंका प्रयोग संस्कृतहीमें पाया जाता है भाषामें इन वृत्तोंका प्रचार बहुत कम है। इन वृत्तों का यदि प्रस्तार बढ़ाया जाय तो असंख्य भेद प्रगट होते हैं, परन्तु विद्यार्थियोंको केवल मुख्य २ भेद जानलेना ही बस है॥

---

### दोहा।

छन्दप्रभाकर ग्रन्थको, जे पढ़िहैं चित लाय।
तिनपै पिङ्गलरायजू, रहिहैं सदा सहाय॥ १॥
काव्य कछू यदि कीजिये, लहि पिङ्गलको ज्ञान।
ईशहिको गुण वरणिये, लोक दुहूं कल्यान॥ २॥
ईश लगै जो छन्द जग, लगै छन्दको छन्द।
यहै छन्द सच्छन्द है, और छंन्द सब फन्द॥ ३॥
समुझि छन्दको अर्थ जे, पढ़हिं सुनहिं मतिमान।
इहँ सुख उहँ मुक्ती लहैं, भाषत वेद पुरान॥ ४॥
हेतु हिये यह आनि मैं, कीन्हों सरल सुपन्थ।
छन्दशास्त्र सुखदानिको, देखि बहुत सद्ग्रन्थ॥ ५॥

अमित नायका भेद जे, गूढ़ सिँगार सुसाज।
बुधजन विरचे ई नहीं, छन्द नियमके काज ॥ ६ ॥
जगन्नाथपरसादतें, जगन्नाथपरसाद।
छन्दप्रभाकरमें धरे, छन्द सहित मरजाद ॥ ७ ॥
काव्य नहीं कविता नहीं, कठिन तासुकी रीति।
छन्द वर्ण गुण ग्रन्थि दै, रची माल सह प्रीति ॥ ८ ॥
सज्जन गुणग्राही सदा, करिहैं हियको हार।
छन्द सुमनकी बाससों, पैहैं मोद अपार ॥ ९ ॥
ब्रह्म बिना नहिं लखि परत, जगमहँ कछु निर्दोष।
जानि यहै त्रुटि ढाँपि हैं, लैहैं गुण मति-कोष ॥ १० ॥
दया दृष्टिसों जो कछू, दर्शैहैं सत भाय।
ह्वै कृतज्ञ देहौं तिहीँ, पुनरावृत्ति मिलाय ॥ ११ ॥
सम्बत नभ सर ग्रह शशी, विक्रममहँ अवतार।
छन्दप्रभाकरको भयो, मधु सित षट गुरुवार ॥ १२ ॥

इति श्रीभानुकविकृते छन्दःप्रभाकरे वर्णविषमवृत्तवर्णनन्नाम द्वादशो मयूखः ॥ १२ ॥

॥ इति वर्णवृत्तान्युत्तरार्द्धञ्च ॥

॥ छन्दःप्रभाकरः समाप्तिमगात् ॥

॥ शुभम्भूयात् ॥



# उपयुक्त सूचना।

## तुकान्त

साहित्यके ज्ञान विना उत्तम कविता नहीं हो सकती। भाषामें काव्य करनेकेलिये सबसे पहिले तुकान्तका ज्ञान होना परमावश्यक है। संस्कृतमें इसकी विशेष आवश्यकता नहीं है। परन्तु भाषा काव्यका काम इसके विना अटक जाता है। अतएव इसके विषयमें कुछ संक्षेपसे वर्णन किया जाता है॥

प्रत्येक पद्यके चार चरण होते हैं। इन चरणोंके अन्त्याक्षरको 'तुकान्त' कहते हैं। भाषा काव्यमें तुकान्त ६ प्रकारके पाये जाते हैं। यथा—

| संख्या | संज्ञा | | प्रथम-चरणान्त्य | द्वितीय-चरणान्त्य | तृतीय-चरणान्त्य | चतुर्थ-चरणान्त्य |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सर्वान्त्य | यथा | रा | रा | रा | रा |
| २ | समान्त्यविषमान्त्य | यथा | रा | मा | रा | मा |
| ३ | समान्त्य | यथा | मा | मा | रा | मा |
| ४ | विषमान्त्य | यथा | रा | रा | रा | मा |
| ५ | समविषमान्त्य | यथा | रा | रा | मा | मा |
| ६ | भिन्नतुकान्त्य | यथा | रा | मा | सी | ता |
| | | अथवा | रा | रा | सी | ता |
| | | वा | सी | ता | रा | रा |

### १ सर्व्वान्त्य।

जिस पद्यके चारों चरणोंके अन्त्याक्षर एकसे हों उसे 'सर्व्वान्त्य' कहते हैं। यथा—

न ललचहु । सब तजहु ।
हरि भजहु । यम करहु ॥

२ समान्त्यविषमान्त्य ।

जिस पद्यकी समसे सम और विषमसे विषम पदके अन्त्याक्षर मिलते हों उसे 'समान्त्यविषमान्त्य' कहते हैं । यथा—

जिहिं सुमिरत सिधि होय, गणनायक करिवरबदन ।
करहु अनुग्रह सोय, बुद्धिराशि शुभगुणसदन ॥

३ समान्त्य

जिस पद्यकी सम चरणोंकि अन्त्याक्षर मिलते हों, परन्तु विषम चरणोंकि न मिलते हों उसे 'समान्त्य' कहते हैं ॥ यथा—

सब तो । शरणा । गिरिजा । रमणा ॥

४ विषमान्त्य

जिस पद्यकी विषम चरणोंकि अंत्याक्षर एक सदृश हों परन्तु सम चरणोंकि न हों, उसे 'विषमान्त्य' कहते हैं ॥ यथा—

लोभिहिं प्रिय जिमि दाम, कामिहिं नारि पियारि जिमि ।
तुलसीके मन राम, ऐसे हो कब लागिहो ॥

५ समविषमान्त्य

जिस पद्यकी प्रथम पदका अंत्याक्षर द्वितीय पदकी और तृतीय पदका चतुर्थ पदकी अंत्याक्षरकी समान हो उसे 'समविषमान्त्य' कहते हैं ॥ यथा—

जगो गुपाला । सु भोर काला ।
कहै यशोदा । लहै प्रमोदा ॥

## ६ भिन्नतुकान्त

जिस पद्यके सम और विषम पादोंके अंत्याक्षर परस्पर न मिलते हों अथवा प्रतिपदांत्य भिन्न२ हों, वह 'भिन्नकान्त' कहाता है ॥ यथा—

प्रतिपदभिन्नांत्य

रामा जू। ध्यावो रे। भक्तीको। पाओगे ॥

पूर्व्वार्द्धतुकान्त।

श्रीरामा। विश्रामा। दैदीजे। दायाकै ॥

उत्तरार्द्धतुकान्त।

दैदीजे। दायाकै। श्रीरामा। विश्रामा ॥

भिन्न तुकांत्यके पद्य भाषा काव्यमें प्रायः नहीं पाये जाते। षट्पदी अथवा अष्टपदीमें दो २ पदके अंत्याक्षरोंका क्रमपूर्वक मिलना समुचित है। केवल इतना ही अवश्य नहीं कि अंत्याक्षर ही मिल जावें, परन्तु स्वर भी मिलने चाहिये। पद्यकी रचनामें यदि अन्तकी पांच मात्रा तक स्वर एकसे ही मिलते जायँ तो परमोत्तम है। परन्तु निम्नाङ्कित नियमों पर विशेष ध्यान देना चाहिये ॥

| | | |
|---|---|---|
| जहां पद्यके अन्तमें दो गुरु आन पड़ें | वहां ५ मात्रा मिलें | तो उत्तम |
| ऽऽ | ४ ,, ,, | तो मध्यम |
| | ४ से कम मिलें | तो निकृष्ट |
| जहां पद्यके अन्तमें गुरुलघु आनपड़ें | वहां५मात्रा मिलें | तो उत्तम |
| ,, ऽ। | ,, ३ मात्रा मिलें | तो मध्यम |
| ,, | ,, ३सेकममात्रामिलें | तोनिकृष्ट |

जहां पद्यके अन्तमें लघुगुरु आन पड़ें वहां५मात्रा मिलें तो उत्तम
" ।ऽ " ३ मात्रा मिलें तो मध्यम
" " ३से कममात्रामिलें तो निकृष्ट
जहां पद्यके अन्तमें२लघुआन पड़ें वहां४मात्रा मिलें तो उत्तम
" ।। " २ मात्रा मिलें तो मध्यम
" " २मात्रासेकममात्रामिलेंतोनिकृष्ट

उक्त नियमोंका स्पष्टीकरण नीचे किया जाता है।

**भागु न गो दुहिदे नँदलाला। पाणि गहे कहतीं ब्रजबाला।**

यहां दलाला और जवाला ठीक मिले
यदि दलीला और जवाला हो तो कर्ण मधुर नहीं
यदि दलाली और जवाला तथा
यदि दलेला और जवीला तथा
यदि दलीला और जवोला तथा
यदि दलीली और जवीलू तथा
यदि दलाला और जव्याला तथा

ऐसे ही और भी समझ लो। अभिप्राय यह है कि तुकान्तमें अन्त्याक्षर और उसका स्वर अवश्यमेव मिलें। उपान्त्याक्षर (अंत्य के पूर्वका अक्षर) भी जहां तक हो सके सवर्णी हो, यदि वर्ण न मिल सके तो न मिले परन्तु स्वरमिलित तो अवश्य ही हो। उपान्त्याक्षरके पूर्वके अक्षर जहां तक मिलते जावें अच्छा ही है। यदि न मिलें तो विशेष हानि भी नहीं है। यमक तथा अनुप्रास का विशेष ज्ञान साहित्यके ग्रन्थोंके देखनेसे हो सकता है॥

॥ इति ॥

# छन्दःप्रभाकरस्य शुद्धाशुद्धपत्रम् ।

| पृष्ठ । | पंक्ति । | अशुद्ध । | शुद्ध । |
|---|---|---|---|
| | | ( भूमिका ) | |
| ७ | ८ | विद्युन्नमाला | विद्युन्माला |
| ७ | १० | " म भ न ल ग ,, | " म भ न ल ग " |
| १० | १६ | उदारण | उदाहरण |
| १३ | ५ | निम्नलिखि | निम्नलिखित |
| १४ | ८ | जयँगे | जायँगे |
| १५ | ३ | ईश्व भजन | ईश्वरभजन |
| १६ | २ | रक | चार |
| १६ | २ | चिन्तमें | चित्तमें |
| १७ | १८ | न्दछोंके | छन्दोंके |
| १८ | १६ | सव | सब |
| | | ( ग्रन्थ ) | |
| २ | २१ | हैं | है |
| ४ | १० | केहिं | किहिं |
| ५ | १६ | नहिं | नहिं, |
| ११ | १६ | ( ५ ) ।।। | ( ५ ) ।।।। |
| १४ | ३ | कोष्ट | कोष्ठ |
| १७ | १२ | मेसे | मेंसे |
| १८ | ७ | नोचे | नीचें |
| २० | ८ | कोष्टोंमेसे | कोष्ठोंमेंसे |
| २५ | २० | १ \| १ \| | १ \| १ \| चार गुरुका स्थान |
| ३५ | १२ | पयोधर | पयोध |
| ३५ | डगण नं० ३ | मुरारी | मुरारि |
| ३८ | ६ | लीला ।ऽ। | लीला |
| ४१ | १६ | असुसारी | असुरारी |
| ५८ | १७ | स्वामि | स्वामि |
| ६० | ७ | वारों | वारौं |
| ६८ | १३ | उदर | उर |

| पृष्ठ। | पंक्ति। | अशुद्ध। | शुद्ध। |
|---|---|---|---|
| ७२ | ८ | शुभगैहिं रच | शुभगै रची |
| ७५ | २ | ।।। | ।।।। |
| ८१ | ९ | राखे | राखैं |
| ८६ | ४ | इस | ० |
| ८७ | १६ | छंदध्वनि | छंदद्वनि |
| ८७ | १६ | पदद्दल | पद्दर्लि |
| ९१ | १७ | कुसुमाकार | कुसुम आकार |
| ९३ | १ से ५ | ३० से ३६ तकका कोष्ठ | ९२ पृष्ठ में २९की पीछे पढ़ो |
| १०६ | १५ | गुरु | आदि गुरु |
| ११० | १२ वां भेद | ।।ऽऽ | ।। ऽ । |
| १११ | ४वर्णोंका नष्ट | १ ऽऽऽऽ शेष १५ | { १ २ ४ ८ दूने १६<br>१ ऽ ऽ ऽ ऽ शेष १५ |
| १४२ | १६ | न स न ग | न स ल ग |
| १५० | २१ | कृष्ण | श्रीकृष्ण |
| १५० | १० | वैसे | वैसे |
| १८३ | ७ | महिरावनैहिं | महिरावनाहिं |
| १८४ | १३ | पभु | प्रभु |
| २०७ | १३ | रे तू माया | रे तु माया |
| २१४ | २३ | हृथा | हृथा |
| २१६ | १३ | सौभाग्य है | सौभाग्य बड़ा है |
| २१६ | १८ | पाव | पावैं |
| २१७ | १८ | ह्रयद | हृदय |
| २२४ | १४ | चच्चरी | चञ्चरी |
| २२५ | ६ | अनहोती | अनहोनी |
| २२६ | १ | अथाधृतिः | अथातिधृतिः |
| २२६ | २१ | गवलिततनया | गवलितनया |
| २२८ | १६ | फुल्लादामै | फुल्लदामै |
| २३२ | २० | गिरी | गिरी |
| २३९ | ९ | लौ | लो |
| २४० | ८ | है तु इकै हरि अम्बखरी | {( पाठान्तर ) हैतु खरी जग कोहरिसी |

| पृष्ठ । | पंक्ति । | अशुद्ध । | शुद्ध । |
|---|---|---|---|
| २४१ | २० | गंग | गंगा |
| २४६ | २० | विकटोरिया | विकटोरियाके याकार को लघु मानो |
| २४८ | १ | सुन्दरि | सुन्दर |
| २५३ | १५ | आगमैं | आगमै |
| २५७ | ३ | पठाम | पठाय |
| २६० | ८ | ३०+१ ग | ३० ल+१ ग |
| २६१ | १२ | सवोच | सकोच |
| २६३ | १७ | वैजनाय | वैजनाथ |
| २७१ | १४ | अख्यानिकी | आख्यानिकी |
| २७८ | १ | हर्त्ता | सुहर्त्ता |
| | | ( उपयुक्त सूचना ) | |
| २८५ | ३ | भिन्नकान्त | भिन्नतुकान्त |
| | | ( सूचीपत्रम् ) | |
| १ | स्तं० १ पं०२ | पृष्टांकाः ( सर्वत्र ) | पृष्ठांकाः ( सर्वत्र ) |
| १ | ,, १ ,, ५ | अल्पुकाथा | अल्पुक्था |
| १ | ,, १ ,,१५ | अनुष्टुप | अनुष्टुप् |
| २ | ,, २ ,, २ | १५७ | १५८ |
| ४ | ,, १ ,,१० | २२४ | २२५ |
| ४ | ,, २ ,,२८ | छप्पै | छप्पय |
| ४ | ,, २ ,,२० | ४१ | ४२ |
| ४ | ,, २ ,,२४ | ४१ | ४२ |
| ४ | ,, २ ,,१७ | चित्रा ( मात्रिक ) | ० |
| ५ | ,, २ ,,२० | ४१ | ४२ |
| ६ | ,, २ ,, १ | १८२ | १२८ |
| ६ | ,, २ ,,१४ | २१ | २११ |
| ७ | ,, २ ,,१३ | प्रभावति | प्रभावती |
| ७ | ,, २ ,,१५ | १४० | १४१ |
| ८ | ,, १ ,,१० | वसुमति | वसुमती |
| १० | ,, १ ,,२६ | ३७ | ३५ |
| १० | ,, २ ,,२१ | २०५ | २०६ |
| ११ | ,, १ ,,१५ | १५० | १५१ |
| १२ | ,, २ ,, ८ | गङ्गनारि | गङ्गनारी |

# सूचना ।

पाठकोंसे प्रार्थना है कि पढ़नेके पूर्व इन अशुद्धियोंको शुद्ध करलें, दृष्टिदोषसे जो कुछ और अशुद्धियां रह गई होंगी वे सब दूसरी आवृत्तिमें शुद्ध कर दी जायँगी ।

जगन्नाथप्रसाद ।

